हैं सहज मुक्ति का मधु-क्षण
पर कठिन मुक्ति का बंधन ।

पृ० २८

**'गुंजन' के सत्य का स्वरूप** अत 'गुजन' में पत जी का उद्देश्य व्यक्ति के आत्मोत्कर्ष का उपकरण ढूँढना है—'क्या मेरी आत्मा का चिरधन', उसकी भौतिक अथवा सामाजिक मान्यताओं का मूल्यांकन करना नही । 'गुजन' में मानव-जीवन के जिस सत्य का उद्घाटन हुआ है वह वास्तविक सत्य ( Factual truth ) नही, आदर्श सत्य (Ideal truth) है जिसका सबध परिणाम से होता है । अत यहा उन्होने वैयक्तिक सुख-दुःख से ऊपर उठकर वेदना को आत्मोत्कर्ष१ तक

१ 'यह कहा जाता है कि मेरी कविताओ से सुन्दरम् और शिवम् से भी बडे लक्ष्य सत्यम् का बोध नही होता है, साथ ही उनमें यह अनुभूति की तीव्रता नही मिलती, जो सत्य की अभिव्यक्ति के लिए आवश्यक है । यह सच है कि व्यक्तिगत सुख दुःख के सत्य को अथवा मानसिक सघर्ष को मैने अपनी रचनाओ में वाणी नही दी है, क्योकि वह मेरे स्वभाव के विरुद्ध है । मैंने उससे ऊपर उठने की चेष्टा की है । 'गुजन' मे 'तप रे मधुर मधुर मन,', 'मैं सीख न पाया अबतक सुख से दुःख को अपनाना' आदि अनेक रचनाएँ मेरी इस रुचि की द्योतक है । सत्य के दो रूप है—शराबी शराब पीता है यह सत्य है, उसे शराब नही पीना चाहिए, यह भी सत्य है । एक उसका वास्तविक ( फैक्चुवल ) रूप है, दूसरा परिणाम से सबध रखनेवाला । मेरी रचनाओ में सत्य के दूसरे पक्ष के प्रति मोह मिलता है, वह मेरा सस्कार है, आत्म-विकास (सब्लिमेशन) की ओर जाना। .. मेरे पल्लव काल की रचनाओ मे, तुलनात्मक दृष्टि से, मानसिक सघर्ष और हार्दिकता मिलती है, और बाद की रचनाओ में आत्मोत्कर्ष और सामाजिक अभ्युदय की इच्छा ।'

—पंत ('आधुनिक कवि' की भूमिका)

खीच लाया है। दूसरे शब्दा में हम इस कल्पना का सत्य कह सकते है।१

**जीवन-दर्शन पर बाह्य प्रभाव**

'गुजन' का जीवन-दर्शन मुख्यत सनातन हिन्दू विचार-परम्परा, गीता के कर्मयोग, महात्मा बुद्ध के 'मध्यममार्ग', रवि ठाकुर की बधन-मुक्ति और वर्डसवर्थ के प्रकृति-सिद्धान्त से प्रभावित है। पतजी जहाँ सुख-दुख को क्षणिक और माया मानते है —

**अस्थिर है जग का सुख दुख**
**जीवन ही नित्य चिरतन**

—वहाँ वे प्राचीन हिन्दू विचार का अनुमोदन करते है।२ जहाँ वे दुख को तृष्णामूलक मानते है और इच्छा को सयमितकर 'इन्द्रिय निग्रह' का आदेश देते है वहाँ वे 'गीता' में प्रतिपादित कर्मयोग का अनुशीलन करत है। जहाँ सुख-दुख दोनो को स्वीकार करके चलने का आग्रह करते ह वहा वे महात्मा बुद्ध का समथन करते है—मध्यम पथ ब्रज। इसी भाँति 'तरी मधुर मुक्ति ही बधन' में रविबाबू की पक्ति 'असख्य बधन माझे लभिव महानन्दमय मुक्तिर स्वाद' की प्रतिध्वनि है। और, जहाँ पत जी यह कहते है कि कवल मनुष्य ही दुखी है, प्रकृति नही, मनुष्य ने अपने को कृत्रिम बनाकर दुखपूर्ण बना लिया है, उसे जीवन की सीख प्रकृति से ग्रहण करनी चाहिए— —

१ मै कल्पना के सत्य को सबसे बडा सत्य मानता हूँ और उसे ईश्वरीय प्रतिमा का अश भी मानता हूँ।. . .. मेरा विचार है कि वीणा से लेकर ग्राम्या तक, अपनी सभी रचनाओ में मैने अपनी कल्पना को ही वाणी दी है।

—पत (आधु० पृ० २९)

२ गीता में स्थितप्रज्ञ व्यक्ति के लक्षण—

दुखेष्वनुद्विग्न मना सुखेषु विगतस्पृह ।
वीतरागभयक्रोध स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥

बन की सूनी डाली पर
सीखा कली ने मुस्काना
मै सीख न पाया अब तक
सुख से दुख को अपनाना

पृ० २१

—वहाँ वे वर्डसवर्थ के प्रकृति-सिद्धान्त का अनुसरण करते हैं।

**प्रभावों का परिणाम** छायावादी कवियो में पत जी ही बाह्य प्रभावो स सर्वाधिक प्रभावित हुए है। उनकी चिन्ताओ ने भी विभिन्न मतवादो की कृतज्ञता स्वीकार की है।१ इससे उनके जीवन-दशन का स्वतत्र अस्तित्व कुछ अस्पष्ट हो गया है और कही कही विवादी सुर भी सुनाई पडता है।

**जीवन-दर्शन का भारतीय स्वरूप** पर पत का यह जीवन-दशन मूलत भारतीय है। वह माम्सवादी नही है क्योकि 'गुजन' का कवि सुख-दुख का मात्र आथिक मूल्याकन नही करता। उसकी दृष्टि में सुख-दुख का सम्बन्ध मन से अधिक है। हाँ उसके इस दशन में भूत और अध्यात्म के समन्वय का आभास अवश्य मिलता है।२ वह ईश्वर

---

१ मेरी कल्पना को जिन जिन विचार धाराओ से प्रेरणा मिली है उन सबका समीकरण करने की मैंने चेष्टा की है।

—पत (आधु० पृ० २९)

२ यही समन्वय पत जी के जीवन दशन का मुलाधार है—

'जिस प्रकार पूव की सभ्यता अपने एकाकी आत्मवाद और अध्यात्मवाद के दुष्परिणामो से नष्ट हुई उसी प्रकार पश्चिम की सभ्यता भी अपने एकाकी प्रकृतिवाद, विकासवाद और भूतवाद के दुष्परिणाम से विनाश के दलदल में डूब गयी। पश्चिम के जडवाद की मासल प्रतिमा में पूर्व के अध्यात्म-प्रकाश की आत्मा भरकर एव अध्यात्मवाद के अस्थिपजर में भूत या जडविज्ञान के रूप-रगो को भरकर हमने आने वाले युग की मूर्ति का निर्माण किया है।' ——'ज्योत्स्ना' (पत)

म आस्था रखता है और साथ ही वस्तुसत्य और आत्मसत्य के समन्वय से, बहिर्जीवन और अन्तर्जीवन के सगठन से एक नूतन सस्कृति, एक विकसित लोक-जीवन का निर्माण भी करना चाहता है —

चाहिए विश्व को नवजीवन ।

'मैं आध्यात्म और भौतिक, दोनो दर्शनो के सिद्धान्तों से प्रभावित हुआ हूँ । पर भारतीय दर्शन की, सामतकालीन परिस्थितियो के कारण जो एकात परिणति व्यक्ति की प्राकृतिक मुक्ति में हुई है और मार्क्स के दर्शन की, पूँजीवादी परिस्थितियो के कारण, जो वर्गयुद्ध और रक्तक्राति में परिणति हुई है—ये दोनो परिणाम मुझे सास्कृतिक दृष्टि से उपयोगी नही जान पड़े ।'

— पत (आधु० पृ० २२)

'मानव-जीवन एव समाज का रूपान्तर करने तथा पृथ्वी पर मानव स्वर्ग बसाने का वस्तु-स्वप्न नवयुग की भावात्मक देन है । मध्ययुग के दार्शनिको ने जिस प्रकार वाह्य जीवन की अवहेलना कर जगत को माया या मिथ्या कहा है और आधुनिक भूतदर्शन जिसप्रकार अब जीवन-सत्य की उपेक्षाकर उसे बहिर्जीवन के अधीन रखना चाहता है, 'युगवाणी' में इन दोनो एकागी दृष्टिकोणो का खडन किया गया है ।

'लोक-कल्याण के लिए जीवन की बाह्य (सप्रति राजनीतिक आर्थिक) और आभ्यतरिक (सास्कृतिक-आध्यात्मिक) दोनो ही गतियो का सगठन करना आवश्यक है । मात्रा और गुण दोनो का सतुलन होना चाहिए ।

'मैंने मार्क्सवाद के लोक-सगठन रूपी व्यापक आदर्शवाद और भारतीय दर्शन के चेतनात्मक ऊर्ध्व आदर्शवाद दोनो का समन्वय करने का प्रयत्न किया है । . पदार्थ (मैटर) और चेतना (स्पिरिट) को मैंने दो किनारो की तरह माना है जिनके भीतर जीवन का लोकोत्तरसत्य प्रवाहित एव विकसित होता है ।

'अपने देश में जन-साधारण के मन में जीवन के प्रति जिस खोखले वैराग्य की भावना घर कर गई है उसका विरोधकर नवीन सामाजिक

कवि ने भौतिक इच्छाओं की भूमि से साधना की भूमि में आना चाहा है—'ना मुझे इष्ट है साधन'। वह भौतिक-वाद की सकीर्ण सीमाओं का उल्लघनकर सर्वात्मवाद के लोक में पहुचता है—

दर्शन का आध्यात्मिक विस्तार

आत्मा है सरिता के भी
जिससे सरिता है सरिता

आत्मा के इस विस्तार में 'सोऽहमस्मि' का अनुभव होता है। इस-लिए ससार का प्रत्येक प्राणी उसे प्रिय है—

प्रिय मुझे विश्व सचराचर
तृण, तरु, पशु, पक्षी, नर, सुरवर।

प्रकृति ब्रह्म की विवृति है। मानव 'सहज सत्य' और 'चिर अभिनव' है—

तुम सहज सत्य सुन्दर हो,
चिर आदि और चिर अभिनव।

नारी पुरुष की पूरक है। आत्मा ब्रह्म का अश है—'अनन्त का मुक्त मीन '।

पर दर्शन के इस आध्यात्मिक सगम पर भी वह जीवन की गति को भूल नही सका है। 'गुजन' का कवि उस सधि-प्रदेश का गायक है जहाँ शिव और सुन्दर, अध्यात्म और भूत, उर्ध्व और समदिक्, धरती और आसमान मिलते है। जीवन की कल्पना उसने एक नदी के रूप में की है जिसकी दो गतियाँ है—एक दैनिक और दूसरी शाश्वत। नदी एक ओर प्रतिदिन अपने उपकूलो से खेलती है और दूसरी ओर प्रतिक्षण-प्रतिपल सागर में

परिस्थितयों के आधार पर नवीन मानसिक जीवन प्रतिष्ठित करने पर जोर दिया गया है। भौतिक विज्ञान के विकास के कारण भू-रचना के जिस भावात्मक दर्शन का इस युग में आविर्भाव हुआ है उसे युगदर्शन का एक मुख्य स्तम्भ समझना चाहिए।'

—पंत (युगवाणी पर एक दृष्टि प्रतीक, शरद्)

निमज्जिन भी होती रहती है । इसी प्रकार मानव-जीवन का एक छोर धरती में बँधा है और दूसरा अनन्त से । जो केवल ऐहिक बना रहता है वह अपने को रुग्न कर लेता है और जो केवल चरम लक्ष्य की चिंता में अपने चारों ओर के सौंदय को नहीं देखता वह भी अनावश्यक रूप से अपने जीवन को नीरस बना लेता है ।

क्या यह जीवन ? सागर में
जलभार मुखर भर देना ।
कुसुमित-पुलिनों की क्रीड़ा—
ब्रीड़ा से तनिक न लेना ?
सागर-संगम में है सुख,
जीवन की गति में भी लय,
मेरे क्षण-क्षण के लघु-कण
जीवन-लय से हो मधुमय ।१

—पृ० १४

**जीवन-काव्य का मूल्यांकन**

'गुंजन' एक कोमल-प्राण, दर्शनोन्मुख किन्तु जनभीरु कवि का जीवन काव्य है । इसके गीत जीवन के कोलाहल में बैठकर नहीं, एकान्त के चिन्तापूर्ण क्षणों में लिखे गये हैं । इसलिए इनमें बौद्धिकता अधिक और हार्दिकता कम है । इसमें मानव के सामाजिक संघर्षों का सत्य नहीं है । 'गुंजन' कवि की व्यक्तिगत साधना का परिणाम है जिसमें वह अन्तर्द्वन्द्वों के ऊपर उठने की चेष्टा करता है । 'गुंजन' का सत्य कवि-कल्पना का आदर्श सत्य है । पंत जी ने उचित ही इसे अपने प्राणों का उन्मन गुंजन कहा है । पर इसका कलेवर मानव-जीवन के अश्रु-हास के तारों से बुना है । इसके गीत

१ तुलना—

भोग का कर्म कर्म का भोग
यही जड़ का चेतन आनन्द

—प्रसाद

विश्ववेदना के आसू स धुले, आत्मानुभूति की मुस्कयान मे स्नात और विश्व-संगीत से झंकृत हैं। 'गुंजन' के कवि ने आजके संकट-संकुल भौतिकतावादी यन्त्रयुग को भूत और अध्यात्म की मांगलिक भावनाओं से नूतन जीवन दर्शन गढने का संदेश दिया है। मांगलिक काव्य कला की सीमा है। कवि के प्राणों का उन्मन 'गुंजन'––

यह एक बूंद जीवन का
मोती-सा सरस, सुघर हो।
यह एक मुकुल मानस का
प्रमुदित, मोदित मधुमय हो।

———

## दार्शनिक विचार

निवेदन किया जा चुका है कि 'पल्लव' का कवि 'सुन्दरम्' का सादय-करुणाभिभूत कवि था, 'गुंजन' का कवि 'सुन्दरम्' में 'शिवम्' को समाहित करके चला है। 'पल्लव' का कवि दृश्य जगत् के रूप रंग का कवि था, 'गुंजन' का कवि अनुभूति-लोक की भाव-कल्पना का कवि है। पर उसका विषय 'आत्मा का चिरधन' ही है, बाह्यजीवन के सामूहिक संघर्ष नहीं। संक्षेप में उसका क्षेत्र दर्शन है, विज्ञान नहीं। वीणा-पल्लव-काल में स्वामी विवेकानन्द और रामतीर्थ के अध्ययन ने पंत जी के प्राकृतिक दर्शन के ज्ञान और विश्वास में अभिवृद्धि की थी और गुंजन-काल में दर्शन शास्त्र और उपनिषदों ने उन्हें विशेष प्रभावित किया था। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिए कि छायावाद का एक दार्शनिक पक्ष भी था (चाहे उसका अध्यात्म कल्पनाप्रसूत और कलात्मक ही रहा हो) जिसने तत्कालीन कवियों को सर्वचेतनवादी बनाया था। अतः आवश्यक है कि हम दर्शन के प्रस्थान-त्रय——जीव, जगत् और ब्रह्म——तथा उनके मध्यवर्ती तत्त्वों——जीवन, मृत्यु, सुख-दुःख आदि के सम्बन्ध में कवि के विचार जानें।

**सर्वचेतनवादी सर्वात्मवादी**

'गुंजन' के अध्ययन से जो पहली बात स्पष्ट होती है वह यह है कि पंत जी सर्वचेतनवादी हैं। गुंजन के कवि की दृष्टि में प्रत्येक पदार्थ चेतनता और स्पंदन से युक्त है। उसके लिए सरित् प्रवाह जड़ जलधार नहीं है, वह उस आत्मा से युक्त है जो चेतना का नियंत्रण करती है——

आत्मा है सरिता के भी,  
जिससे सरिता है सरिता,  
जल जल है, लहर लहर रे  
गति गति, सृति सृति चिर-भरिता।

——पृ० १४

कहीं २ तो उसने वनफूलों में मानव की अपेक्षा अधिक समुन्नत चेतना देखी है—

कुसुमों के जीवन का पल
हँसता ही जग में देखा,
इन म्लान, मलिन अधरों पर
स्थिर रही न स्मिति की रेखा !
बन की सूनी डाली पर
सीखा कलि ने मुसकाना,
मैं सीख न पाया अब तक
सुख से दुख को अपनाना ।

—पृ० २१-२२

न केवल मनुष्य ही इच्छाओं से उद्वेलित होता है वरन् जलाशय की शांत छाती में भी असंख्य इच्छा-उर्मियाँ उग-मिटकर उसे आन्दोलित करती रहती है—

शान्त सरोवर का उर
किस इच्छा से लहराकर
हो उठता चंचल, चंचल ? —पृ० १२

पंत जी की दृष्टि में सम्पूर्ण प्रकृति ही ब्रह्म की विवृति
प्रकृति ब्रह्म है । प्रकृति ब्रह्म के समान ही चिरंतन और
की विवृति शाश्वत है ।

शाश्वत नभ का नीला-विकास,
शाश्वत शशि का यह रजत-हास,
शाश्वत लघु-लहरों का विलास ।

—पृ० १०८

चाँदनी ब्रह्म की भाँति दृष्टि का नहीं अनुभूति का विषय है । वह अनिर्वचनीय है । कबीर ने बूंद और समुद्र के पारस्परिक सम्बन्ध के द्वारा अद्वैतता सिद्ध की थी । पंत ने चाँदनी को देखकर उसी शैली में कहा—

वह है, वह नहीं, अनिर्वच,
जग उसमें, वह जग में लय,

——पृ० ९१

'गुंजन' में भारतीय दर्शन ने कवि के मन को अस्थिर वस्तु जगत् से हटाकर चिरंतन भावजगत् में स्थापित किया है।

**चिरंतन भावजगत् की अनुभूति**

अतः यहाँ उसे यह संसार क्षणभंगुर के 'बुद्बुदों के व्याकुल संसार' के रूप में दिखाई नहीं पड़ता जैसा वह पहले जान पड़ता था। अब वह अपने भीतर चिर अमरता छिपाए दीखता है। 'गुंजन' का कवि चिरंतन भावजगत् का गायक है।

जग के उर्वर आँगन में
बरसो ज्योतिर्मय जीवन !
बरसो लघु-लघु तृण, तरु पर
हे चिर-अव्यय चिर-नूतन !

——पृ० ७९

यह जगत ब्रह्म की भाँति ही शुभ, सुंदर, अनादि और अमर है——

**जीव मानव**

'सुन्दर अनादि शुभ सृष्टि अमर'। सृष्टि सृजनशील है, इसलिए अजर है। यह सुन्दर है, इसलिए इसका प्रत्येक जीव प्रिय है। मानव उन सुन्दर जीवों में सुन्दरतम है। मानव, अरे वह तो ब्रह्म की सम्पूर्ण सुन्दरता और अमरता लेकर उतरा है——

पृथ्वी की प्रिय तारावलि !
जग के बसन्त के वैभव !
तुम सहज सत्य सुन्दर हो,
चिर आदि और चिर अभिनव !

——पृ० ३६

मानव अमृत-पुत्र है।

ऊपर हमलोगों ने देखा है कि पंत जी सर्वात्मवादी हैं। प्रत्येक

**आत्मा**

पदार्थ में उन्होंने आत्मा का अधिवास देखा है। आत्मा एक वास्तविक सत्ता है और है वह ब्रह्म का ज्योतिपिंड——

'अनन्त का मुक्त मीन'। इसलिए वह ब्रह्म की तरह ससार के भीतर रहकर भी निर्लिप्त है—बधनमुक्त। वह सासारिक कदम से पकिल नही होती, मलिन नही होती। वह दुख मे विकल, और निराशा से उदास भी नही होती। प्रसन्नता उसका धर्म है। वह उज्ज्वल, धीर, शुद्ध और प्रबुद्ध है—

**चिर अविचल पर तारक अमन्द !**
**जानता नही वह छद-बन्ध !**
**वह रे अनन्त का मुक्त-मीन अपने असग-सुख में विलीन,**
**स्थित निज स्वरूप मे चिर नवीन।**

**निष्कम्प-शिखा-सा वह निरुपम भेदता जगत-जीवन का तम,**
**वह शुद्ध, प्रबुद्ध, शुक्र, वह सम !**

—पृ० ८६

**आत्म और जगदर्शन**

अपने इस रूप को भूल जाने के कारण मनुष्य अपने को ब्रह्मेतर समझने लगता है। सत सुन्दर दास के शब्दो में मनुष्य आत्मतत्त्व की ओर दृष्टि न डालकर पचभूतो को देखता है—'सूधी ओर न देखई, देखै दर्पण पृष्ठ'। इसी 'देहाध्यास' से उत्पन्न भ्रम उसके समस्त दुखो का कारण है। नाम और दृश्य के वाह्यावरणो के भ्रम में पडा व्यक्ति अपने को शेष सृष्टि से भिन्न एकाकी और अकिचन समझता है और दुखी एव भयभीत होता है। पर, ज्योही वह रूप और नाम के आवरण को भेदकर आत्मा में झाँकता है त्योही उसे सर्वत्र एक ही तत्त्व का प्रसार मिलता है और इस आत्मप्रसार में उसे अपूर्व आनन्द मिलता है। 'एक तारा' शीर्षक कविता में पत जी ने भी ससार को आत्मा के माध्यम से देखने का आग्रह किया है—

**गुजित अलि-सा निर्जन अपार, मधुमय लगता घन-अन्धकार,**
**हलका एकाकी व्यथा-भार !**

जगमग जगमग नभ का आँगन लद गया कुन्द कलियों से घन
वह आत्म और यह जग-दर्शन ।

—पृ० ८६

पंत जी ईश्वर पर विश्वास करते हैं—'ईश्वर पर चिर विश्राम मुझे'। उनका ईश्वर एक सार्वभौमिक, अरूप-अगीत सत्ता है। अखिल ससृति के चल-अचल सभी उसी के संकेतों में परिचालित है—

ब्रह्म

मैं चिर उत्कंठातुर
जगती के अखिल चराचर
यों मंत्र मुग्ध किसके बल।

—पृ० १२

वह सत्ता संसार में रहकर भी, जल की अनन्त राशि में छिपी मछली की तरह, मुक्त, अदृश्य और अनिर्वचनीय है—

सुनता हूँ, इस निस्तल-जल में
रहती मछली मोती वाली,

—पृ० ७१

इस प्रकार कवि ने जीव, जगत् और ब्रह्म में अभेद-सा स्थापित किया है। कहा जा सकता है कि वह अद्वैतवादी हैं। किन्तु नहीं, वह अद्वैतवादी नहीं रहस्यवादी-सा है क्योंकि अद्वैतवादी को अपने अस्तित्व का बोध नहीं होता, और रहस्यवादी अपने अस्तित्व का तिरस्कार नहीं कर पाता। पंत में भी अपने अस्तित्व का तिरस्कार नहीं है। ब्रह्म की उपलब्धि में वह अपने अस्तित्व को विलीन करना नहीं चाहता।

अद्वैतवाद बनाम रहस्यवाद

ब्रह्म की उपलब्धि

सुनता हूँ, इस निस्तल-जल में
रहती मछली मोतीवाली,

पर मुझे डूबने का भय है
भाती तट की चल-जल-माली ।
आएगी मेरे पुलिनो पर
वह मोती की मछली सुन्दर
मैं लहरो के तट पर बैठा
देखूँगा उसकी छवि जी भर ।

—गु० ७१

**भक्ति का योग**

वह स्वय उसके पास जाना नही चाहता, वरन् उसे ही अपने पास बुलाना चाहता है । यह भावना भक्त कवियो की प्रेम-भावना के निकट है । अत पत जी का रहस्यवाद शुष्क अद्वैतवाद से भिन्न और भक्ति म युक्त है ।

वैसे 'गुजन' में विशुद्ध भक्ति का एक पुराना गीत भी सग्रहीत है—

चरण-कमल में अर्पण कर मन,
रज-रजित कर तन,
मधुरस-मज्जित कर मम जीवन
चरणामृत-आशय में ।
नीरव तार हृदय म—

—गु० ८०

**वैष्णवीयता और मुक्ति-कल्पना**

इन पक्तियो में जैसे निर्गुण साकार-सा हो गया है और कवि की भक्ति वैष्णव धम की करुणा से सिक्त हो उठी है । जब पत जी बधनोवाली मुक्ति के प्रति आसक्ति प्रगट करते है और गधहीन को गधयुक्त तथा अरूप का स्वरूपपूरित बनाने का आग्रह करते है तब भी उनकी भावना वेदान्तवाद की अपेक्षा वैष्णव भक्तिवाद के निकट होती है ।—

तेरी मधुर मुक्ति ही दी बधन,
गध हीन तू गध युक्त बन,

निज अरूप में भर स्वरूप, मन ।
मूर्त्तिमान बन निर्धन ।

—पृ० ११

सुख-दुख, जन्म-मृत्यु आदि

मध्यवर्ती तत्वों अर्थात् सुख, और दुःख, जन्म और मृत्यु, बंधन और मुक्ति, प्रेम और सौन्दर्य आदि पर पिछले अध्याय में विचार हो चुका है (देखिए पृ०) । साथ ही हम उन बाह्य प्रभावों पर भी विचार कर चुके हैं जो पंत जी के जीवन-दर्शन पर पड़े हैं (देखिए पृष्ठ ६६)।

# 'गुजन' मे प्रकृति-चित्रण

खोल कलियो न उर के द्वार
दे दिया उसको छबि का देश
बजा भौरो ने मधु के तार
कह दिये भेदभरे सदेश ।

—पत

**प्रकृति काव्य की आदि प्रेरणा**

पत जी को कविता की आदि प्रेरणा प्रकृति से मिली, जिसका श्रेय कवि की जन्मभूमि कूर्माचल प्रदेश (अल्मोडा——जिसे गाधी जी ने भारत का स्विजरलेंड कहा था) और कालिदास के अमर प्रकृति-काव्य 'मेघदूत' को है ।

प्रकृति के साहचर्य का यह सम्मोहन ( Hypnotism ) 'वीणा' से 'स्वर्ण किरण' तक किसी न किसी रूप में वर्तमान रहा है । 'वीणा'-काल में वह काया की माया से प्रकृति की छाया को विशेष महत्त्व देता रहा है । कवि के सामने यह समस्या रही है कि——

छोड द्रुमो की शीतल छाया,
तोड प्रकृति से भी माया
बाले तेरे बाल जाल में कैसे उलझा दू लोचन ?

'गुजन' के चितन-लोक में उतरते समय भी वह 'पल्लव' के सुषमा-लोक से अञ्जलिभर निसर्ग का पराग लेता आया है । रूप-चित्रण की

**गुञ्जन रूप-चित्रण**

दृष्टि से 'नौका विहार' और 'एकतारा' पत जी की सर्वश्रेष्ठ प्रकृति-गीतिकाओ में है । निदाघ की चाँदभरी रात में कवि काला कॉकर की गगा में चपला पर वीचि-विहार करने निकला है । गगा क्षीणधार होकर रेत में पडी

है, जैसे कोई कृशकाय ऋषि-कन्या। निम्बित चन्द्रमा उसका देदीप्यमान मुखमडल है और लहराती लहरें उसकी बिखरी केश-राशि। नीलाम्बर उसका धानी अचल है और भवर रेशमी साड़ी की सिकुड़न।

तापस-बाला गगा निर्मल शशिमुख से दीपित मृदु-करतल,
लहरें उर पर कोमल कुतल।
गोरे अगो पर सिहर-सिहर, लहराता तार-तरल सुन्दर।
चचल अचल सा नीलाम्बर।
साड़ी की सिकुडन सी जिस पर, शशि की रेशमी-विभा से भर,
सिमटी है वर्तुल, मृदुल लहर।

—पृ० १०१

यह वह स्थल है जहा कवि की लेखनी चित्रकार की तूलिका बन जाती है और चित्रकार की तसवीर बोलने लगती है। शब्द पिघलकर रेखाएँ बन जाते है और रेखाएं शब्द बनकर मुखरित हो उठती है। और, यदि रूप के साथ गति का मणिकाचन सयोग देखना चाहते हो तो नीचे की इन पक्तियो को देखिए जिनमें शब्द, चित्र और गति एकरस हो रहे है —

रूपात्मकता और गत्यात्मकता का सयोग

लो, पालें उठीं, उठा लगर।
मृदु मद मद, मन्थर-मन्थर, लघु तरणि, हसिनी-सी सुन्दर
तिर रही खोल पालो के पर।

—पृ० १०२

पल-पल परिवर्तित प्रकृति वेश के साहचर्य ने कवि को सौंदर्य, स्वप्न और कल्पनाजीवी बनाया। अत उनके प्रकृति-चित्रण में इन तीन तत्त्वो—सौंदर्य, स्वप्न और कल्पना—की प्रधानता है।

सौंदर्य, स्वप्न और कल्पना

प्रकृति के सुन्दर रूप ने ही पत जी को अधिक लुभाया है। सुन्दर जीवन और 'कोमल मनुज कलेवर' की कल्पना करनेवाले तथा सघष और जन-रव

से बच कर चलनेवाले नियमप्रिय कवि में स्वभावत प्रकृति का वह उग्र रूप नहीं मिलता जो संघर्षप्रिय, निराशा और असन्तोषवादी कवि को आज अधिक खींचता है। पंत जी की प्रकृति में वह्नि, उल्का और झंझा' के दर्शन नहीं होते। पार्वत्य प्रदेश का अधिवासी होकर भी पंत जी 'मधुवन' के कवि रहे हैं और उनके मधुवन में 'लालस सालस वातास' डोलती है, 'कलों का हास' और 'तरल तुहिन-वन का उल्लास' बमोल बिकते हैं। उनके आसमान में 'चारु हासिनि' बैठी है और उनकी धरती पर शशि-राशि सुषमा बिछी हुई है—

**प्रकृति का सुन्दर, कोमल मृदुल रूप**

> आज गृहवन उपवन के पास
> लोटता राशि राशि हिम हास।
>
> —पृ० ८६

पंत जी में वर्ड्सवर्थ के समान प्रकृति का कोमल-मृदुल, शान्त-सुन्दर स्वरूप देखेंगे, कोलरिज की प्रकृति का खूनी पंजा नहीं।

पंत जी के प्रकृति-चित्रण में कोमलता के साथ वर्ण-विपुलता (Colourfulness) भी है। वर्ण-परिज्ञान (Sense of colour) में पंत और महादेवी समकक्ष हैं यद्यपि पंत जी में कल्पना की मात्रा अधिक है और महादेवी में कारीगिरी की। आम की उजली-पीली मंजरियों पर बहुरंगी भ्रमरों का मदांध होकर मंडराना देखिए—

**कोमलता के साथ वर्ण-विपुलता**

> रुपहले सुनहले आम्र-बौर
> नीले पीले औ, ताम्र भौर
> रे गंध-अंध हो ठौर-ठौर
> रे पांति-पांति में चिर-उन्मन
> करते मधु के बन में गुञ्जन।
>
> —पृ० १०

**प्रकृति-निरीक्षण की नारी कला**

पत जी स्वभाव से सुन्दरम के कवि है। पत जी के प्राण सौदयवादी हैं। कवि के सौदयजीवी मन ने अपनी सौदय बुभुक्षा की परितृप्ति के लिए एक ओर प्रकृति के मधुवन की ओर देखा है और दूसरी ओर 'निखिल छबि की छबि' नारी की ओर। एक ओर 'फूलो का हास' उन्हे अनुरक्त करता है और दूसरी ओर 'कपोलो की मदिरा'। पत जी जब प्रकृति को निहारते है तो उनके दृगो मे 'विश्व सुषमा का ससार' लिए नारी छा जाती है और जब वे नारी का ध्यान करते है तब उनके सामने प्रकृति की राशि-राशि सुन्दरता बिखर जाती है। जब वे शरद की झिलमिल चाँदनी को देखते है तब एक शर्मिली छुई-मुई-सी दुलहिन सामने खडी हो जाती है और जब वे 'भावी-पत्नी' का ध्यान करते है तब उनकी आँखो में 'व्योम बाला का शरदाकाश' छा जाता है। पत जी की प्रकृति नारीमयी है और नारी प्रकृतिमयी। कही उन्होने प्रकृति को स्वतत्र सजीव सत्ता रखनेवाली नारी—देवी, मा, सहचरी—के रूप में चित्रित किया है और कही प्रकृति से तादाम्य अनुभव करते समय स्वय अपने को भी नारी के रूप में चित्रित किया है। यहा 'तन्वि गगा' ऋषिकन्या है और 'चाँदनी' 'तापसी विश्व की बाला'। प्रकृति मालिन बनकर गजर बेचने आई है—

**लाई हूँ फूलो का हास**
**लोगी मोल, लोगी मोल ?**

—पृ० ७५

उससे 'लोगी मोल, लोगी मोल' कहलाकर कवि ने क्रयी (कवि या साधक) को भी जैसे नारी मान लिया है।

**मानवीकृत चेतन प्रकृति**

छायावाद के प्रजापतियो में मानवीकृत चेतन प्रकृति के अभिनव रूप, सबसे अधिक मात्रा में, पत जी ने ही उपस्थित किए है। 'चाँदनी' का एक दृश्य ही उदाहरण के लिए अलम् होगा। नदी के कछार पर पडी चाँदनी जैसे

निश्चेष्ट होकर सो रही है। मद मलयानिल उसकी साँस है, लहरे उसकी छाती की धडकन।

वह सोई सरित पुलिन पर
सासो में स्तब्ध समीरण,
केवल लघु-लघु लहरो पर
मिलता मृदु-मृदु उर-स्पन्दन।

—पृ० ८८

लीजिए, उसकी नीद उचट गई। झिलमिलाती चाँदनी जैसे आँखे मीच रही है। अरे, वह लजवन्ती तो ससार के नयन-तीरो से घिरकर, शर्म से अपने-आप में गडी-सी जा रही है—

दिन की आभा दुलहिन बन
आई निशि-निभृत शयन पर,
वह छबि की छुई मुई-सी
मृदु मधुर-लाज से मर-मर।

—पृ० ८०

तथाकथित जड प्रकृति कितनी प्राणवती है!

**प्रकृतिपरक रहस्यवाद**

पत जी आधुनिक हिन्दी साहित्य में प्रकृति-रहस्य-वाद के प्रवर्त्तक है। उनके लिए सरित-प्रवाह जड जलधार नही है वरन् उसमें चेतना का नियत्रित करनेवाली चिर-विकासपूर्ण आत्मा का अस्तित्व है—

आत्मा है सरिता के भी,
जिससे सरिता है, सरिता,
जल जल है, लहर लहर रे,
गति गति, सृति, सृति, चिरभरिता।

—पृ० १४

जिस तरह शैली ने 'सौदय लक्ष्मीस्तव' में प्रकृति के भीतर एक महती शक्ति की चचल, मधुर और रहस्यमय छाया देखी है उसी तरह पतजी ने

भी प्रकृति में लोकोत्तर सत्ता का 'मौननिमन्त्रण' सुना है। पत जी के हृदय-नयन सरसी के हृदय में उठनवाली उर्मियो में अनन्त अभिलाषाओं का उन्मेष देखते है और उसकी शांति में अनन्त का प्रशान्त सकेत——

शान्त सरोवर का उर
किस इच्छा से लहरा कर
हो उठता चचल चचल ?

म चिर उत्कठातुर
जगती के अखिल चराचर
ये मौन-मुग्ध किसके बल।
——पृ० १२

प्रकृति के अणु-अणु मे व्याप्त इस अनन्त अनिर्वचनीय सत्ता ने कवि को विस्मय-विमुग्ध किया है। यह विस्मय-भावना रहस्यवाद का प्रस्थान-बिन्दु है। प्रकृति ने कवि को अनन्त का जो सकेत-दर्शन कराया है उसे पाकर कवि के प्राण नाच उठे है और उसके प्राणो का आनन्द गीति में फूट पडा है——

आज शिशु के कवि को अनजान
मिल गया अपना गान !
खोल कलियो ने उर के द्वार
दे दिया उसको छबि का देश,
बजा भौंरो ने मधु के तार
कह दिये भेद-भरे सदेश,
——पृ० ७३

"'विहग के प्रति' कविता में कवि ने अव्यक्त प्रकृति के बीच, चैतन्य के सान्निध्य से, शब्द-ब्रह्म के सचार या स्पन्दन ( Vibration ) से, सृष्टि के अनेक रूपात्मक विकास का बडा ही सजीव चित्रण किया है"[१]——

१ श्री रामचन्द्र शुक्ल

मुक्त पखो म उड दिनरात
सहज स्पन्दित कर जग के प्राण,
शून्य नभ म भर दी अज्ञात,
मधुर जीवन की मादक तान ।

पत और वर्ड्सवर्थ

पत जी ने वड्सवर्थ की तरह प्रकृति के बीच बैठकर मम की वाणी कही है। पर पतजी और वड्सवर्थ क प्रकृति-चित्रणो में एक मौलिक अतर है। वड्सवथ प्रकृति के आभ्यन्तरिक सौदर्य के साथ उसके वाह्य रूपा का वर्णन भी मनायाग से करते हैं। पत जी के लिए प्रकृति दृष्टि से अधिक अनुभूति का विषय है। उनक लिए—

वह खडी दृगो के सम्मुख
सब रूप, रेख, रँग ओझल,
अनुभूति मात्र-सी उर में
आभास शान्त, शुचि उज्ज्वल ।

—पृ० ८१

पतजी ने स्वय स्वीकार किया है कि प्रकृति ने उन्हें सौदय, स्वप्न और कल्पना—जीवी बनाया है। स्वप्न में चमचक्षु तो देखते नही, देखते हैं उपचेतन के कल्पना-नयन। हाँ, इस स्वप्नावस्था में भाव-प्रदशन की विपुल क्षमता होती है।

अनुभूति-वेष्ठित प्रकृति-चित्रण

'सान्ध्यतारा' को लीजिए। उसमें गाँव उसी प्रकार शात है जिस प्रकार वड्सवर्थ का लदन।

नीरव सध्या में प्रशान्त
डूबा है सारा ग्राम प्रान्त
पत्रो के आनत अधरो पर सो गया निखिल वन का मर्मर
ज्यो वीणा के तारो में स्वर।

—पृ० ८८

इन पक्तियो में कवि आँखा की धरती से उठकर अनुभूति के सौंदय-लोक मे आ गया है जहा उसके चमचक्षु विभोर

कल्पना-रजित होकर बन्द हो गए है और अनुभूति सजग एव

प्रकृति छवि कल्पना उद्दात्त हो उठी है क्योंकि वृक्ष के पत्तो पर सोनेवाले 'निखिल बन के मर्मर' को वीणा के तारो में सोनेवाले स्वर में रूपायित किया गया है। इस साम्य में कल्पना का दुलभ विकास हुआ है। पत जी के प्रकृति-चित्रण में शेलो की भाँति कल्पना की पर्याप्त मात्रा है। शेलो की 'लावा' चिडिया

पत और शेली

की तरह पत की चाँदनी भी अनेक भावनाओ और कल्पनाओ से विभूषित है—

जग के अस्फुट स्वप्नो का
वह हार गूथती प्रतिपल
चिर सजल-सजल करुणा से
उसके ओसो का अचल ।

—पृ० ८९

पत की प्रकृति कीट्स की मादकता

छायावादी कवियो पर अग्रेजी के स्वच्छदवादी कवियो की मादकता की भी छाप पडी है। पत जी की प्रकृति में हम कीट्स की-सी मादकता पाते है—

तरुण विटपो से लिपट सुजात,
सिहरती लतिका पुलकित-गात,

—पृ० ६०

बिखरती गृह-बन मलय-समीर
सास, सुधि, स्वप्न, सुरभि, सुख, गान,
मार केशर-शर मलय-समीर
हृदय हुलसित कर, पुलकित प्राण ।

—पृ० ५९

प्रकृति और उद्दीपन विभाव — प्रकृति का यह मादक रूप प्राय वहाँ मिलता है जहाँ प्रकृति का प्रयोग उद्दीपन विभाव के रूप में किया गया है, अथवा जहा कवि अपनी भावनाओं को प्रकृति के ऐन्द्रिक चित्रो में रूपायित करना चाहता है।

प्रिय लालस-सालस वातास,
जगा रोओं म सौ अभिलाष।

शिथिल, स्वप्निल पखडिया खोल
आज अपलक कलिकाएँ बाल,
गूजता भूला भौंरा डोल
सुमुखि! उर के सुख से वाचाल!

आज क्या प्रिय, सुहाती लाज?
आज रहने दो यह गृह-काज!

—पृ० ५२

अलकृत प्रकृति रीति-पद्धति — और पतजी की यह प्रकृति शायद ही कही निराभरण हो। वह प्राय अलकृत रहती है। कही २ तो अलकारप्रियता के नीचे प्रकृति-वर्णन की सहज सरसता दब-सी गई है और एक-आध स्थान पर रीतिपद्धत्ति का भी ध्यान आने लगता है।

आज बन में पिक, पिक में गान
विटप में कलि, कलि में सुविकास
कुसुम में रज, रज में मधु, प्राण!
सलिल में लहर, लहर में लास।

प्रकृति उपमानोपकरण — पर ऐसे स्थल बहुत कम हैं। प्राय पत जी का प्रकृति-चित्रण आकर्षक हुआ है। अप्रस्तुत के रूप में भी प्रकृति का जो उपयोग हुआ है वह परम्परागत होकर भी किञ्चित नवीन है—

(क) नवेली बेला उर की हार,
मोतिया मोती की मुसकान
मोगरा कण फूल-सा स्फार,
अँगुलिया मदन बान की बान ।

—पृ० ५८

(ख) अरुण-अधरो की पल्लव-प्रात
मोतियो-सा हिलता-हिम-हास ।
इन्द्रधनुषी पट से ढँक गात
बाल-विद्युत का पावस-लास,

—पृ० ८१

**प्रकृति-दर्शन का क्रम-विकास**

पतजी ने सर्वप्रथम प्रकृति में सौदर्य देखा था और उसमे वे पराभूत हुए थे। आगे उस सौदर्य ने एक भाव-लोक की ओर सकेत किया। कवि ने वृक्षावलि की हरितनाभ-रेखा के उस पार एक छाया-बन देखा—

दूर उन खेतो के उस पार,
जहा तक गई नील-झकार,
छिपा छाया-बन में सुकुमार
स्वर्ग की परियो का ससार

—पृ० ७४

इस तरह कवि का सौदर्य-प्रधान प्रकृति-प्रेम भाव-प्रधान होने लगा। पर देखते ही देखते जीवन की कठोर घटनाओ से टकराकर उनका 'किशोर भावना का स्वप्न' भी टूट गया। वे सुन्दर से शिव की भूमि में उतर आए। उनका प्रकृति-प्रेम भी अब विचारप्रधान हो उठा। प्रकृति के माध्यम से कवि अपने विचारो की अभिव्यक्ति करने लगा। मधु और मधुप के दृष्टान्त के द्वारा कवि ने लाघव के साथ यह सिद्ध किया है कि दुखो के आधिक्य की भाति सुखो का अतिरेक भी जीवन के वास्तविक आनन्द के प्रतिकूल है। जिस तरह शहद में अपने परो को भीगोकर

**प्रकृति आत्माभिव्यजन का साधन**

भ्रमर सुखपूर्वक गा नहीं सकता उसी तरह केवल उपयोग का जीवन बिता-कर व्यक्ति वास्तविक आनन्द को नहीं पाता क्योंकि वह शिथिल, क्रिया-हीन और पंगु हो जाता है। जीवन के आनन्द के हेतु जिस उमंग और उत्साह की अपेक्षा होती है उसका उसमें सर्वथा अभाव हो जाता है—

अपने मधु में लिपटा पर
कर सकता मधुप न गुंजन
करुण से भारी अंतर
खो देता जीवन कम्पन।

—पृ० २०

इसी भाँति दावाग्नि और बादल के उदाहरणों के द्वारा उन्होंने बड़ी सफाई के साथ यह सिद्ध किया है कि दुःख आरम्भ में कष्टकर है किन्तु अन्ततः कल्याणकर है—

दुख-दावा से नव-अंकुर
पाता जग जीवन का बन
करुणार्द्र विश्व की गर्जन
बरसाती नव जीवन-कण।

—पृ० २२

**प्रकृति से विचार-प्रेरणा**

कहीं प्रकृति से विचारों की प्रेरणा भी मिली है। कवि जीवन के सुख-दुख पर विचार करता है। उसी समय उसकी दृष्टि निर्जन जंगल के एकांत-निभृत कोने में खड़े उपेक्षित वनवृक्ष की सूनी डाल पर खिलनेवाली कली पर पड़ती है, जो सदा मुस्कुराती रहती है। कवि को लगता है कि प्रकृति मानव की समस्याओं का निदान—दुख-दर्द का उपचार लिए खड़ी है और वह प्रकृति की पाठशाला में जीवन की कला की सीख ग्रहण करने का आग्रह-सा करता है—

बन की सूनी डाली पर
सीखा कलि ने मुस्काना

मैं सीख न पाया अब तक
सुख से दुख को अपनाना ।

—पृ० २२

हँसमुख प्रसून सिखलाते
पल भर भी तो हँस पाओ
अपने उर की सौरभ से
जग का आँगन भर जाओ ।

—पृ० ३१

कहीं-कहीं प्रकृति चित्रों में कवि ने अपनी भावनाओं का सौंदर्य मिला दिया है और कहीं-कहीं निजी भावनाओं को ही प्राकृतिक सौंदर्य का परिधान दे दिया है । ऐसे स्थलों पर भी 'पंत जी की प्रतिभा बहुत ही व्यंजक और रमणीय साम्य' उपस्थित करती है—

खुल खुल नव नव इच्छाएँ
फैलाती जीवन के दल
गा-गा प्राणों का मधुकर
पीता मधु रस परिपूरण ।

कहीं-कहीं वे प्रकृति को दार्शनिक भावों से युक्त कर देते हैं । 'चाँदनी' शीर्षक कविता की—

वह है, वह नहीं अनिर्वच
जग उसमें, वह जग में लय,
साकार-चेतना सी वह
जिसमें अचेत जीवाशय ।

—पृ० ९१

—आदि पंक्तियों में दर्शन ने चाँदनी के सहज सौंदर्य को अभिभूत कर लिया है ।

**प्रकृति-चित्रण : समासोक्ति पद्धति** 'गुंजन' शीर्षक कविता में पंत जी ने काव्य-लोक में आए हुए नवयुग को वसन्त का रूप दिया है—

वन-वन, उपवन—
छाया उन्मन गुञ्जन,
नव वय के अलियों का गुञ्जन।

—पृ० ९

यह वह समासोक्ति पद्धति है जिसे जायसी आदि ने अपनाया था। 'विहग के प्रति'—शीर्षक कविता भी समासोक्ति पद्धति पर आश्रित एक प्रकृति-गीति है जिसमें 'विहग' एक पक्षी होने के साथ ही अरूप चेतन सत्ता का प्रतीक है। वह दूर विजन वन अथवा अंतरिक्ष के अमरधाम का वासी है। वह झुरमुट का मुखरित रखता है। वह जडजीवन की चरम चेतना है।

विजन-वन के ओ विहग-कुमार!
आज घर-घर रे तेरे गान,
मधुर-मुखरित हो उठा अपार
जीर्ण-जग का विषण्ण-उद्यान!

रिक्त होते जब-जब तरु-वास
रूप धर तू नव नव तत्काल,
नित्य-निनादित रखता सोल्लास
विश्व के अक्षय-वट की डाल।

—पृ० ८१-८३

अन्योक्ति पद्धति

इसी भाँति छायावादी कवि को 'विहगम' मानकर पंत जी ने एक सुन्दर अन्योक्ति लिखी है—

तेरा कैसा गान,
विहगम! तेरा कैसा गान?
न गुरु से सीखे वेद-पुराण,
न षड्दर्शन, न नीति-विज्ञान,
तुझे कुछ भाषा का भी ज्ञान,
काव्य, रस, छन्दों की पहचान?

न पिक-प्रतिभा का कर अभिमान ।
मनन कर, मनन, शकुनि-नादान !

—पृ० १०५

इस प्रकार पतजी की प्रकृति निरीक्षण की प्रतिभा सौदय से भाव की ओर ओर भाव से ज्ञान-दर्शन की ओर बढ आई है।

एक बात ओर । 'वीणा'-काल के पत नारी-सौदय मे प्रकृति-सौदर्य का विशेष महत्त्व देते थे। परवर्ती काल मे नारी प्रधान हो चली । अब कवि के लिए मानवेतर मे मानव सुन्दर लगने लगा है—'मानव तुम सबसे सुन्दरतम'। अत पहले जहाँ मानव प्रकृति से अभिभूत था, वहा अब प्रकृति मानव से अभिभूत होने लगी है। 'गुजन' की कविताएँ कवि के आकर्षण-विकर्षण की समस्त कहानी को लेकर उपस्थित है।

---

## 'गुजन' के प्रणय गीत

**नवल मेरे जीवन की डाल**
**बन गई प्रेम-विहग का वास**

—पत

**नारीकला**

पतजी सुकुमार मूक्तियो के कोमल-प्राण कवि है। उन्होने प्रकृति को नारी के रूप में देखा है और निसर्ग से तादात्म्य अनुभव करते समय स्वय अपने को भी नारी के रूप में चित्रित किया है। उन्होने 'कोमल मनुज कलवर' की कल्पना की है और 'अविराम प्रम की बाँहो' में मुक्ति पाई है। उन्होने पुल्लिग शब्दो का स्त्रीलिग प्रयोग किया है। कहा जा सकता है कि पत जी की कला नारी कला (Faminine Art) है।

**प्रकृति और प्रेम क कवि**

पत जी के प्राण सोदयवादी है। उनकी सौदर्य-भावना दो रूपो में—प्रकृति और नारी-प्रेम में—प्रगट हुई है। उनके सौदर्यजीवी मन ने अपनी सौदय-बुभुक्षा की परितृप्ति के लिए एक ओर प्रकृति के उन्मद मधुवन की ओर देखा है और दूसरी ओर प्रम-कलशी लिए 'निखिल छबि की छवि' लावण्यमयी नारी की ओर। एक ओर 'फूलो का हास' उन्हे अनुरक्त करता है और दूसरी ओर 'कपोलो की मदिरा'। पत जी जब प्रकृति को देखते है तब उनके दृगो में 'विश्व सुखमा का ससार' लिए नारी आ बैठती है और जब वे नारी को निहारते है तब उनके सामने प्रकृति की राशि-राशि सुषमा बिखर जाती है। जब वे चाँदनी को देखते है तब उनके सामने एक शर्मिली छुई-मुई-सी दुलहिन खडी हो जाती है और जब वे 'भावी पत्नी' का ध्यान करते हैं तब उनके नयनो में व्योमबाला का शरदाकाश' छा जाता है। अत पत जी की प्रकृति नारीमयी और नारी प्रकृति-मयी है। कहा जा सकता है कि पत जी प्रकृति और प्रेम के कवि है।

**प्रेम-भावना का विकास-क्रम** हाँ, माता की स्नेहमयी गोद से वंचित एकाकी किशोर को प्रकृति ने ही पहले आकर्षित किया, बाद में नारी ने। 'वीणा' में कवि ने प्रकृति की निर्दोष सुषमा को नारी की सौंदर्य-माया से विशेष महत्त्व दिया था। कविता से उसने आग्रह

**वीणा काल** किया था कि वह वसंत बनकर आवे, कामिनी बनकर नहीं—

नव वसन्त ऋतु में आओ,
नव कलियों को विकसाओ,
प्रेयसि कविते ! हे निरुपमिते !

× × ×

इन नयनों को समझाओ,
इन्हें न लड़ना सिखलाओ,

अज्ञाता की केश-राशि में
इन्हें न कस-कस बँधवाओ !
आओ, कोकिल बन आओ,
ऋतु पति का गौरव गाओ,
प्रेयसि कविते ! हे निरुपमिते !

—वीणा, पृ० १

स्वयं बाला से भी उसका ऐसा ही आग्रह था—

बालकाल में जिसे जलद से
कुमुद कला ने किलकाया,
तारावलि ने जिसे रिझाया,
मृदु-स्वप्नों ने सुहलाया,
मारुत ने जिसकी अलकों में
चञ्चल-चुम्बन उलझाया
उसे आज अपनी ही छबि में

केवल बाले ! न लुभा ले,—
उनका भी तो है कुछ भाग !

—वीणा, पृ० ११

कवि के सामने एक समस्या थी कि—

छोड द्रुमो की मृदु छाया, तोड प्रकृति से भी माया,
बाले ! तेरे बाल-जाल में कैसे उलझा दू लोचन ?
भूल अभी से इस जग को !
तजकर तरल तरगो को, इन्द्रधनुष के रगो को,
तेरे भ्रू-भगो से कैसे बिंधवा दू निज मृग-सा मन ?
भूल अभी से इस जग को ।[1]

---

१ इन पक्तियो की आलोचना करते हुए निराला जी ने 'पत जी और पल्लव' शीर्षक निबध में लिखा था—

"कवि 'बाला' के 'बाल जाल' से छूटकर 'द्रुमो की मृदु छाया' में तथा 'प्रकृति की माया में' जीवित रहना चाहता है । यहाँ भी कला से विपरीत रति कराई गई है, जो निहायत अस्वाभाविक हो गई है । अगर 'बाला' के 'बाल-जाल' से छूटने का निश्चय है, तो छूटकर जहाँ ठहरिए, उसे दिखलाइए कि वह स्वभावत 'बाला' के 'बाल-जाल' से ज्यादा आकर्षक है । अगर छूटे तो 'द्रुमो की मृदु छाया' में क्या करने गए ? प्रकृति से माया जोडने की क्या आवश्यकता थी ?—प्रकृति में ही रहे, तो उत्कृष्ट को छोडकर निकृष्ट को क्यो ग्रहण किया ? —प्रकृति में 'बाला' से मधुर और क्या होगा ?—'बाला' को छोडकर प्रकृति से परे जाते, तो जरूर आकर्षक बन जाता । यहाँ कला का पतन है—उसके स्वाभाविक विकास की प्रतिकूलता का दोष आ गया है । यदि कोई कहे कि इस तरह एक विशाल प्रकृति में 'बाला' के 'बाल-जाल' को छोडकर कवि अपने को मिला देना चाहता है, तो उत्तर यह है कि उस तरह प्रकृति को 'बाला' के 'बाल-जाल' से स्वभावत मधुर होना चाहिए । जहाँ 'बाला' के 'बाल जाल'

पर इन पंक्तियों में नारी के प्रति वितृष्णा का भाव नहीं है। युवक कवि इतना विरस नहीं हो सकता। उसे नारी के सम्मोहन का भय है। यह मोह और आत्मरक्षा की चेष्टा ही नारी के प्रति उसके आकर्षण का द्योतक है। आज नारी पहली बार केश-पाश और भ्रू-चाप लेकर उस व्यक्ति के सामने खड़ी हुई है जिसे प्रकृति ने अपनी गोद में पालकर स्वप्न और कल्पना जीवी बनाने के साथ ही जनभीरु भी बना दिया है और जो अबतक तरल तरंगों से खेलता, इन्द्रधनुष की सेज पर सोकर स्वप्न देखता तथा यौवन से अधिक शैशव को महत्त्व देता रहा है।' स्वभावतः वह इस अपरिचिता से किञ्चित भयभीत होता है। उससे मिलने में उसे बड़ा संकोच होता है। वह उससे कतराना चाहता है। पर क्या ऐसा हो सका? 'वीणा' के बाद ही 'प्रेम' में उलझी 'ग्रंथि' निकली जो बहुतों की दृष्टि में

**ग्रंथि और परवर्ती काल**

कवि के अनुभूत प्रेम की वास्तविक ग्रंथि है जो समाज के संशय के कारण अनखुली रह गई। 'ग्रंथि' के अतिरिक्त 'उच्छ्वास' और 'आँसू' भी कवि के प्रेम के गीले गीत हैं।

---

मिलते हों वहाँ मनुष्य के स्वभाव को द्रुमों की शीतल छाया कब पसन्द होगी ?"

१ (क) विटप-डाल में बना सदन,
पहन गेरुवे रँगे वसन,
विहग-बालिका बन, इस बन को
तेरे गीतों से भर दूँ—
सन्ध्या के उस शान्त-समय !
—वीणा, पृ० २

(ख) चित्रकार ! क्या करुणाकर फिर
मेरा भोला बालापन,
मेरे यौवन के अंचल में,
चित्रित कर दोगे पावन ?

'वीणा' की यह भावना 'ग्रंथि' में शायद स्वानुभूत होकर अधिक सघन हो गई है। 'ग्रंथि' एक प्रवंचित प्रेमी के क्षुब्ध हृदय की आर्त्तपुकार है—

कौन दोषी है ? यही तो न्याय है !
वह मधुप बिंध कर तड़पता है, इधर
दग्ध चातक तरसता है,—विश्व का
नियम है यह, रो, अभागे हृदय ! रो !!

—ग्रंथि, पृ० ८७

'उच्छ्वास' में एक मनोरम बालिका मित्र की चर्चा की गई है। पर 'पल्लव'-काल में भी संयोग इच्छित रूप में उपलब्ध नहीं हो सका—'किए भी हुआ कहाँ संयोग' ? यहाँ भी प्रणय करुण ही रहा और वह इसलिए कि इच्छित संयोग तो हुआ ही नहीं, प्रेम का दुराव भी कठिन हो गया। खुल पड़ने के भय ने प्रेम को करुणतर बना दिया।

करुण है हाय ! प्रणय,
नहीं दुरता है जहाँ दुराव,
करुणतर है वह भय,
चाहता है जो सदा बचाव,

—आँसू, पल्लव, पृ० १६

अतः 'आँसू' भी कवि के प्रेम का 'गीला-गान' है, जिसका—

वर्ण वर्ण है उर की कम्पन,
शब्द शब्द है सुधि की दंशन,
चरण चरण है आह,

—आँसू, पल्लव, पृ० ११

हाँ, 'आँसू' में पंत जी ने खुलकर अपने को गंगाजल की तरह पवित्र कहा है। कवि को दुःख है कि संसार उसके हृदय के प्रेम की पुनीतता को क्यों नहीं देखता ? दुनियावाले उसके प्रेम को पाप क्यों बता रहे हैं—गंगाजल को मदिरा की संज्ञा क्यों दी जा रही है ? संसार के इस जड़ स्वेच्छा-

चार के प्रति कवि के मन में बड़ा क्षोभ उमड़ता है--

कभी तो अब तक पावन-प्रेम
नहीं कहलाया पापाचार,
हुई मुझको ही मदिरा आज
हाय, क्या गङ्गाजल की धार !!

हृदय ! रो, अपने दुख का भार !
हृदय ! रो, उनको है अधिकार !
हृदय ! रो, यह जड़-स्वेच्छाचार,
शिशिर का-सा समीर-सञ्चार !!

---आंसू, पल्लव, पृ० १७

कवि पलकें मूँदकर प्रिय-ध्यान का रसपान करने की चेष्टा तो करता है पर इस क्रिया में भी उसकी आँखों से दृग-जल-धार बह निकलती है--

मूँद दुहरे दृग द्वार !
अचल-पलकों में मूर्ति सँवार
पान करता हूँ रूप अपार,
पिघल पड़ते हैं प्राण,
उबल चलती है दृग-जल-धार !

---आंसू, पल्लव, पृ० १९

गुंजन की प्रणय-भावना के आधार-तत्त्व

'गुंजन' में पूर्व रचनाओं का न आवेग है, न आसक्ता, न अविश्वास है, न निराशा, न शिकवा-शिकायत है, न रोना-धोना। 'गुंजन' के प्रणय-गीत आशा के आलोक से दीप्त और विश्वास के पराग से सुवासित प्रणय के संयोग-गीत हैं। इसका कारण यह है कि गुंजन में कवि शरीर से मन की ओर, दृष्टि से अनुभूति की ओर तथा सुन्दर से शिव की ओर आया है और उसकी प्रकृति सुख-दुःख में समत्व स्थापितकर अन्त-र्मुखी बनने लगी है। इसलिए यहाँ पहुँचकर कायिक वियोग-वेदना मान-

सिक सयोग के उत्लास-विलास में परिवर्तित हो गई है। कवि की सौदर्य-भावना दृष्टि की सीमा का अतिक्रमणकर अनभूति लोक में प्रणय का नया अभियान साज चली है। प्रकृति ही नही, अब नारी भी स्वप्न का छाया-चित्र बनकर आ रही है।

अरुण-अधरो की पल्लव-प्रात,
मोतियो-सा हिलता-हिम-हास।
इन्द्रधनुषी-पट से ढग गात
बाल-विद्युत का पावस-लास,

—पृ० ४१

ऐसी मनोदशा में वियोग कहाँ? यहाँ तो चिर सयोग है। कवि की प्रेयसी सदा-बहार बनकर उसक सामने उपस्थित है—

प्रिये, कलि-कुसुम-कुसुम में आज
मधुरिमा मधु, सुखमा सुविकास,
तुम्हारी रोम-रोम छबि-व्याज
छा गया मधुवन में मधुमास।

—पृ० ५८

आज तो प्रेयसी की मुस्कयान से कवि के आँगन का कोना-कोना मुस्कुरा रहा है—

मुस्कुरा दी थी क्या तुम, प्राण!
मुसकुरा दी थी आज विहान?
आज गृह-वन-उपवन के पास
लोटता राशि-राशि हिम-हास,
खिल उठी आगन में अवदात
कुन्द कलियो की कोमल-प्रात।

—पृ० ४६

**प्रेम और रसशास्त्र**

रसशास्त्र की दृष्टि से 'गुंजन' के प्रणय-गीतों का रस शृंगार है। कवि के हृदय का रति-भाव (प्रेम) इसका स्थायी भाव१ है, नारी-सौंदर्य आलम्बन२ तथा प्रकृति-सौंदर्य उद्दीपन विभाव३ है, कवि और उसकी प्रेयसी के पुलक, कंपन आदि अनुभाव ४ हैं और प्रेयसी की स्मृति एवं रूप-अनुमान आदि संचारी ५ भाव हैं।

---

१ नवल मेरे जीवन की डाल
बन गई प्रेम-विहग का वास !
—पृ० ५०

२. प्रिय प्राणों की प्राण !
न जाने किस गृह में अनजान
छिपी हो तुम स्वर्गीय-विधान !
नवल-कलिकाओं की-सी वाण,
बाल-रति-सी अनुपम—असमान—
न जाने, कौन, कहाँ, अनजान,
प्रिय, प्राणों की प्राण !
—पृ० ३९

३. अरे अब जल-जल नवल प्रवाल
लगाते रोम-रोम में ज्वाल,
आज बौरे रे तरुण-रसाल
भौंर-मन मँडरा गई सुवास
—पृ० ५१

४. (क) अरे वह प्रथम-मिलन अज्ञात !
विकम्पित मृदु-उर, पुलकित-गात,
सशंकित ज्योत्स्ना-सी चुपचाप,
जड़ित-पद, नमित-पलक-दृग-पात,
—पृ० ४३

चूंकि 'गुंजन' का प्रेम बहुलांश में भावात्मक है, इसलिए यहाँ अनुभावों का उतना विशद वर्णन नहीं है जितना आलंबन, उद्दीपन और संचारियों का। उद्दीपन की चर्चा प्रकृति-चित्रण के प्रसंग में हो चुकी है।

**गुंजन की नारी भावना**

आलम्बन के रूप में कवि ने जिस नारी की मनुहार की है वह तरुणाई और यौवन की संधिभूमि में खड़ी एक तन्वी है। यहां रवि ठाकुर की ढलती उम्र की नारी की 'नारीर उक्ति' नहीं है और न उनकी कुरूपा की रूप-साधना ही है। यहाँ तो 'अधखिले अंगों का मधुमास' खिल रहा है। कवि की 'भावी-पत्नी' का मुख 'अधोमुख अरुण सरोज समान' है। यौवन उसके शैशव में प्रवेश करने का उपक्रम कर रहा है—

तुम्हारे शैशव में सोभार,
पा रहा होगा यौवन प्राण,
—पृ० ८३

'उच्छवास' की 'बालिका मित्र' अब 'किशोरी' बन गई है—

झूलती उर में आज, किशोरि!
तुम्हारी मधुर-मूर्ति छबिमान
—पृ० ४३

---

(ख) आज चंचल-चंचल मन-प्राण,
आज रे शिथिल शिथिल तन भार,
—पृ० ५२

५ (क) दृगों में छा जाता सोल्लास
व्योम-बाला का शरदाकाश,
तुम्हारा आता जब प्रिय ध्यान,
—पृ० ८१

५ (ख) हृदय में खिल उठता तत्काल
अधखिले अंगों का मधुमास,
तुम्हारी छबि का कर अनुमान
—पृ० ४२

उसके अंग-अंग पर नूर बरसता है—'तुम्हारी रोम-रोम छबि-व्याज, छा गया मधुवन में मधुमास'। वह रति-बाला-सी सुन्दर और अनाघ्रात कली-सी पुनीत है—'नवल कलिकाओं की-सी वाण, बाल-रति-सी अनुपम, असमान'। पर यह किशोरी यौवन की चेष्टाओं और काम की व्यापकता से परिचित है। उसकी आंखों में भंगिमा है और नयनों में पंचशर-वाण, किन्तु उसकी वाणी में लाज का अवगुंठन है और उसके प्रणय में मान की मर्यादा—

देह में पुलक, उरों में भार,
भ्रूवों में भंग, दृगों में बाण,
अधर में अमृत, हृदय में प्यार,
गिरा में लाज, प्रणय में मान।

—पृ० ६०

'पंत' की नारी का यह रूप मादक अवश्य है किन्तु अशिष्ट नहीं। उसकी चेष्टाओं को मान के द्वारा आवृतकर कवि ने मादकता को उचित मान दे दिया है।

पंत की नारी-भावना में कीट्स की-सी मादकता है किन्तु बायरन का 'रूप-विलास', लोरेंस की 'लैंगिकता' अथवा रीतिकालीन कवियों की स्थूलोपासना उतनी नहीं है।

कल्पना ने पंत की नारी की काया रची है, अनुभूति ने उसे प्राण दिये हैं, यथार्थ ने स्वाभाविकता के रस से उसे अभिसिञ्चित किया है और अध्यात्म ने उसे आचारपूत बनाना चाहा है।

नारी को आदर्श दिव्यता देने के लिए कवि ने एक ओर प्राकृतिक उपादानों से उसका शृंगार किया है—

मुग्ध स्वर्ण-किरणों ने प्रात
प्रथम खिलाए वे जलजात,
नील व्योम ने ढल अज्ञात
उन्हें नीलिमा दी नवजात

जीवन की सरसी उस प्रात
लहरा उठी चूम मधु-वात,
आकुल-लहरो ने तत्काल
उनमें चचलता दी ढाल
नील नीलम-सी है वे आख !

—पृ० ८७

कवि की कल्पना ने एक ओर निसर्ग की विभूतियो से आभूषितकर उसे एक व्यापक सौदर्य के रूप में देखा है,—

नवल मधु ऋतु-निकुज मे प्रात
प्रथम कलिका-सी अस्फुट गात,
नील नभ अत पुर में, तन्वि !
दूज की कला सदृश नव जात,
मधुरता, मृदुता-सी तुम प्राण !

मुकुल-मधुपो का मृदु मधुमास,
स्वर्ण सुख, श्री, सौरभ का सार,
मनोभावो का मधुर-विलास
विश्व-सुखमा ही का ससार

—पृ० ८०-४१

तथा दूसरी ओर उसे दृष्टि से अनुभूति के लोक में खीच ले गयी है। वहाँ पहुँचकर कवि की मृगेक्षिणी एक सौदर्य-कल्पना, एक प्रेमानुभूति मात्र रह जाती है—

कल्पना तुम में एकाकार,
कल्पना में तुम आठो याम,
तुम्हारी छबि में प्रेम-अपार,
प्रेम में छबि अभिराम,

—पृ० ६५

शेली की तरह पंत ने भी नारी को सौंदर्य-चेतना (Spirit of beauty) के रूप में देखा है—

निखिल-कल्पनामयी अयि अप्सरि !
अखिल विस्मयाकार !
अकथ, अलौकिक, अमर, अगोचर
भावों की आधार !

—पृ० ९२

प्रेयसी के सौंदर्य से अखिल सस्कृति को अभिभूतकर कवि ने प्रेयसी की व्यापकता द्वारा प्रेम की लौकिक भावना को आध्यात्मिक अलौकिकता प्रदान करना चाहा है—

कब से विलोकती तुम को,
ऊषा आ वातायन से ?
सध्या उदास फिर जाती
सूने गृह के आगन से !

—पृ० ४५

अब तो वह तारिका-सी दिव्य और 'चारु चित्रा-सी आभासीन' है । 'आत्म निर्मलता में तल्लीन' यह प्रणय हंसिनी तो स्वर्ग की अभिसारिका है जो 'स्नेह की सृष्टि नवीन' लेकर उतरी है—

तारिका-सी तुम दिव्याकार,
चन्द्रिका की झंकार !
स्वर्ग से उतरीं क्या सोद्गार
प्रणय-हंसिनि सुकुमार ?
हृदय सर में करने अभिसार ,
जल-रति, स्वर्ण-विहार !

—पृ० ६८

इस तरह कवि ने नारी के साथ धरती से स्वर्ग तक की यात्रा की है और उसे ऐहिक जगत के साथ ही एक आदर्श धाम और आध्यात्मिक लोक में प्रतिष्ठित करके देखने की चेष्टा की है ।

पंत जी ने नारी को, देवी, मा, सहचरी और प्राण कहा है। गुंजन' में नारी मुख्यत 'सहचरी' और 'प्राण' है। सहचरी के रूप में कवि ने नारी के सौंदर्य और प्रेम के व्यावहारिक पक्ष की अभिव्यक्ति की है। 'नवल मेरे जीवन की डाल' या 'आज रहने दो यह गृह काज' शीर्षक कविताओं तथा 'भावी पत्नी' या 'मधुवन'(३) के अभिसार—आलिंगन-चित्रों में इसी पक्ष की अभिव्यंजना हुई है। 'प्राण' के रूप में कवि ने नारी-सौंदर्य के कल्पना-प्रधान आदर्श रूप को अपनाया है। इस रूप में वह अस्थि-मास की नारी मात्र नहीं है, वह एक सौंदर्य-भावना है जो मनुष्यमात्र के आनन्द का आधार है—'सुर-नर-मुनि ईप्सित' है और जो सर्वयुगीन-सार्वभौमिक है—'प्रतियुग में आती हो रंगिणि! रच-रच रूप नवीन'। इस रूप में नारी देवी भी बन जाती है। 'अप्सरा', 'प्राण! तुम लघु-लघु गात!', 'रूपतारा तुम पूर्ण प्रकाम','कबसे विलोकती तुमको' आदि रचनाओं में नारी का चित्रण इसी रूप में किया गया है।

**नारी सम्बन्धी कवि-प्रसिद्धिया**

'मधुवन' में पंत जी ने नारी सम्बन्धी कवि-प्रसिद्धियों का[1] भी (कि स्त्रियों के पदाघात से अशोक, स्पर्श से प्रियंगु, कुल्ला करने से बकुल, देखने से तिलक, आलिंगन करने से मेंहदी, मृदुल भाषण से मन्दार, हँसी से चंपा, मुँह की हवा से आम, गीत से नमेरु, नृत्य से कारोजिर फूल खिलते हैं।) विशद वर्णन किया है—

खिल उठी चल-दसनावलि आज
कुंद-कलियों में कोमल-आभ,
एक चंचल-चितवन के व्याज
तिलक को चारु छत्र-सुख लाभ।

---

१ पादाघातादशोक विकसति बकुल योषितामास्यमद्यै
यूनामङ्गेषुहारा स्फुटति च हृदय विप्रयोस्यतापै
मौर्वी रोलम्ब माला धनुरथविशिखा कौसुभा पुष्पकेतो
भिन्न स्यादस्य बाणैर्युवजन हृदय स्त्रीकटाक्षेण तद्वत् ॥
—साहित्य दर्पण

तुम्हारे चल-पद चूम निहाल
मजरित अरुण अशोक सकाल,
स्पर्श से रोप-रोम तत्काल
सतत-सिंचित प्रियगु की बाल ।

स्वर्ण-कलियो की रुचि सुकुमार
चुरा चम्पक तुम से मृदु-वास,
तुम्हारी शुचि स्मति से साभार,
भ्रमर को आने दे क्यो पास ?

देख चचल मृदु-पटु पद-चार
लुटाता स्वर्ण-राशि कनियार,
हृदय फूलो में लिए उदार
नर्म-ममज्ञ मुग्ध मन्दार ।

तुम्हारी पी मुख-वास तरग
आज बौरे-भौंरे, सहकार,
चुनाती नित लवग निज अग
तन्वि ! तुम-सी बनने सुकुमार

—पृ० ५६-५७

**प्रेम-भावना कामशास्त्र**

पतजी ने स्वय कहा है कि हमने किशोर प्रेम का वर्णन किया है । मनोविज्ञान के आचार्य कहते है कि व्यक्ति में प्रथम-प्रथम स्वाजातीय प्रेम का उदय होता है । 'लाई हूँ फूलो का हास,लोगी मोल लोगी मोल' में उस प्रेम की साकेतिक झाँकी भी मिल सकती है । कही २ तो रज, तारा, मृग आदि कामशास्त्र के पारिभाषिक शब्दो का भी प्रयोग किया गया है । पर डा० रामविलास शर्मा के इस कथन को कि पत जी सदा अपनी बगल में कोकशास्त्र दबाए रहते है, परिमार्जन के साथही स्वीकार करना पडेगा ।

**प्रणय गीतो की सफलता**

'गुजन' के सयोग-पक्ष के इन प्रणय-गीतो की निमिति में पत जी को पर्याप्त सफलता मिली है। हिन्दी के शृगारी कवियो पर अस्वाभाविकता का लाछन लगाया गया है । बात यह है कि जब ये विरह-वणन करन लगते हैं तब कल्पना के कँगूरे पर चढकर 'कल्पना का इन्द्र जाल' बुनन लगते है ओर जब सयाग-शृगार के प्रसग की अवतारणा करत है तब कल्पना ओर अनुभूति को झटककर अत्यत स्थूल और निम्न चित्र उपस्थित कर देते है । इस विशृखलता का अभाव पत जी को रीति-कालीन शृगारी कवियो से अलग एक उच्चतर भाव जगत में प्रतिष्ठित करता ह । उवर कल्पना और मामिक अनुभूति उनकी प्रम-वणना के अपरिहाय उपकरण है । इनक समन्वय स जहाँ 'परिवर्तन' [1] आदि कविताओं में वियोग का सुन्दर विकास हुआ है वहाँ 'मधुवन' आदि रचनाओ में सयाग के व्यापक रूप की सुन्दर सृष्टि हुई है [2]—

आज उन्मद मधु-प्रात
गगन के इन्दीवर से नील
झर रही स्वर्ण-मरन्द समान,
तुम्हारे शयन-शिथिल सरसिज उन्मीत
छलता ज्यो मदिरालस, प्राण !

—पृ० ५४

---

१ (क) अखिल यौवन के रग-उभार
हड्डियो के हिलते ककाल,
कचो के चिकने, काले व्याल
केंचुली, काँस, सिवार,
गूजते है सबके दिन-चार,
सभी फिर हाहाकार !

(ख) प्रात ही तो कहलाइ मात,
पयोधर बने उरोज उदार,
मधुर उर-इच्छा को अज्ञात
प्रथम ही मिला मृदुल-आकार,
छिन गया हाय ! गोद का बाल
गडी है बिना बाल की नाल !

२ नन्ददुलारे वाजपेयी

कवि वासना-प्रेरित प्रेमाकर्षण की विवशता से परिचित है जो विवेक के बंधन को नहीं मानता—

आकांक्षा का उच्छ्वसित वेग
मानता नहीं बंधन विवेक !

—पृ० ८५

यौवन के उन्मद वसन्त में नारी का रूप कवि को उसी भाँति आकर्षित करता है जिस भाँति मधुकर को मादक मधु-गंध—

प्रथम-यौवन मेरा मधु मास,
मुग्ध-उर मधुकर, तुम मधु, प्राण !

—पृ० ६५

वह पुरुष-नारी के प्रथम-मिलन की सिहरणभरी कल्पना से कंटकित हो उठता है—

अरे वह प्रथम-मिलन, अज्ञात !
विकम्पित मृदु-उर, पुलकित-गात,
सशंकित ज्योत्स्ना-सी चुपचाप,
जडित-पद, नमित-पलक-दृग-पात,
पास जब आ न सकोगी प्राण !

—पृ० ४३

इस प्रथम मिलन की कल्पना कितनी कोमल और इसकी अनुभूति कितनी मार्मिक है। सुहाग रात में दो अपरिचित हृदयों का मिलन है। दोनों में धड़कन है पर दोनों की चेष्टाओं में भोलापन है। पुरुष स्वभाव से आग्रही है, नारी स्वभाव से लजवन्ती। पुरुष आवेगों से भर रहा है, नारी सिहर-सहम रही है और सम्पूर्ण अभिसार-प्रदेश उनकी सांसों की गंध से मादक हो उठा है।. 'उर्वर कल्पना और सच्ची अनुभूति' पंत जी के प्रणय-गीतों की विभूति है।

कवि की प्रेयसी आँगन में सहचरी बनकर उतरती है और गृहिणी बनकर गृह-काज करती है। किन्तु युवक को गृहिणी का नियंत्रित सांसारिक प्रेम-दान संतुष्ट नहीं करता। आज तो उसके यौवन के प्रथम मधुमास में

लालस सालस वाताम' वह रही है। उसकी अभिलाषाओ में शत-शत किसलय निकल आए है। उसकी अमराई मे 'तरुण रसाल' मजरित हो गये है। उसके मधुवन में पहली बार प्राण-पिक कूक उठ है। गृह-काज तो रोज-रोज होता रहेगा। वह अपनी मुग्धा से गृह-काज छोड, यौवन के इस मादक प्रहर मे लाज छोडकर अभिलाषाओ मे एकाकार हो लेन का आग्रह करता है—

**आज चचल-चचल मन-प्राण,**
**आज रे शिथिल-शिथिल तन भार,**
**आज दो प्राणो का दिन-मान,**
**आज ससार नहीं ससार!**
**आज क्या तुझे सुहाती लाज?**
**आज रहने दो यह गृह काज!**

—पृ० ५२

पर यह आग्रह भी शायद अशिष्ट नही है क्योकि इसमें पातिव्रत को ताक पर रखने की बात नही है। यह तो एक दम्पति का मधुरालाप है। इस गीत में 'प्रेम की मधुर विवशता' से बने सम्पूर्ण वातावरण में वास्तविकता की स्निग्धता है।

हा, एकाध जगह उसकी एकाकारिता सघन है—

**मिलें अधरो से अधर समान,**
**नयन से नयन, गात से गात,**
**पुलक से पुलक, प्राण से प्राण,**
**भुजो से भुज, कटि से कटि शात।**

—पृ० ६१

यह एकाकार-भावना अनपेक्षित रूप से शृगारिक और स्थूल अवश्य है पर यह एक क्षण के लिए ही हमारे सामने उपस्थित होती है। दूसरे ही क्षण कवि इसे समान धरातल से उठाकर चिरतन भावलोक में खीच लाता है—

आज तन-तन मन-मन हो लीन,
प्राण ! सुख-सुख, स्मृति-स्मृति चिरसात्,
एक क्षण, अखिल दिशाविधि-हीन,
एक रस, नाम-रूप-अज्ञात ।

—पृ० ६१

अत पत जी, नारी म वासना का जो सयोग है उससे परिचित है किन्तु उनमें वासनावाद नही है । पत जी मे वासना है पर एकाध स्थलो को छोडकर उस वासना में अशिष्टता या अश्लील शृगारिकता की दुर्गंध नही है, 'वास्तविकता की सुरभि' है । कवि ने वासना को एक उचित स्थान पर छोड दिया है ओर उसकी कल्पना ने प्रेम तथा प्रेम के आधार नारी को क्रमश सयमित और अनुभूतिप्रिय बना दिया है । पत जी फ्रायड या शॉ की भाति प्रेम को सक्स का एक स्वच्छदवादी रूप मात्र नही मानते । प्रम उनके लिए आत्मा की एक अनुभूति भी है । पत जी के नाटक 'ज्योत्स्ना' में एक नारी पात्र ने कहा है कि 'मे चाहती हूँ कि प्रेम की भाषा अधिक सस्कृत, प्रेम प्रगट करने के हावभाव और भी नवीन एव परिमार्जित हो ।' 'गुजन' में प्रेम की इस सस्कृत भाषा का प्राय प्रयोग हुआ है । 'पल्लव' के आवेग को 'गुजन' के विवेक ने सयम देकर एक नवीन प्रेमाख्यान गढा है ।

---

## 'गुञ्जन' मे छायावाद

**छायावाद की विशिष्टताए**

छायावाद विश्व के प्रत्येक पदार्थ में एक अज्ञात, सचेतन-सप्राण सौदय सत्ता की अनुभूति है। छायावाद न तो केवल 'प्रतीकवाद' है, न 'चित्रभाषावाद' और न एक 'अभिव्यजन पद्धति' मात्र पर अवश्य वह इन सब का एक समन्वयात्मक नाम है। उसकी काया ध्वन्यात्मक प्रतीक शैली, चित्रमयी भाषा, लाक्षणिक अलकार, सौदयमय सगीत और उदार छद जैसे काव्य के 'पचतत्त्व' की बनी है। व्यापक, सप्राण सौदर्यानुभूति, प्रेमोपासना, आत्माभिव्यजन, विरह-निवेदन और सश्लिष्ट जीवन-दर्शन उसकी अन्तर्मुखी आत्मा की विशेषताएँ ह।

**छायावाद और रहस्यवाद**

छायावाद पदार्थ में चेतन सौदय-सत्ता का दर्शन है और रहस्यवाद घट में ब्रह्म का। छायावाद में आत्मा आत्मा की अनुभूति करती है और रहस्यवाद मे विश्वात्मा की। छायावाद सवचेतनवादी काव्य है, रहस्यवाद ब्रह्म-वादी। छायावाद ससार के प्रत्येक पदार्थ मे (तथाकथित जड पदार्थों में भी) आत्मा को देखता ह और उसके प्रति सवेंदनशील होता है, रहस्यवाद विश्व-व्याप्त ब्रह्म के महास्तित्व के साथ एकात्मकता का अनुभव करता है। महादेवी वर्मा के शब्दो में 'छायावाद की प्रकृति घट, कूप आदि में भरे जल की एकरूपता के समान अनेक रूपो में प्रगट एक महाप्राण बन गई, अत अब मनुष्य के अश्रु, मेघ के जलकण और पृथ्वी के ओस-बिन्दुओ का एक ही कारण, एक ही मूल्य है', और 'रहस्यवाद जीवात्मा की उस अन्तर्हित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शात और निश्छल सम्बन्ध जोडना चाहती है और यह सम्बन्ध यहाँ तक बढ जाता है कि दोनो में कोई भी अन्तर नही रह जाता'। इस प्रकार छायावाद रहस्यवाद का एक सोपान मात्र है। वह वस्तुवाद और रहस्यवाद का

मध्यवर्ती है। वस्तुवाद में किसी पदार्थ का यथातथ्य चित्रण होता है, छायावाद उस पदार्थ के वाह्यावरण को भेदकर उसके भीतर एक आत्मा ढूंढ लेता है और रहस्यवाद उस आत्मा में ब्रह्म का विस्तार पा लेता है।

**इतिहास की दृष्टि से**

इस अवतरण का अर्थ यह है कि छायावाद रहस्यवाद का स्वाभाविक सोपान बन सकता है और उसमें रहस्यवाद की आध्यात्मिकता की किञ्चित मात्रा भी है। इसका यह तात्पर्य कदापि नहीं कि हिन्दी के नवीन छायावाद का मूल उद्देश्य रहस्यवाद के शृंग पर चढ़ना था। विषय की दृष्टि से छायावाद प्रकृति और प्रेम-काव्य है। उसका आध्यात्मिक पक्ष दुर्बल है। वस्तुतः वह पश्चिम से आनेवाली रोमांटिक काव्य-धारा का भारतीय स्वरूप है। छायावाद घोर आचारवादी, सुधार और नैतिकता से शंकित द्विवेदी काल की शुष्कता और रूक्षता के प्रति हृदय की रसिकता की प्रतिक्रिया था।[1] द्विवेदी काल के आदर्शवाद ने रतिशास्त्र को अग्निसात किया था और प्रेम तथा शृंगार को वर्जित प्रदेश मान लिया था। छायावाद की चिता के केन्द्र में नारी बैठी है। पंत जी की समस्तकला नारी कला है। पंत जी ने 'कोमल मनुज कलेवर' की कल्पना की है और 'अविराम प्रेम की बाँहों में, मैं मुक्ति पायी। उन्होंने प्रकृति को नारी के रूप में देखा है और निसर्ग से तादात्म्य अनुभव करते समय स्वयं अपने को भी नारी मान लिया है। उन्होंने पुल्लिंग शब्दों का स्त्रीलिंग प्रयोग किया है। नारी पंत जी के 'प्राणों की प्राण' है। जब वह मुसकुराती है, तब प्रभात विहँस पड़ता है।[2] नारी वह सौंदर्य-चेतना है जो संसार के उल्लास का कारण है और जिसके

**छायावाद का रोमान्टिक स्वरूप**

---

१ विस्तृत विवेचन के लिए देखिए 'छायावाद की रास' पृ० ९-१७

२. मुस्कुरा दी थी क्या तुम प्राण !
   मुसकुरा दी थी आज विहान ?
   —पृ० ४६

अभाव में मनुष्य क्या देवता का जीवन भी जड हो जाय। सूरज उसे ही देखने के हेतु प्राची के वातायन से हर भोर को झाँकता है। साँझ उसे न पा उदास लौट जाती है। वह आयेगी, इसी आशा में आकाश के सितारे, आशा का दीप जलाये, निर्निमेष दृष्टि से उसका पथ हेरते रहते हैं।

**कब से विलोकती तुम को**
**ऊषा आ वातायन से ?**
**सन्ध्या उदास फिर जाती**
**सूने गृह के आगन से !**

**तुम आओगी-आशा में**
**अपलक हैं निशि के उडगण !**
**आओगी, अभिलाषा से**
**चचल, चिर-नव, जीवन-क्षण !**

—पृ० ४५

रवीन्द्र नाथ के हृदय में एक विरहिणी बैठी थी, पर हिन्दी के छाया-वादी कवियो के मन में 'मदिर नयना'। रवीन्द्र देश और काल से ऊपर उठकर क्षणिक को अपनी करुणा के स्पर्श से शाश्वत कर चुके थे। काल और व्यक्ति की सीमाओ के बीच छायावादी कवियो ने यौवन के क्षणिक प्रकाश को ही अमर मान लिया था। प्रसाद ने उसके यौवन-विलास को, पत ने वय सधि के धूपछाँही रग को, निराला ने उसकी रति-क्रीडा और शक्ति को तथा महादेवी ने उसकी अतृप्त वेदना को वाणी दी है। इस नारी के लिए तत्कालीन काव्य को स्वय अपना रूप सँवारना पडा था। आचारवाद से आक्रात द्विवेदी-कालीन साहित्य में शिव की प्रतिष्ठा हुई थी और सुन्दर का तिरोभाव। छायावाद ने सुन्दर का आवाहन किया था। छायावाद सौदर्यवाद के पुनर्निर्माण (Aesthetic Revival) को लेकर उपस्थित हुआ था। छायावादी कवियो में सौदर्य-की बुभुक्षा-

**छायावाद की सौदर्यानु-भूति**

सी थी। असुन्दर के लिए उनके काव्य में स्थान न था। पर यह सौदर्य रीति-कालीन दरबारी सस्कृति में पले सौदय से भिन्न था। छायावाद ने रीतिकाल की पुनरावृत्ति नही, उसकी सौदय-भावना का पुनर्मूल्याकन किया था। रीतिकाल का सौदर्य सकीर्ण था, छायावाद का व्यापक। रीतिकाल में चन्द्र, पनघट, कमल, कदली आदि की रूढियाँ सौदय की सीमा बनाकर खडी थी। छायावाद ने प्रकृति में सौदर्य-विस्तार के अनेक लीला-क्षेत्र निर्मित किये थे। रीतिकाल की नारी जड ओर निर्जीव थी, छायावाद की नारी जीवित और सप्राण। रीतिकाल की नारी के पास शरीर मात्र था, छायायुग की नारी के पास प्राण भी। रीतिकालीन नारी का मापदड रीतिशास्त्र था, छायायुग की नारी का मनोविज्ञान और काम-शास्त्र। अत रीतिकाल की नायिका एक देशीय थी, छायायुग की प्रेयसी सार्वदेशिक।

पत जी में छायावाद क इस 'सुन्दर'-तत्त्व का अच्छा विकास हुआ है। उनके प्राण सौदयवादी है। उनकी कविता में सर्वत्र सौदय की आत्मा का दर्शन होता है। छन्द, शब्द, ध्वनि, अलकार सब में सौदर्यान्विषण की प्रवृत्ति दृष्टिगत होती है। वैसे उन्होंने सम्पूर्ण मानव-जीवन को ही एक सौदर्यान्वेषी की दृष्टि से देखा है--

**सुन्दर मृदु-मृदु रज का तन,**
**चिर सुन्दर सुख-दुख का मन,**
**सुन्दर शैशव यौवन रे**
**सुन्दर-सुन्दर जग-जीवन।**

--पृ० २९

उनके लिए प्रकृति ओर नारी एक अखडनीय लावण्य-तत्त्व के उभय पक्ष है। इस प्रकार उन्होंने सौदर्य के विस्तार को एक व्यापक दृष्टिकोण से देखा है।

द्विवेदी काल में दृश्य जगत् काव्य का क्षेत्र था। प्रेम के रोमाटिक रूप को लेकर चलनेवाले सुकुमार सूक्तियो के के कोमल-प्राण छायावादी कवियो के लिए द्विवेदी युग

**अपार्थिव लोक की कल्पना**

की कर्म-कठोर, आचार-तप्त काव्य-भूमि अनुकूल न थी, अतः उन्होंने प्रेमाभिव्यक्ति की परोक्ष शैली अपनायी और अपने भाव-विलास के लिए दृश्य सीमा के उस पार एक कल्पना-लोक का निर्माण किया जहाँ श्रम का प्रकाश नहीं, स्वप्न की चाँदनी छायी रहती है। कूर्माचल प्रदेश के कवि पंत ने क्षितिज से मिली हुई वृक्षावलि की हरिताभ रेखा के उस पार उस 'छाया-वन'—उस सुकुमार सुषमा-लोक को देखा है, जहाँ स्वर्ग की परियाँ अभिसार रचती हैं—

दूर उन खेतों के उस पार,
जहाँ तक गई नील-झंकार,
छिपा छाया-वन में सुकुमार,
स्वर्ग की परियों का संसार।

—पृ० ७४

**पलायन-प्रवृत्ति और गुंजन**

कल्पना का यह आयाम पलायनवाद के नाम से अभिहित हो चुका है। चूँकि 'गुञ्जन' में पंत जी सुन्दर से शिव की ओर आए हैं, कल्पना-व्योम से जीवन की डाल पर उतरे हैं और भारतीय दर्शन के अनुशीलन ने उन्हें जीवन और जगत् के प्रति एक नवीन हर्षपूर्ण दृष्टिकोण दिया है, इस में पलायन की मात्रा पूर्व की अपेक्षा न्यून है। जहाँ 'प्रसाद' जी 'नाविक' से अपने आकुल मन को भुलावा देकर कोलाहलपूर्ण अवनि से दूर उस लोक में ले चलने का आग्रह करते हैं जहाँ 'प्रेम-कथा' निर्बाध रूप से चलती हो और महादेवी 'उस पार' जाने को व्यग्र हैं—'कौन पहुँचा देगा उस पार' वहाँ पंत जी 'गुञ्जन' में इस पार से ही उस लोक से आती हुई छवि-लहरियों का दर्शन करना चाहते हैं—

आएगी मेरे पुलिनों पर
वह मोती की मछली सुन्दर,
मैं लहरों के तट पर बैठा
देखूँगा उसकी छबि जी भर।

—पृ० ७१

'गुजन' का कवि वर्ड्सवर्थ के लावा पक्षीकी भाति व्योम-विहार भी करना चाहता है और धरती पर सतरण भी। कवि का कल्पना-विहग नीलाम्बर में उनमुक्त उडान भरने को पर मारता हे किन्तु जीवन की कठोरता उसके पखो को जैसे बाध लेती है——

निज इन्द्र धनुष-पखो में
जो उडते ये तितली-से,
मैं भी फूलो के बन में
क्या इनके सग उड जाऊँ ?

——ना पीले-तारो से ही
मेरी कितनी ही बातें
कुम्हला चुपचाप गई हैं,
मैं कैसे उसे भुलाऊँ !

——पृ० ६७-६८

**प्रकृति-भावना**

छायावादी कवि उपर्युक्त सौदर्य-लोक में युग का 'हरनेत्र' बना अध्यात्म और प्रकृति की ओट लेकर गए थे। रीतिकाल ने सौदर्य-चित्रण के लिए देव पुरुषो का आलम्बन ग्रहण किया था, छायायुग ने प्रकृति और अव्यक्त सत्ता का। छायावादी कवि कि प्रकृति 'रतिभाव भरित थी। उन्होंने प्रकृति का प्रयोग प्रतीक के रूप में तो किया पर प्राय अली, कली, लता, विटप, बादल, विद्युत आदि के प्रतीको की ओट में प्रेम के हाव-भाव ही चित्रित होते रहे। निराला की 'जूही की कली' और 'शेफालिका' में धरती का प्रेम-व्यापार चित्रित है। पत जी के लिए प्रकृति की एक-एक वस्तु 'प्रेम की चुहल' करती जान पडती है। उनके मधुबन में 'लोहित प्रात' उतरता है, 'उन्मद वात' डोलती है, 'मृदुल मुकुलो का मौनालाप' होता है और गगन के नील इन्दीवर से स्वर्णमरन्द झरता है।

तरुण विटपो से लिपट सुजात,
सिहरती लतिका मुकुलित-गात,

सिहरती रह-रह सुख से, प्राण !
लोम-लतिका बन कोमल-गात ।

—पृ० ६०

—आदि[1] पंक्तियो में प्रकृति का गाढा योनीय चित्रण है। कवि का मन योन-परिकल्पनाओ से लदा है, जो उसकी सौंदय-चतना को आक्रान्त कर रही है। इस प्रकार वहुलाश में छायावाद की प्रकृति नारी की प्रतिकृति बन गई है। इससे एक बात हो गई ओर वह यह कि अब प्रकृति पूर्व की भाँति जड नही, हृदय के स्पदन ओर धडकन मे युक्त होकर एक सप्राण चेतन सत्ता बन गई। तब कवि के नयन प्रकृति-सुन्दरी के शारीरिक छवि-वैभव और बाह्य रूपालकारा के निहारने मे लग्न थे, अब कवि का मन उसके हृदय में छिपे मधु-कलश पर टिका था। अब प्रकृति दूती मात्र नही, स्वय अभिसारिका भी थी। छायायुग में मानवीकृत चेतन प्रकृति के जितने नयनाभिराम चित्र 'चित्रित घाटी' के गायक पत ने उपस्थित किए थे, उतने शायद अन्य किसी ने नही। 'चाँदनी' इसका एक उत्कृप्ट उदाहरण है। चादनी नीले आसमान के शतदल पर एक विशेप मुद्रा में मूक और एकाकिनी बनकर बैठी है, किरण-करो पर उसका चद्रमुख है।

**मानवीकृत चेतन प्रकृति**

नीले नभ के शतदल पर
वह बैठी शारद-हासिनी,
मृदु-करतल पर शशि-मुख धर,
नीरव, अनिमिष, एकाकिनि ,

—पृ० ८७

---

१ दिन की आभा दुलहिन बन
आई निशि-निभृत शयन पर,
वह छबि की छुईमुई-सी
मृदु मधुर लाज से मर-मर।

—पृ० ८९

मदिर-शिथिल क्षण की चित्रवत् मुद्रा !

ऊँघते-ऊँघते वह सो गई। उसकी 'स्वप्न-जडित नत-चितवन' से तो ऐसा ही जान पडता है। हाँ, वह नदी के कछार पर निश्चेष्ट होकर सो रही है। मद मलयानिल उसकी साँस है, लहरें उसकी छाती की धडकन !

वह सोई सरित-पुलिन पर
सांसो में स्तब्ध समीरण,
केवल लघु-लघु लहरो पर
मिलता मृदु-मृदु उर-स्पन्दन ।

—पृ० ८८

और देखते-ही-देखते उसकी नींद उचट गई। अरे, वह तो जैसे उड चली। कभी वह लहरो पर नाचती है और कभी गिरिशिखर पर जा खडी होती है।

अपनी छाया में छिपकर
वह खडी शिखर पर सुन्दर,
है नाच रही शत-शत छवि
सागर की लहर-लहर पर ।

—पृ० ८८

चाँदनी कितनी चचल ! तथा कथित जड प्रकृति कितनी प्राणवती !

**आध्यात्मिकता का आरोप**

निवेदन किया जा चुका है कि छायावाद का सौदर्य प्राकृतिक व्यापारो और आध्यात्मिक सकेतो के माध्यम से अभिव्यक्त हुआ था। अत छायावाद में प्रकृति के रतिभावभरित प्रतीको के अति-रिक्त कल्पना-प्रधान आध्यात्मिकता का आवेष्ठन भी मिलेगा। प्रकृति की तरह यह अध्यात्म भी साधन था, साध्य नही, अभिव्यक्ति था, अभिप्रेत नही। उसमें हीगल, विवेकानन्द, रामकृष्ण परमहस आदि का प्रभाव भी देखा जा सकता है पर अन्तत यह एक रोमाटिक कवि का अध्यात्म था, सत का नही।

जिसतरह 'सौदर्य-लक्ष्मी स्तव' के विधाता शेली ने प्रकृति में एक महती शक्ति की चचल, मधुर और रहस्यमय छाया देखी थी उसी तरह पत ने भी

प्रकृति में लोकोत्तर सत्ता का 'मौननिमंत्रण' सुनना चाहा है। पंत के हृदय-नयन सरोवर के शान्त हृदय में उठनेवाली चंचल-विह्वल उर्मियों में अनन्त अभिलाषाओं का उन्मेष देखते है और उसकी शांति में 'अनन्त' का प्रशान्त संकेत—

शान्त सरोवर का उर
किस इच्छा से लहराकर
हो उठता चंचल, चंचल ?

सं चिर उत्कण्ठातुर
जगति के अखिल चराचर
यों मौन-मुग्ध किसके बल !

—पृ० १२

संध्या की सघन निस्तब्धता को झंकृत कर देनेवाले झींगुर भी अपने भीतर एक असाधारण की उपस्थिति का परिचय देते है।

झींगुर के स्वर का प्रखर तीर, केवल प्रशान्ति को रहा चीर,
संध्या-प्रशान्ति को कर गँभीर।
इस महाशान्ति का उर उदार, चिर आकांक्षा की तीक्ष्ण धार,
ज्यों बेध रही हो आर-पार।

—पृ० ८४

प्रकृति के कण-कण में व्याप्त इस अनन्त अनिर्वचनीय सौदर्य-सत्ता ने विस्मय-विमुग्ध किया है। यह विस्मय-भावना छायावाद और रहस्यवाद का संगम-स्थल है। इससे आगे का क्षेत्र रहस्यवाद का है। इस विस्मय से जिज्ञासा उत्पन्न होती है जो रहस्यवाद का प्रस्थान-विन्दु है। पंत जी की कविताओं में छाया और रहस्य की इस संधि-भूमि का ही विशेष चित्रण हुआ है। उनकी 'मौननिमंत्रण' शीर्षक कविता छायावाद और रहस्यवाद दोनों के उदाहरणस्वरूप उपस्थित की जाती रही है और अनेक

छाया और रहस्य की संधि-भूमि

सुधी समीक्षक छायावाद ओर रहस्यवाद को समानार्थी मानते रहे है। 'गुञ्जन' की 'चाँदनी' शीर्षक कविता भी इसी सन्धि-भूमि में रची गई है। वह आत्मा के साथ विश्वात्मा को भी उपस्थित करती हे। एक ओर वह दुलहिन बनकर सेज पर सोने का उपक्रम करती है, अस्फुट स्वप्नो का हरा ग्यनी है ओर दूसरी ओर सगुण-निगुण के बीच छिपे 'अनिर्वच' की रहस्य--भावना को भी उपस्थित करती जान पडती है—

वह है, वह नही, अनिर्वच,'
जग उसमें, वह जग में लय,
साकार-चेतना-सी वह,
जिसमें अचेत जीवाशय ।१

—पृ० ८१

'एक तारा' एक जगकातर व्यक्ति का प्रतीक होने के साथ ही 'अनन्त का मुक्त मौन' भी है। प्रकृति ने पत जी को चेतन 'छबि' के साथ 'भेद भरे सदेश' और 'गूढ सकेत' भी दिये है।

खोल कलियो ने उर के द्वार
दे दिया उसको छबि का देश,
बजा भौंरो ने मधु के तार
कह दिये भेद भरे सदेश,
आज खोये खग को अज्ञात
स्वप्न में चौका गई प्रभात,
गूढ सकेतो में हिल पात
कह गए अस्फुट बात,

---

१ नहि निरगुन नहि सरगुन जानौ।
निरगुन सगुन माझ लुपानौ ॥

—महात्मा अक्षर आनन्द

इन्ही में छिपा कही अनजान
मिला कवि को निज गान ।

—पृ० ७८

हाँ, जिसतरह 'गुञ्जन' में छायावाद की पलायनवृत्ति की मात्रा न्यून है, उसी तरह छायावाद के विषाद की भी। छायायुग में जहाँ 'निराला सबसे अधिक दृढ रहे, वहाँ पत सबसे अधिक प्रसन्न'। 'गुञ्जन' के रचना-काल में भारतीय दर्शन के अध्ययन-अनुशीलन ने उनके मन को अस्थिर वस्तु जगत् से हटाकर एक चिरतन भाव-जगत् में स्थापित भी किया था। अत 'गुञ्जन' में 'ग्रथि' की वेदना और 'पल्लव' की पीर भी दूर हो गई है। इसके गीतो में विरह की रागिनी नही, प्रणय के मादक तार बजते है। 'गुञ्जन' के गीत आशा में धुले और विश्वास में पले है।

**छायावाद की वेदना और पत जी**

तुम आओगी, आशा में
अपलक है निशि के उडगण !
आओगी, अभिलाषा से
चचल, चिरनव, जीवन-क्षण ।

—पृ० ४५

'गुञ्जन' के सुकुमार 'छाया-वन' में सवत्र उल्लास का पराग मिलेगा, उसपर विषाद के बादल नही मडराते। उसके 'गृह-उपवन के पास' राशि-राशि 'हिम हास' लोटता है।

छायावाद पश्चिम की वैयक्तिकता-प्रधान स्वच्छद काव्यधारा का भारतीय स्वरूप था, अत उसकी अभिव्यजना वैयक्तिक थी। इस दृष्टि से छायावाद को मैं-शैली की कविता भी कह सकते है क्योकि उसमें अह का विस्फोट हुआ था। 'गुञ्जन' में प्रथम पुरुष का प्रयोग लगभग सवत्र हुआ है।

**आत्माभिव्यजन**

मैं चिर उत्कण्ठातुर

—पृ० १२

मैं नही चाहता चिरसुख
मैं नही चाहता चिरदुख

—पृ० १५

ना, मुझे इष्ट है साधन

—पृ० २३

मैं प्रेमी उच्च आदर्शो का

—पृ० २६

लगता अपूर्ण मानव-जीवन,
मैं इच्छा से उन्मन-उन्मन !

—पृ० २६

मैं नव नव उर का मधु पी,
नित नव ध्वनियो में गाऊँ

—पृ० ३६

लाई हूँ फूलो का हास,
लोगी मोल, लोगी मोल ?

—पृ० ७५

मुझे न अपना ध्यान,
कभी रे रहा न जग का ज्ञान !

—पृ० १०६

द्विवेदीयुग के इतिवृत्तात्मक काव्य की भाषा इतिवृत्त के अनुकूल सीधी-सादी, अभिधाविशिष्ट और सादृश्यमूलक अलकारो से युक्त थी।

**शैली के प्रसाधन**

अब काव्य के विषयो के साथ उसके प्रसाधन के उपकरण भी बदल गए। छायावाद की परिवर्तित अनुभूति ने अभिव्यक्ति का नवीन गवाक्ष खोला जिसकी भाषा व्यजना-विशिष्ट, उपचार-वक्र और सूक्ष्म-क्लिप्ट साम्यो पर आवृत

नवीन लाक्षणिक अलकारो—मानवीकरण, विशषण-विपर्यय (Transferred epithets), ध्वनि अलकार—आदि स युक्त है। 'चादनी' शीषक दोनो कविताए मानवीकरण के उत्कृष्ट उदाहरण प्रस्तुत करती है। पहली में पोली चाँदनी रुग्न तापसी बाला का मानवी रूप धारण कर भोर की ज्योति म नवजीवन का वरदान माँग रही है—

वह स्वर्ण भोर को ठहरी
जग के ज्योतित आँगन पर
तापसी विश्व की बाला
पाने नवजीवन का वर ।

—पृ० ३८

और दूसरी में चाँदनी नवागता दुलहिन बनकर आई है और रात की सेज पर पाँव रखते समय लाज के मारे सिहरसहम रही है, लाख-लाख पुलको से भर रही है ।

दिन की आभा दुलहिन बन
आई निशि-निभृत शयन पर,
वह छबि की छुई मुईसी
मृदु मधुर लाज से मर-मर ।

—पृ० २९

विशेषण-विपर्यय के उदाहरणो मे तो पत का समस्त काव्य-साहित्य ओत-प्रोत है । 'गुञ्जन' में 'किरणो की करुण कोर' 'स्वप्नो की सजग भोर', 'छवि का मदिर तीर' आदि की पग-पग पर व्यवस्था है ।

किस स्वर्ग-किरण की करुण कोर
कर गई इन्हें सुख से विभोर ?
किन नव स्वप्नो की सजग-भोर ?

—पृ० ३२

पत जी के अप्रस्तुत विधान की एक ओर विशेषता है जिससे यह सिद्ध सिद्ध होता है कि उनमें सजनात्मक शक्ति और कल्पना का विपुल ऐश्वय

है। साधारणत अदृश्य उपमेय के लिए दृश्य उपमानो की योजना की जाती है, जैसे गुलाब-सा सुन्दर, वायु-सा चचल, गगन-सा व्यापक, सागर-सा गम्भीर इत्यादि। किन्तु पत जी ने कही-कही उस क्रम को उलट दिया है। ऐसे स्थलो पर वे दृश्य के लिए अदृश्य प्रस्तुतो का विधान करते है और रूप का बोध गुणो के द्वारा कराना चाहते है। 'भावी पत्नी' को (जो कवि की चित्रमयी कला का श्रेष्ठ उदाहरण है) कवि ने—

**अप्रस्तुत-विधान की एक विशेषता**

'मृदुल उर कम्पन-सी वपुमान'
'मधुरता, मृदुता-सी तुम प्राण !'
'सरल शैशव-सी तुम साकार'
'प्रणय का-सा नवगान'

—आदि कहा है।

छायावाद में एक असगति है—विद्रोह और पलायन की। वह विद्रोह लेकर आया था पर आदर न पाकर पलायनवादी बन गया था। वैसे तो उसका विद्रोही स्वर सर्वत्र रीति-नीति में सुनाई पडता है पर भाषा और छद में वह विशेष रूप से प्रगट हुआ है। निराला ने पिगल की कडियाँ तोडी है और पत जी ने पिगल के साथ व्याकरण की ग्रथियाँ भी ढीली की है। उन्होने चित्र-सौकुमार्य के लिए 'गुञ्जन', 'प्रभात', 'गर्जन' इत्यादि पुल्लिग शब्दो का स्त्रीलिङ्ग के रूप में व्यवहार किया है।

**व्याकरण-स्वातत्र्य**

'यह मेरे प्राणो की उन्मन गुञ्जन मात्र है।'
—विज्ञापन

करुणार्द्र विश्व की गर्जन
बरसाती नव-जीवन कण !
—पृ० २२

सालस सुख की सौरभ से
साँसो का मलय-समीरण।
—पृ० २७

छायावाद पर विदेश के रोमांटिक कवियों और स्वदेश के रवि बाबू की जो छाप पड़ी थी उसमें पंत जी ही सबसे अधिक प्रभावित हुए हैं। उन्होंने स्वीकार किया है कि 'वीणा' रवीन्द्रनाथ की 'गीताञ्जलि' से, 'ग्रंथि' संस्कृत काव्य से और 'पल्लव' शेली, वर्ड्सवर्थ, कीटस्, टेनिसन आदि से प्रभावित है। पंत जी में शेली की व्योमविहारिणी कल्पना, कीटस् की मादक अनुभूति, टेनिसन की स्वर-माधुरी और वर्ड्सवर्थ का प्रकृति-प्रेम है। 'चाँदनी' की तुलना शेली की 'दी वेनिंग मून' से की जा सकती है।

**पंत जी पर वाह्यप्रभाव**

जग के दुख-दैन्य-शयन पर
यह रुग्णा जीवन-बाला
रे कब से जाग रही, वह
आँसू की नीरव माला!

पीली पड़, निर्बल, कोमल,
कृश-देह-लता कुम्हलाई,
विवसना लाज में लिपटी
साँसो में शून्य समाई।

—चाँदनी (पृ० ३८)

And like a dying lady, lean and pale,
Who totters forth, wrapped in gauzy veil

—*The Waning Moon* (*Shelley*)

"भावी पत्नी के प्रति', तथा 'मधुवन' की कविताओं में कीटस् की कला की मादकता है और 'नौकाविहार' में टेनिसन का-सा स्वरमाधुर्य। 'भावी पत्नी' में रवीन्द्रनाथ की उर्वशी की शब्द-प्रतिध्वनि भी है—

अरे वह प्रथम मिलन अज्ञात
विकम्पित उर मृदु, पुलकित गात
सशंकित ज्योत्स्ना-सी चुपचाप

जडित पद नमित पलक दृगपात
पास जब आ न सकोगी प्राण
(भावी पत्नी के प्रति)

द्विधाय जुडित पदे, कम्पवक्षे, नम्र नेत्र-पाते
स्मितहास्ये नाहि चल, सलज्जित वासर शय्याते
स्तब्ध राते ।

—उर्वशी

**छायावाद और पत**

हिन्दी की छायावादी काव्यधारा में पतजी का एक विशिष्ट स्थान है। छायावाद ने प्रसाद जी की पंक्तियो में नयन खोले, सुनते है, मुकटधर पाण्डेय ने उसका नामसंस्कार किया और पत जी ने उसे लोकप्रिय बनाया। छायावाद के तीन प्रजापतियो में प्रसाद सबसे अधिक गरिमामय थे, निराला सबसे अधिक पौरुषपूर्ण और पत सबसे अधिक मृदुल कोमल-प्राण । प्रसाद जी ने छायावाद को कल्पना की एक-तानता दी, निराला ने उसे दर्शन की दृढता दी, महादेवी ने अपने हृदय की करुणा से उसे स्नात किया और पत जी ने उसे रूप की कोमलता, मन की प्रसन्नता और वाणी की स्निग्धता दी। छाया-वाद, एक प्रकार से, प्रकृति एव प्रेम-काव्य था और उसकाल में चेतन प्रकृति के मोहक चित्र सबसे अधिक पत जी ने ही उपस्थित किये थे। तब पत जी की कविता का प्रभाव महादेवी जी पर भी पडा था। छायायुग में पत जी ने पिगल के साथ व्याकरण की कड़ियाँ भी तोडी थी और उन्होंने पहली बार 'पल्लव' की भूमिका में छायावाद के वहिरग पर प्रकाश डाला था तथा उसके स्वरूप का निर्धारण किया था। यही नही, जब छायावाद के भाव, भाषा, छद की कटु आलोचना हो रही थी और छायावादी कवियो के कार्टून बन रहे थे तब पत जी ने दृढता से छायावाद के पक्ष का समर्थन किया था। 'गुजन' की एक कविता का पूर्वपक्ष तत्कालीन आलोचकों की लाछना को उपस्थित करता है और उत्तरपक्ष छायावादी कवियो की सफाई को ।

लाछना-पक्ष—

तेरा कैसा गान,
विहगम ! तेरा कैसा गान ?
न गुरु से सीखे वेद-पुराण,
न षड्दर्शन, न नीति-विज्ञान,
तुझे कुछ भाषा का भी ज्ञान,
काव्य, रस, छन्दो की पहचान ?
न पिक प्रतिभा पर कर अभिमान,
मनन कर, मनन, शकुनि-नादान !

दूर, छाया-तरु-बन में बास,
न जग के हास-अश्रु ही पास,

छोड पखो की शून्य उडान,
वन्य-खग ! विजन-नीड के गान ।

सफाई-पक्ष—

मेरा कैसा गान,
न पूछो मेरा कैसा गान !

मुझे न अपना ध्यान,
कभी रे रहा न जग का ज्ञान !
सिहरते मेरे स्वर के साथ
विश्व-पुलकावलि से तरु-पात,
पार करते अनन्त अज्ञात
गीत मेरे उठ साय-प्रात,

गान ही में रे मेरे प्राण,
अखिल-प्राणों में मेरे गान ।

—पृ० १०६

'गुंजन' में जहाँ एक ओर जीवन का मंथन और धरती के गीत हैं वहाँ दूसरी ओर छायावन के गीत-विहग का कलरव भी । एक में शिवं की आराधना है और दूसरे में सुन्दरं का आह्वान । एक जीवन के लिए उपयोगी है, दूसरा कला के लिए मनोरम । और, कवि के प्राणों का गुञ्जन, उसकी आत्मा की झनकार और उसकी कोमल कांत पदावली की पायल तो दूसरे में ही सुनाई पड़ती है—

हँस पड़े कुसुमों में छबिमान
जहाँ जग में पद-चिह्न पुनीत,
वहीं सुख के आँसू बन, प्राण !
ओस में लुढ़क, दमकते गीत !

—पृ० १०८

---

## गुंजन में रहस्यवाद

**प्रकृति-रहस्यवाद** 'चिर्जित घाटी के कोमल-प्राण कवि पंत आधुनिक हिन्दी काव्य में प्रकृति सम्बन्धी रहस्यवाद १ के प्रवर्त्तकों में है। उनके लिए सरित-प्रवाह जड जलधार नहीं है वरन् उसमें चेतना को नियन्त्रित करनेवाला चिरविकासपूर्ण आत्मा का अस्तित्व है——

आत्मा है सरिता के भी,
जिससे सरिता है सरिता,
जल जल है, लहर लहर है,
गति गति, सृति सृति चिरभरिता।

——पृ० १८

**सर्वचेतन-वादिता** इन पंक्तियों में हम कवि की अनुभूति को विस्तृत होकर सर्वचेतनवादिता ( Pantheism ) के क्षेत्र में विकसित होते हुए देखते है।

---

१ स्परजन आदि के अनुसार रहस्यवाद के अनेक प्रकार, सम्बन्ध की दृष्टि से, माने गए हैं, जैसे——

१ भक्ति सम्बन्धी रहस्यवाद (Devotional mysticism)
——दादू, मीरा, महादेवी आदि।

२ दर्शन सबधी रहस्यवाद (Philosophical mysticism)
——निराला आदि।

३ प्रकृति सम्बन्धी रहस्यवाद ( Nature mysticism )
——पंत, वर्ड्सवर्थ आदि।

४. प्रेम सम्बन्धी रहस्यवाद (Love mysticism)
——प्रसाद, शेली, भारतीय आत्मा आदि।

५ सौंदर्य सम्बन्धी रहस्यवाद (Beauty mysticism)
——कीट्स आदि।

६ शिशु सम्बन्धी रहस्यवाद (Child mysticism)
——रवीन्द्र, ब्लेक आदि।

**अन्त-सौंदय**

कवि का मन प्रकृति-सुन्दरी के वाह्य रूपालकारो पर उतना नही टिकता जितना प्रकृति की आत्मा के 'चिरधन' पर। उसके लिए प्रकृति दृष्टि का विषय नही, अनुभूति की वस्तु है। वह सवय प्रकृति के व्यक्त रूपा का वणन बडे मनोयोग से करता है पर पत के लिए--

वह खडी दृगो के सम्मुख ,
सब रूप, रेख, रँग ओझल,
अनुभूति-मात्र-सी उर में
आभास शान्त, शुचि, उज्ज्वल !

--पृ० ९१

पत के हृदय-नयन सरसी के हृदय मे उठनेवाली उर्मियो मे अनन्त अभिलाषाओ का उन्मेष देखता है ओर उसकी शाति मे अनन्त का प्रशात सकेत--

शान्त सरोवर का उर
किस इच्छा से लहराकर
हो उठता चचल, चचल ?

.. .. ..

मैं चिर उत्कठातुर
जगती के अखिल चराचर
ये मौन-मुग्ध किसके बल !

--पृ० ९२

**अलौकिक ज्योति और विस्मय-भावना**

इस भाँति प्रकृति के अणु-अणु में अभिव्याप्त अनन्त की ज्योति ने कवि को विस्मय-विमुग्ध किया है। यही विस्मय भावना १ रहस्यवाद की जननी है। विस्मित ज्ञाला में

---

१ विस्मय की यह भावना पत जी में इतनी अधिक है कि कुछ लोग उन्हें रहस्यवादी न मानकर केवल विस्मयवादी मानते हैं।

ज्ञेय के प्रति जिज्ञासा का होना स्वाभाविक है। इस विस्मय--भावना ने कवि के मन में जिज्ञासा उत्पन्न की है जो रहस्यवाद का प्रस्थान-बिन्दु है। कवि को जिज्ञासु प्राण उस अमर अनन्त, उस 'चिरधन' के अनुसधान में आकुल-से है—

**क्या मेरी आत्मा का चिरधन ?**
**मैं रहता नित उन्मन-उन्मन ।**

जीवन की उस परम निधि के अभाव में, जिसके प्रेम-सूत्र में अखिल सस्मृति ग्रथित है और जिसके सगीत का स्वर-विस्तार शान्त को अनन्त से मिलाता है, कवि को सारा ससार सूना-सूना, अस्तव्यस्त और विशृखल लगता है—

**आते कैसे सूने पल**
**जीवन में ये सूने पल ?**
**जब लगता सब विशृखल,**
**तृण, तरु, पृथ्वी नभ-मण्डल ।**

—पृ० १३

**पीडा और आत्म-विस्तार**

ऐसे ही विषादपूर्ण क्षणो में कवि 'बन की सूनी डाली पर' भी मुस्कुरानेवाली कलियो को और सागर मे पलभर के लिए उठकर विलीन हो जानेवाले बुद्बुदो को देखता है। तब उसे लगता है कि जिसको वह चिरकाल से ढूढ रहा है उस सत-चित्-आनन्द के रहस्य को प्रकृति ने पा लिया है। वस्तुत खुदी को भूल जाना ही खुदा को पा लेना है। अह के तिरोभाव में ही मानव के स्वर्ग का निवास है। निज योग-क्षेम की लघु सीमा के उसपार जाकर आत्मविस्तार करना ही असीम होकर अनन्त मे मिल जाना है। इस आत्मविस्तार के अभाव में मानव की अपूर्णता है, दर्द है और इसके आविर्भाव में उसकी पूर्णता है, आनन्द है। प्रकृति ने अपनी व्यष्टि को समष्टि में सक्रमित कर दिया है, इसलिए वह सदा प्रसन्न है। जल-कण तभी तक नगण्य है जब तक वे अपने को सागर की जलराशि से अलग रखते

है, किन्तु ज्योंही उन्होंने अपने को सागर में निमज्जित कर दिया त्योंही वे सम्पूर्ण सागर की भाति विस्तृत हो गए––

कँप कँप हिलोर रह जाती––
रे मिलता नही किनारा
बुद् बुद् विलीन हो चुपके
पा जाता आशय सारा ।

––पृ० ३१

कली ने परमानन्द के इस मम को जाना है । इसलिये वह प्रभात की कनक बेला में एक निर्मल मुस्कान के साथ खिलती है और ससार को गधदान दे सध्या के धूमिल प्रहर में एक लापरवाह हँसी के साथ चू पडती है। फूल के जीवन की इस कला के सामने भाग्य का कुचक्र, जगत् की कठोरता और यम की फाँस––सभी विफल हो गए। कोई उसके अधरो से मुस्कुराहट न छीन सका ।

**प्रकृति में आनन्द-सकेत और उल्लासानुभूति** प्रकृति ने कवि को आनन्द का जो सकेत दिया है उसे पाकर वह उमगो में नाच उठता है । उसके पुलकित प्राणो से गीत के निर्झर फूट पडते हे । पत जी की रहस्य-वादी रचनाएँ, अधिकाशत प्रकृति के इसी सकेत-दर्शन से अनुप्राणित है––

आज शिशु के कवि को अनजान
सिल गया अपना गान !
खोल कलियो ने उर के द्वार
दे दिया उसको छबि का देश,
बजा भौरो ने मधु के तार
कह दिये भेद भरे सदेश,

––पृ० ७३

इस सकेत-दर्शन के उपरान्त अनुभावक की सारी शकाएँ, अविश्वास और निराशा तार-तार होने लगती है । अखिल लोक उसका परिवार

बन जाता है। इसके सुख-दुःख, आशा-निराशा, जन्म-मरण सभी एक समान ही प्रिय हो उठते हैं—

प्रिय प्रिय विषाद रे इसका,
प्रिय, प्रि' आह्लाद रे इसका।

उसका अस्तित्व 'अहं' को खोकर उस सागर की भांति व्यापक बन जाता है जो सुख-दुःख के कगारो को अपनी मौज में डुबाकर लहराता रहता है—

सुख-दुःख के पुलिन डुबाकर
लहराता जीवन सागर।

—पृ० २०

दर्शन में यही ब्रह्मात्मैक्य है, कैवल्य है। इस स्थिति पर पहुँचकर व्यक्ति का वैयक्तिक सुख-दुःख कोई महत्त्व नहीं रखता। जिस-तरह परिवर्तनशील और दृश्य जगत् के भीतर एक अपरिवर्तनशील और अरूप सत्ता बैठी है उसी तरह छद्मवेषी सुख-दुःख से होकर चलनेवाला जीवन सत्य, अमर एवं शाश्वत है—

अस्थिर है जग का सुख-दुःख
जीवन ही नित्य चिरंतन!
सुख-दुःख के ऊपर मन का
जीवन ही रे अवलम्बन।

—पृ० २०

इस प्रकार की आनन्दानुभूति को पाकर रहस्यवादी कवि अवसाद-पूर्ण क्षणो में भी मुस्कुराता रहता है और जीवन की कठोरता से लापरवाह हो जाता है। इसी अनुभूति से अभिभूत हो मीरा ने जहर का प्याला पी लिया था, मंसूर 'अनलहक' कहकर सूली पर चढ गया था और कबीर ने मरने के समय विवाह की पोशाक पहनी थी। आधुनिक कवियो में भी इस रहस्यानुभूति का तत्त्व मिलता है यद्यपि वह साधनात्मक कम और कलात्मक अधिक है। जिसे संत कवियो ने पुरुष और सूफियो ने नूर कहा है शायद

**पत के प्रतीक** उसे ही पत जी ने विहग कहना चाहा है। विहग उस अमर सत्ता का प्रतीक है जो जन-जीवन रूपी अक्षय-वट को सदा गुलजार रखता है——

> **रिक्त होते जब-जब तरु-वास**
> **रूप धर तू नव नव तत्काल,**
> **नित्य-निनादित रखता सोल्लास**
> **विश्व के अक्षय-वट की डाल।**
>
> ——पृ० ८३

निस्तब्ध रात्रि के शेष प्रहर में जब ससार नीद की पलको पर सोया होता है, नीड के पछी सपनो का मृदु-मोहक गीत गाते है। उनके कलरव के सरगम पर सुनहली किरणो का प्रभात उतरता है। तब सरोवर के कमल खिल पडते है, पराग-पीडित भ्रमर उनके दलो पर मडराने लगते है और उनके गुजन से सारा सरोवर-प्रदेश निनादित हो उठता है। उसी-तरह ससार के आदि निविड प्रहर में, जब चारो ओर अनस्तित्व की जडता छायी थी, सृष्टिकर्त्ता ने, अतरिक्ष के राजकुमार ने, माया का गीत गाया था। फलस्वरूप उस विश्वव्यापी अधकार को भेदकर पहला दिनमान निकला था। ससार के उस प्रथम प्रभात में अकिञ्चन जगत् सोने से पट गया था। तब चेतन ससार बसा था, प्रलय-जल मे जीवन-सरोज खिला था।

> **सुप्त जग में गा स्वप्निल-गान**
> **स्वर्ण से भर दी प्रथम-प्रभात**
> **मञ्जु-गुजित हो उठा अजान**
> **फुल्ल जग-जीवन का जलजात।**
>
> ——पृ० ८२

यहाँ विहग सृष्टिकर्त्ता का, स्वप्न माया का और कमल चेतन मानव का प्रतीक है।

**ब्रह्म की व्याप्ति** अनन्त का यह सगीत सृष्टि में निरन्तर चल रहा है। यदि यह न होता तो दुख-दर्द की दुनिया में टिकना

कितना कठिन हो जाता ? 'को ह्येवान्यात कः प्राण्यात् यदेष आकाश आनन्दो न स्यात् ।'

दूर बन के ओ राजकुमार !
अखिल उर-उर में तेरे गान,
मधुर इन गीतो से, सुकुमार ।
अमर मेरे जीवन औ' प्राण ।

—पृ० ८३

जिसने उसके स्वर में अपना तार मिला लिया वह आनन्दमय हो गया, स्वय आनन्दघन बन गया ।

जो दुनियादार है और जिनकी प्रवृत्तियाँ बहिर्मुखी है वे इस सगीत के मर्म को समझ नही पाते, पर जो मर्मी है वे 'शब्द' की चोट से विकल हो उठते है। लगता है कि आनन्दघन की बॉसुरी उन्हे रास में सम्मिलित होने के लिए बुला रही है। आनन्द-केलि का यह निमत्रण रहस्यवाद का सबसे प्रमुख स्वर है। यदि जिज्ञासा रहस्य-वाद का प्रस्थान-बिन्दु है तो केलि उसकी केन्द्रस्थली। आनन्द-केलि का निमत्रण पा अनुभावक की आत्मा अनु-रक्त होकर उस अनन्त के साथ एकाकार हो जाना चाहती है। एकाकार की यह भावना दाम्पत्य सबध में अत्यत सघन हो जाती है क्योकि पुरुष और नारी दोनो अपनी इकाई को भूलकर इस सम्बन्ध पर आत्मसमर्पण करते है, इसलिए रहस्यवादी कविता में दाम्पत्य-भावना की प्रधानता रहती है। अनन्यता के इस मधुक्षण में ज्ञान की गठरी पटककर अपने अचल में प्रेम के ढाई अक्षर-अक्षत् लेकर कबीर 'राम की बहुरिया' बन जाते है। मीरा 'पचरग चोला' पहनकर अपने सॉवरे के साथ 'झिरमिट' खेलती है। रवीन्द्रनाथ ने अनन्त की आनन्त-केलि का निमत्रण सुना है—सुन्दर तुमि ऐसे छिले आजि प्राते, अरुण वरण पारिजात लये हाते। इस आनन्द-स्थिति में अनुभावक अपने योग-क्षेम की सुध भूल जाता है, ससार से लापरवाह हो जाता है। पन्त जी ने भी अतरिक्ष के वातायन से

**ब्रह्म-केलि और एकाकारिता**

आनेवाले संगीत के स्वर को सुनने का दावा किया है। उनके प्राण कंटकित हुए है। उस पार जाने के लिए उनकी वाणी व्याकुल हुई है।

मुझे न अपना ध्यान,
कभी रे रहा न जग का ज्ञान!
सिहरते मेरे स्वर के साथ
विश्व-पुलकावलि-से तरु पात,
पार करते अनन्त अज्ञात
गीत मेरे उठ साय-प्रात,

—पृ० १०६

**रहस्यवाद और सृष्टि दर्शन**

चूंकि भगवान् घट-घट व्यापी है, इसलिए प्रकृति का कोई भी पदार्थ अनित्य नही है। अनन्त का अमर सयोग पाकर प्रत्येक वस्तु शाश्वत बन चुकी है। मनुष्य की आँखो पर अज्ञान का पर्दा पड गया है, इसलिए वह अपने अस्तित्व की चिरतनता भूल बैठा है। आत्मबोध होते ही उसका भ्रम दूर हो जाता है। जीव, जगत् ओर ब्रह्म एकतान हो जाते है।

शाश्वत नभ का नीला विकास,
शाश्वत शशि का यह रजत-हास,
शाश्वत लघु-लहरो का विलास।
हे जग-जीवन के कर्णधार!
चिर जन्म-मरण के आर-पार
शाश्वत जीवन-नौका-विहार।
मै भूल गया अस्तित्व-ज्ञान,
जीवन का यह शाश्वत प्रमाण
करता मुझ को अमरत्व-दान।

—पृ० १०४

'सूधी ओर न देखई, देखै दर्पन पृष्ठ' वाला 'देहाध्यास' मनुष्य के भ्रम की जड है। मनुष्य अपने भीतर न देखकर जगत् को देखता है और फिर

अपने को। इसलिए वह ससार का कष्टमय और अपने को अकेला समझता है। पर जब व्यक्ति दृश्य आवरणों के भेद में न पड, नाम-रूप को भेदकर अपने अन्तरतम में झाँकता है और फिर बाहर दष्टि डालता है तब उसे मालूम होता है कि ससार एक ही आत्मा का रूप-विस्तार है। तब ससार में वह अपने को अकेला नही पाता और न ससार ही उसे दु खपूर्ण दीखता है। अत आत्मदर्शन ही जगदर्शन का माध्यम है।

गुजित अलि सा निर्जन अपार, मधुमय लगता घन अधकार,
हलका एकाकी व्यथा-भार !
जगमग-जगमग नभ का आँगन, लद गया कुद कलियो से घन,
वह आत्म और यह जग-दर्शन !
—पृ० ८६

आत्मदर्शी रहस्यवादी घट में ब्रह्म का दर्शन करता है। प्रसिद्ध रहस्य-वादी ब्लेक ने रहस्यवाद की व्याख्या करते हुए कहा है कि उसमें कण में विश्व, वन-फूल में स्वर्ग, करतल में असीमता और घटी में अनन्त का नाँधा जाता है—

To see a world in a grain of sand
And a Heaven in a wild flower,
Hold Infinity in the palm of your hand
And Eternity in an hour

**आत्मा की नित्यता और बधन-मुक्ति**

और चूकि भगवान् घट-घट-व्यापी है, इसलिए उसकी प्राप्ति के हेतु वैराग्य धारण करना आवश्यक नही। कबीर ने उसे पाने के लिए गार्हस्थ्य की चादर नही उतारी। क्रान्तिदर्शी रवीन्द्र का उद्देश्य भी वैराग्य-जनित मुक्ति की प्राप्ति नही है—वैराग्य-साधने मुक्ति से आमार नय। असख्य बधन माझे महानन्दमय लभिव मुक्तिर स्वाद। पत जी भी ससार के प्रेम-बधन १ के बीच ही मुक्ति की कामना करते हैं—

---

आज वर दो मुक्ति आवे बधनो की कामना ले।
—महादेवी वर्मा

तेरी मधुर मुक्ति ही बधन ।

अत पतजी का रहस्यवाद शुष्क अद्वैतवाद से भिन्न है क्योकि उसमें भक्ति का योग है। वैसे उन्होने भक्तिपरक पद भी लिखे है, जैसे--

नीरव तार हृदय में
गूंज रहे हैं मजुल-लय मे,
अनिल-पुलक से अरुणोदय में ।
नीरवतार हृदय में--
चरण-कमल में अर्पण कर मन,
रज-रजित कर तन,
मधुरस मज्जित कर मम जीवन
चरणामृत-आशय में ।
--पृ० ८०

इस बधन-मुक्ति का आधार है आत्मा की नित्यता। 'न जायते म्रियते वा कदाचन' अथवा 'न हन्यते हन्यमाने शरीरे' रहस्यवाद की अद्वैत-भावना का ही समर्थन करता है। जीवन के बीच रहकर जीवन के दद से मुक्त हो जाना रहस्यवाद की साधना है जिसे कबीर ने 'सहज'-साधना कहा था।

अत में एकबार फिर निवेदन करना चाहता हूँ कि आधुनिक छाया-वादी-रहस्यवादी कवियो में साधनापूत सहज प्रकाशित रहस्यवाद नही वरन् कलात्मक, रहस्य-चित्र मिलेंगे। वे सभी स्वभाव से कवि थे, न कि सत। उनमें इश्कमजाजी की ही प्रधानता है, इश्कहकीकी की नही। अत पत जी की रहस्यवादी रचनाओ का, ज्ञान के काटो पर, मूल्याकन करना वृथा है। वे तो विशुद्ध गीति-काव्य के उदाहरण ह जिनमें हृदय का रस और प्राणो का सगीत है। उन्होने उचित ही कहा है कि गुजन 'मेरे प्राणो की उन्मन गुजन मात्र है'।

---

## भाषा-शैली

**शैली का स्वरूप**

शैली भाषा का व्यक्तिगत प्रयोग मात्र नहीं, वह अभिव्यक्ति की असख्य व्यक्त-अव्यक्त प्रक्रियाओ का एक सामूहिक नाम है ।

अभिव्यक्ति का यह आयास जितना व्यक्तिगत है, उतना ही युगगत और समाजगत । प्रत्येक युग अपनी अगडाई को एक विशेष प्रकार की शैली में प्रगट करता है क्योंकि युगवाणी के तूफान को बाँधने में युगान्त के छद छोटे पडते है । इसलिए जब समय की सक्राति में भावना करवट बदलती है तब अतरग के आवर्त्तन के साथ ही बहिरग का विवर्त्तन भी आरम्भ हो जाता है ।

**शैली और युगान्तर**

जयकाव्य की पहली ललकार ने अपने बोलो के लिये अपभ्रश को छोडकर एक नयी भाषा ली थी *अवहट्ठ या डिंगल की*, दूहा और गाथा के अतिरिक्त नये छद लिये थे छप्पय, तोमर, तोटक आदि के । निर्गुण भक्ति-काल सवर्ण के प्रति अवर्ण की, विप्र के प्रति अन्त्यज की, अर्थात् धार्मिक व्यक्तिवाद के प्रति वैयक्तिक स्वातन्त्र्य की प्रबल जनक्राति का वाहक था । धार्मिक क्षेत्र के इस जनपदीय आन्दोलन ने साहित्य के क्षेत्र में भी जनपद की 'मधुक्कडी' भाषा ली, जनपद का छद लिया—गीत और जन-जीवन का नया अलकार लिया—उलट बॉसी ।

इस लोक भाषा और लोक गीत के निर्गुण को जब तुलसी ने साकार किया तब अर्द्धालियो के चरणान्त में गुरु मात्राएँ रखी जिनपर चढकर भाव साकार होता है । रीतिकाल की दरबारी सस्कृति ने साहित्य में जिस चमत्कारवाद को जन्म दिया उसने अपने अनुकूल कवित्त और सवैया के छद गढे । उन्नीसवी शताब्दी में जब भारतीय वाङ्मय ने क्राति का आवाहन किया तब उसका अनल किरीट ब्रजभाषा के सिर पर नही रखा

जा सकता था। अब 'भारत के कृष्ण ने मुरली छोडकर पाञ्चजन्य उठा लिया था'। सुप्त देश की वाणी जाग उठी थी। ब्रजभाषा 'रात्रि की अकर्मण्य स्वप्नमय ज्योत्स्ना' की भाषा थी, उसमें 'दिवस का सशब्द कार्य व्यग्र प्रकाश' न था। प्रेम-कुजा में पली असूयम्पश्या ब्रजबोली की सुकुमारता काल के अग्निस्फुलिंग को वरेण्य न थी। उसकी एकान्तता युग की नाना चिंताओ की व्याख्या करने में असमर्थ थी। अत युग के कर्त्तृत्व ने खडी बोली की भाषा ली जो विवेचनात्मक गद्य के समीप थी। उसने खडी बोली के छद लिये, गाम्यछदो को सँवारकर अपनाया और बगला तथा उर्दू पिंगल के सयोग से कुछ नये छद गढे।

भारतेन्दु-काल ने खडी बोली को एक सर्वमान्य रूप दिया और द्विवेदी-काल ने उसे काव्योपयोगी बनाया। द्विवेदी-काल खडी बोली का आग्रह लेकर चला था और वह आग्रह समय के वात्याचक्र से उत्पन्न हुआ था। यह खडी बोली का शास्त्रीय (कलासिकल) युग था जब उसके गद्य और पद्य की पक्की व्यवस्था की गई थी। यह 'लोकचेतना के व्यावहारिक पक्ष को लेकर चलनेवाला, सुधार और नैतिकता से शकित,' इतिवृत्तात्मक युग था। इस उपयोगितावादी युग ने अपने इतिवृत्त के अनुकूल अभिव्यक्ति का सरल मार्ग ढूढ लिया था। तब काव्य की कसोटी थी भाषा की शुद्धि और अर्थ की सफाई। यह विश्लेषण का युग था, सश्लेषण का नही। लोक चेतना के व्यवहारवाद ने व्यावहारिक भाषा का पल्ला पकडा था। गद्य की भाषा पद्य में बरती जा रही थी जिसमें साकेतिकता की अपेक्षा पूर्णता प्रश्रय पाती और उपचारवक्रता एक दोष मानी जाती थी। यह एक शुष्क सात्विक आचारवादी युग था। इस आदर्शवादी रूक्षता का प्रभाव तत्कालीन भाषा-शैली पर भी पडा था। भाव और भाषा दोनो दृष्टियो से यह एक 'पुरुष काल' था।

**भाषा-शैली और द्विवेदी-युग**

पर यह एक समस्यासकुल बहुज्ञ काल था। नवोदित शिक्षित युवक-समुदाय की इस बहुज्ञता के कारण साहित्य में 'बहुविध विषय-विन्यास'

आया, शैली में बहुविषयोपयोगी विविधता आई और भाषा की शब्द-सम्पत्ति की अभिवृद्धि हुई तथा उसमें वह लचक आई जो उसे सहज ही भिन्न-भिन्न दिशाओं में मोड़ सके।

**भाषा-शैली और छायायुग**

द्विवेदी-काल पौरुषपूर्ण होकर भी 'दो दशाब्द मात्र जीवित रहने वाला' अल्पायु युग था। जब गांधी जी राजनीति को दर्शन की किरणों से सजाकर असहयोग को अहिंसा में बाँध रहे थे तब इधर उमर खैयाम के प्रेम-दर्शन, गीताञ्जलि की 'नीरव क्रांति', हीगल के सौंदर्यवाद और अंग्रेज रोमांटिक कवियों की नीतिविहीनता के प्रभाव ने हिन्दी में एक नवीन 'हृदयवाद' को जन्म दिया था। इस नये 'मतवाद की अराजकता में द्विवेदी-काल के सरल-शुभ आदर्श और भाषा-व्यवस्था' दोनों विलीन होने लगे। अध्यात्म के आवरण में शृंगार आया। सीमा असीम के आलिंगन करने का व्याज करने लगी। कल्पना भूमि छोड़ आकाशगामिनी हुई। सुन्दर का आवाहन हुआ। कला पुरुष का परिधान उतारकर नारी-सुलभ शृंगार करने लगी। स्वभावतः भाषा ने इतिवृत्तात्मक स्वरूप छोड़कर लाक्षणिक वैचित्र्य, अप्रस्तुत प्रतीक और चित्रमयता को ग्रहण कर लिया। अब अभिव्यक्ति का साधन अलंकार नहीं, चित्र और संगीत था।

**शैली का वैयक्तिक पहलू**

यह तो छायावादी पंत की शैली के अध्ययन का ऐतिहासिक पृष्ठाधार हुआ। इतिहास से अलग शैली का वैयक्तिक पहलू भी होता है। एक व्यक्ति के शिक्षण और संस्कार दूसरे से भिन्न होते हैं, इसलिए उसकी अभिव्यक्ति समकालीन व्यक्तियों के समक्ष होकर भी विशिष्ट होती है। पोप ने शैली को विचारों की पोशाक कहा है। कार्लाइल को इस परिभाषा में अति-व्याप्ति दोष दिखाई पड़ा। उसने पोप की व्याख्या में एक संशोधन उपस्थित करते हुए कहा कि शैली 'विचारों की पोशाक' नहीं जिसे जब चाहें उतार दें, वह तो 'विचारों की चमड़ी' है। चमड़ी पर बाहर के ताप, हिम, वर्षा

आदि का प्रभाव तो पडता है पर व्यक्ति के भीतरी राग से भी उसका गहरा सम्बन्ध होता है ।

शैली का एक तीसरा पहलू भी है, जो पूर्वोक्त अंगो की भॉति सबमे समान भाव से नहीं रहता । यह शैली का शास्त्रीय पक्ष है । यह शैली की शक्ति और सामर्थ्य का पहलू है । इसमें शैलीकार की बौद्धिक, भावुक और सामजस्य बोधक क्षमताओ का परिचय मिलता है । शैली का औचित्य ज्ञान, भाषा का लचीलापन, शब्दो की उपयुक्तता, वाक्यो का स्वरूप-विधान, वर्ण्यवस्तु की आकर्षणशीलता---ये सभी इसके अतर्गत आते है ।

**शैली का शास्त्रीय पहलू**

अत हमें ऐतिहासिक, वैयक्तिक और शास्त्रीय---इन तीनो दृष्टियो से 'गुञ्जन' की भाषा-शैली का मूल्याकन करना चाहिए ।

**पतजी की भाषा**

छायाकालीन पत जी की भाषा में, अन्य छायावादी कवियो की भाषा की तरह, तत्समता, लाक्षणिकता, प्रतीकात्मकता, चित्रमयता, सगीतात्मकता और अलकृति है ।

वैसे तो द्विवेदी युग की शब्द-साधना भी सस्कृत की छाया तले हुई थी, पर वह अपनी भाषा में *'सस्कृत की देव-वीणा'* का सगीत नही ला सका था । खडी बोली की शब्द-तत्री में सगीत की अवतारणा करने का श्रेय छायावाद को है । पत जी की भाषा उस सगीत की मधुरतम कडी है । पत की रुचि कोमल है, अत उनकी भाषा प्रशस्त होने के साथ ही कोमल-मधुर और सगीतप्राण है । विशुद्ध तत्सम भाषा में लिखी गई 'अप्सरा' आदि कविताओ में भी हरिऔध जी की कठोर शब्द-मैत्री या मैथिलीशरणजी के 'अरुन्तुद-वाक्य' न मिलेंगे, उनमें सस्कृत शब्दावलि के साथ कोमल कान्तता और प्रवहमानता मिलेगी ।

**कोमल-प्रशस्त तत्समता**

जग के सुख-दुख पाप-ताप,
तृष्णा-ज्वाला से हीन,

जरा-जन्म-भय-मरण-शून्य
यौवनमयि, नित्य-नवीन,
अतल-विश्व-शोभा वारिधि में,
मज्जित जीवन-मीन,
तुम अदृश्य, अस्पृश्य अप्सरी,
निज सुख में तल्लीन ।

—पृ० १००

उपर्युक्त पक्तियो की सामासिक पदावलियाँ भी सगीत के उपकूलो में बँधकर कितनी वेगवती हो गयी है । पत जी को भाषा-सघटन में जो सफलता मिली है उसका कारण यह है कि उन्होने सस्कृत शब्दावलि को हिन्दी की अनुरूपता म अपनाया है और उसके अनुकूल छदो का विधान किया है, पूव कवियो की तरह टाप प्रत्याल विशेषण आदि सस्कृत-व्याकरण के नियमो की रूढि नही मानी है । पत जी की लोकप्रियता का एक कारण उनकी वह भाषा है जिसने हिन्दी को अभूतपूव शब्द-लालित्य, नवीन अन्तर्स गीत और भावाभिव्यक्ति की नूतन शक्ति दी थी ।

शैली की दृष्टि मे छायावाद अगीत की वाणी है ।

**लाक्षणिकता और प्रतीकात्मकता** अत उपचार वक्रता—लाणिकता और प्रतीकात्मकता—उसकी भाषा का धर्म है । छायावाद अध्यातम और प्रकृति-प्रेम के व्याज मे रति-भावना की अभिव्यक्ति करने चला था, अत उसके हृदय में प्रेम और अधर पर रहस्य के बोल थे ।

कब से विलोकती तुमको
ऊषा आ वातायन से ?
सन्ध्या उदास फिर जाती
सूने गृह-के आँगन से !

——पृ० ४५

यहाँ प्रेयसी के ध्यान में मग्न कवि, यह न कहकर कि रात के सपनो के बाद प्रभात में उसकी आँखें उसे ढूढती है और सध्या के अलस प्रहर में

उसे न पाकर उसका मन उदास हो जाता है, यह कहता है कि आकाश के झरोखे से धरती की उस सौंदर्य-लक्ष्मी को देखने के लिए ही प्रभात में सूरज निकलता है और सन्ध्या उसके आँगन में उतरती है, पर उसे न पाकर उदास लौट जाती है।

पंत जी की इस लाक्षणिक भाषा का मुख्य आधार है विशेष्य-विशेषण-सम्बन्ध पर आधृत लक्षणा जिसे आधुनिक भाषा में विशेषण-विपर्यय कहते हैं। वे विह्वल भ्रमरों का गुञ्जन न कहकर अलियों का 'उन्मन गुञ्जन' कहेंगे।

**छाया उन्मन-उन्मन गुञ्जन,**
**नव-वय के अलियों का गुञ्जन !**

—पृ० १

यहाँ 'उन्मन' गुञ्जन के विशेषणरूप में प्रयुक्त है, पर वस्तुतः वह गुञ्जन का विशेषण न होकर, गुञ्जन करनेवाले विशेष्य भ्रमर का विशेषण है।

वैसे लक्षणा के और प्रकार भी मिल जायँगे। 'रे गंध-अंध हो ठौर-ठौर' अथवा 'गन्ध-अन्ध दिशि-वात' में अन्ध का अर्थ अंधा नहीं है क्योंकि उसका सम्बन्ध गंध से है। यहाँ साहचर्य-सम्बन्ध के कारण अंध का लक्ष्यार्थ होगा मदांध, मत्त आदि।

**पंत जी के प्रतीक**

पंत जी के प्रमुख प्रतीक हैं, मधु, मधुकर, गुञ्जन, सरोवर, लहर, मधुवन, बसन्त, तरु, कली, किसलय, फूल, शूल, गंध, स्वर्ण, वीणा, ऊषा, सन्ध्या, सरिता इत्यादि।

पंत-साहित्य में मधुकर प्राण का प्रतीक है, मधु अनुभूति या सुख का, गुञ्जन अन्तर्संगीत का, सरोवर अथवा वीणा हृदय का, बसन्त संयोग या यौवन का, तरु अथवा सरिता जीवन का, कली आशा का, किसलय प्रेम का, फूल सुख का, शूल दुःख का, लहर इच्छा का, गंध गुण का, ऊषा उल्लास का, संध्या वेदना का और स्वर्ण पवित्र भाव का।

जीवन-मधु-सचय को उन्मन,
करते प्राणो के अलि गुञ्जन ।

—पृ० १०

(मधु=जीवन की सरस अनुभूति)

अपने सजल-स्वर्ण से पावन,
रच जीवन की मूर्ति पूर्णतम,

—पृ० ११

(सजल-स्वर्ण=सवेदनशील पवित्र भाव-तत्त्व)

तेरी मधुर मुक्ति ही बधन,
गन्ध-हीन तू गन्ध-युक्त बन,

—पृ० ११

(गन्ध=गुण)

फैली नव-मधु की रूप-ज्वाल

—पृ० १०

(मधु=वसन्त=यौवन)

यह साँझ-उषा का आँगन,
आलिगन विरह-मिलन का,

—पृ० १६

(साझ=वेदना, उषा=उल्लास)

देखू सबके उर की डाली—
किसने रे क्या क्या चुने फूल
जग के छवि-उपवन से अकूल ?
इसमें कलि, किसलय, कुसुम, शूल !

—पृ० १७

(कलि=आशा, किसलय=प्रेम, कुसुम=सुख, शूल=दुख)

जीवन की लहर-लहर से
हँस खेल-खेल रे नाविक !

—पृ० १८

(लहर=उपभोग की इच्छा, नाविक=सुखाकांक्षी व्यक्ति)

अपने मधु में लिपटा पर
कर सकता मधुप न गुञ्जन,

—पृ० २०

(मधु=सुख)

रे गूंज उठा मधुवन में
नव गुंजन, अभिनव गुंजन
जीवन के मधु-संचय को
उठता प्राणों में स्पन्दन !

—पृ० २७

(मधुवन=मन, गुंजन=नवीन अन्तर्संगीत)

गा-गा प्राणों का मधुकर
पीता मधुरस परिपूरन ।

—पृ० २७

(मधुरस=आनन्दानुभूति)

कँप-कँप हिलोर रह जाती—
रे मिलता नहीं किनारा !
बुद् बुद् विलीन हो चुपके
पा जाता आशय सारा ।

—पृ० ३१

(हिलोर=असंयमित इच्छा, बुद्बुद्=संयमित इच्छा)

सागर की लहर लहर में
है हास स्वर्ण किरणों का,

—पृ० १८

वह स्वर्ण भोर को ठहरी

—पृ० ३४

(स्वर्ण भोर=आशापूर्ण क्षण)

विजन-वन के ओ विहग-कुमार !
आज घर-घर रे तेरे गान,

. .

रिक्त होते जब-जब तरु वास
रूप धर तू नव नव तत्काल,
नित्य-निनादित रखता सोल्लास
विश्व के अक्षय-वट की डाल ।

—पृ० ८३

(विहग=अनन्त सत्ता, तरु=विश्व-जीवन)

प्रतीकात्मकता की दृष्टि से 'अप्सरा', 'विहग के प्रति' और 'एक तारा' विशेष द्रष्टव्य है । 'अप्सरा' उस अनिवर्च सौंदर्य-भावना की प्रतीक है जो प्रति युग में एक नवीन परिभाषा लेकर आती है—'प्रतियुग में आती हो रंगिणि ! रच-रच रूप नवीन ।' 'विहग' उस अनन्त-अमर सत्ता (ब्रह्म) का प्रतीक है जो जन-जीवन को सदा प्रसन्न रखता है । 'एक तारा' एक स्थित-प्रज्ञ, आत्मदर्शी व्यक्ति का प्रतिरूप है । यहाँ उसके आत्मविकास के सम्पूर्ण इतिहास का संध्या के नील पट पर सांध्यतारा की ज्योति से लिखा गया है ।

रही बात चित्रमयता, संगीतात्मकता और अलंकृति की । सो, उनपर विचार करने के पूर्व पंत जी की वर्ण और शब्द-साधना पर विचार कर लेना आवश्यक है क्योंकि चित्र, संगीत और अलंकार शैली के प्रसाधन हैं और शब्द उसका मूलाधार । पर, शब्द भी अक्षरों के योग से बना है, अतः अक्षर ही अंतिम इकाई है । पंत जी की भाषा में कोमल वर्णों की प्रधानता है । निराला जी ने पंत जी की भाषा को 'श-ण-ल-व'

**पंत जी की वर्ण-साधना**

स्कूल की भाषा कहा है जिसके आदि गुरु कालिदास हैं। हम 'गुञ्जन' की भाषा को 'न-र-ल-व-स' स्कूल की भाषा कहना चाहेंगे क्योंकि इस भाषा में उपर्युक्त वर्ण अन्य वर्णों की अपेक्षा अधिक बोलते हे।

बन-बन, उपवन—
छाया उन्मन-उन्मन गुञ्जन !
—पृ० १
('न' की प्रधानता)

आज बौरे रे तरुण रसाल
—पृ० ५०

तप रे मधुर मधुर मन !
—पृ० ११

अधरो पर मधुर अधर धर
—पृ० २३
('र' का बाहुल्य)

रूपहले, सुनहले आम्र-बौर,
नीले, पीले औ' ताम्र-भौर,
.. ...
बन के विटपो की डाल-डाल,
कोमल कलियो से लाल-लाल,
—पृ० १०

अरे अब जल-जल नवल प्रवाल
लगाते रोम-रोम में ज्वाल,
—पृ० ५०
('ल' का प्रधान्य)

करुणार्द्र विश्व की गर्जन
बरसाती नव-जीवन-कण !
—पृ० २२

रे गूंज उठा मधुवन में
नव गुंजन अभिनव गुंजन,

—पृ० २७

('व' और न का बाहुल्य)

सुन्दर अनादि शुभ सृष्टि अमर
निज सुख से ही चिर चचल मन,

—पृ० २६

सालस सुख की सौरभ से
साँसो का मलय समीरण ।

—पृ० २७

('स' का बाहुल्य)

इस वर्ण-बाहुल्य का कारण पंत जी की संगीत-सौंदर्य-प्रियता है। इन वर्णों के उच्चारण से मधुर संगीत-सा निःसृत होता है।

**वर्ण-संगीत** पंत जी ने श्रुति मधुरता के लिए जहाँ शब्दो का लिंग-विपर्यय किया है वहा अंत्यानुप्रास के संगीत के लिए कहीं-कहीं वर्ण-विपर्यय भी।

'गुञ्जन' में 'रे' की पुनरुक्ति का कारण भी वर्ण-संगीत है। " 'पल्लव' की कविताओ में मुझे 'स' के बाहुल्य ने लुभाया था, यथा—

अर्ध-निद्रित-सा, विस्मृत-सा,
न जागृत-सा, न विमूर्छित सा—इत्यादि।

'गुञ्जन' में 'रे' की पुनरुक्ति का मोह नहीं छोड सका।

यथा—'तप रे मधुर-मधुर मन' —इत्यादि।

'सा' से, जो मेरी वाणी का सम्वादी स्वर एकदम 'रे' हो गया, यह उन्नति का क्रम संगीत-प्रेमी पाठको को खटकेगा नहीं, ऐसा मुझे विश्वास है।"

—पंत ('गुञ्जन' का 'विज्ञापन')

छायावादी कविता युवको की सृष्टि थी, अत उसमें शब्द, चित्र ओर कल्पना का विशेष मोह था। पत जी में यह मोह शायद सबसे अधिक

**शब्द साधना**

है। 'अरथ अमित अरु आखर थोरे' वाला सिद्धान्त पत जी का नही है। शब्दो के प्रयोग में पत जी ने कही कजूसी नही की है। पत जी के काव्य में एक भाव के अनेक पर्याय-वाची शब्द ओर एक शब्द के अनेक विशेषण एक ही स्थान पर मिलेंगे। वस्तुत पत जी मे विषय की वैसी विशदता नही है, जैसा शब्द-शिल्प। उनमें अर्थ सगीत उतना नही है, जितना शब्द-सगीत। हिन्दी की शब्द-सम्पत्ति ओर शक्ति बढाने का श्रेय बहुत कुछ पत ओर निराला को है।

उनके काव्य में ऐसे स्थल भी मिलेंगे जहाँ शब्दा का जमघट-सा लगा होगा।

वितरती गृह-बन मलय समीर
साँस, सुधि, स्वप्न, सुरभि, सुख, गान,
मार केशर-शर मलय-समीर
हृदय हुलसित कर, पुलकित प्राण।

. .. ..

आज, तृण, छद, खग, मृग, पिक कीर,
कुसुम, कलि, व्रतति, विटप, सोच्छ्वास,
अखिल आकुल, उत्कलित, अधीर,
अवनि, जल, अनिल, अनल, आकाश!

—पृ० ५७–६०

—आदि ऐसे ही स्थल है जहाँ पत जी के वाणी-विलास अथवा शब्द-मोह को आसानी से देखा जा सकता है। पर ऐसे स्थल 'गुञ्जन' में कम है।

'गुञ्जन' के शब्द पत जी के तत्सम्बन्धी चिन्तन और साधना के द्योतक है। पत जी ने शब्दो के सम्बन्ध में पर्याप्त चिन्तन किया

है।[1] पत जी शब्दो की अन्तरात्मा का ज्ञान रखते है और उनके पारस्परिक भेद से सुपरिचित है।[2] फिर पत जी ने शब्दो की भावना की है। कविता

**शब्द-चयन और शब्द-स्थापना**

रचते समय पत जी एक भाव की अनेक पक्तियाँ लिख जाते है और फिर उनमे सर्वोत्तम पक्ति को अलग रखकर शेष को काट देते है। अत पत जी का शब्द-चयन उपयुक्त और उनका शब्द-स्थापन मार्मिक है।

---

१ 'प्रत्येक शब्द एक सकेतमात्र, इस विश्वव्यापी सगीत की अस्फुट झङ्कार-मात्र है। जिस प्रकार समग्र पदार्थ एक दूसरे पर अवलम्बित है, ऋणानुबन्ध ह, उसी प्रकार शब्द भी, ये सब एक ही विराट् परिवार के प्राणी है। इनका आपस का सम्बन्ध, सहानुभूति, अनुराग-विराग जान लेना, कहाँ कब एक की साडी का छोर उडकर दूसरे का हृदय रोमाञ्चित कर देता, कैसे एक की ईर्ष्या अथवा क्रोध दूसरे का विनाश करता, कैसे फिर दूसरा बदल लेता, कैसे ये भले लगते, बिछुडते, कैसे जन्मोत्सव मनाते तथा एक दूसरे की मृत्यु से शोकाकुल होते,—इनकी पारस्परिक प्रीति-मैत्री, शत्रुता तथा वैमनस्य का पता लगा लेना क्या आसान है? प्रत्येक शब्द एक एक कविता है, लक्ष और मल-द्वीप की तरह कविता भी अपने बनानेवाले शब्दो की कविता को खा खाकर बनती है।'—पत, पल्लव की भूमिका, पृ० १८।

२ 'भिन्न-भिन्न पर्यायवाची शब्द, प्राय, सङ्गीत-भेद के कारण, एक ही पदार्थ के भिन्न-भिन्न स्वरूपो को प्रगट करते है। जैसे, 'भ्रू' से क्रोध की वक्रता, 'भृकुटि' से कटाक्ष की चचलता, 'भौहो' से स्वाभाविक प्रसन्नता, ऋजुता का हृदय मे अनुभव होता है। ऐसे ही 'हिलोर' मे उठान, 'लहर' मे सलिल के वक्ष स्थल की कोमल-कम्पन, 'तरङ्ग' मे लहरो के समूह का एक दूसरे को धकेलना, उठकर गिर पडना, 'बढो-बढो' कहने का शब्द मिलता है, 'वीचि' से जैसे किरणो मे चमकती, हवा के पलने मे हौले-हौले झूलती हुई हँसमुख लहरियो का, 'ऊर्म्मि' से मधुर मुखरित हिलोरो का, हिल्लोल-कल्लोल से ऊँची-ऊँची बाँहे उठाती हुई उत्पातपूर्ण तरगो का आभास मिलता है।' —पत, पल्लव की भूमिका, पृ० १९।

अपने मधु में लिपटा पर
कर सकता मधुप न गुंजन,
करुण से भारी अन्तर
खो देता जीवन-कम्पन ।

—पृ० २०

यहाँ मधुप शब्द का प्रयोग द्रष्टव्य है। मधुप एक भोगी अथवा विलासी व्यक्ति का प्रतीक बन कर आया है। यदि मधुप की जगह मधुकर शब्द प्रयुक्त होता तो उतनी व्यजना नही आती क्योकि मधुप में भोग की, मधुपायी होने की भावना अनजान छिपी है ओर मधुकर में सग्रही बनने की, मधु-सचय करने की। शब्द-स्थापन भी कम कलापूर्ण नही है।

आते कैसे सूने पल
जीवन में ये सूने पल ?
जब लगता सब विश्रृखल,
तृण, तरु, पृथ्वी, नभ-मण्डल ।

—पृ० १३

अतिम पक्ति में शब्दो के क्रम की ऐसी व्यवस्था है कि भाव छोटे पदार्थ (तृण) से क्रमश बडे पदार्थ (तरु→पृथ्वी→नभ–मडल) की ओर बढता हुआ अतिव्यापक होकर मन पर छा जाता है।

देखू सबके उर की डाली—
किसने रे क्या क्या चुने फूल
जग के छवि-उपवन से अकूल ?
इसमें कलि, किसलय, कुसुम, शूल !

—पृ० १७

यहाँ भी अतिम पक्ति में शब्दो के व्यवस्थित क्रम के कारण फूल के आदि-अत (कली—शूल) के साथ मानव-जीवन के क्रमिक-विकास का [कली (शैशव का आशाभरा दुलार)→किसलय (तरुणाई का पूर्वराग)

→कुसुम (यौवन का सुख-पराग)→शूल (जरा की निराशा)] सम्पूर्ण इतिहास उतर आया है।

वैसे, जिस तरह 'रे' केवल सगीत के लिए आया है उसीतरह

**रूढि-प्रयोग**

'चिर' और 'नव' शब्द भी श्रुति-मधुरता के हेतु ही बहुप्रयुक्त हुए हैं। पत जी की भाषा में इनका प्रयोग रूढि-सा हो गया है और प्रत्येक स्थान पर इनसे विशिष्ट अर्थ निकालना कठिन है।

पत जी की पद-योजना में बडा बल है। शब्दो की पारस्परिक

**पद-योजना**

मैत्री और द्वेष का उन्हें पर्याप्त ज्ञान है, अत शब्दो के सयोग मात्र से वे इच्छित वातावरण सृजित कर लेते हैं।

**खग-कूजन भी हो रहा लीन,**
**निर्जन गोपथ अब धूलि-हीन,**

—पृ० ८४

यहाँ 'खग-कूजन' और 'निर्जन गोपथ' के प्रयोगद्वारा सध्या के नीरव-निजन वातावरण को वडे लाघव के साथ उपस्थित किया गया है।

यदि पत जी के वर्ण-चयन मे कालिदास की और शब्द एव चित्र में शेली की अनुरूपता है तो पद-योजना में रवीन्द्र की। कही-कही तो उनके पद अर्थ अथवा भाव की ऐसी चरमाभिव्यक्ति करते हैं कि उनकी सृष्टि-प्रतिमा पर मुग्ध-मौन रह जाना पडता है।

**खोल कलियो ने उर के द्वार**
**दे दिया उसको छबि का देश,**
**बजा भौंरे ने मधु के तार**
**कह दिये भेद भरे सदेश,**

—पृ० ७३

रेखाकित पदो में अपेक्षित भाव की कैसी व्याप्ति है!

चित्र-साधना

पंत जी की भाषा चित्र-भाषा है। चित्रमयता और संगीत उनकी भाषा के सबसे बड़े गुण हैं। सिद्धांत में भी वे कविता के लिए चित्र-भाषा की आवश्यकता स्वीकार करते हैं।१ अत पंत जी में शब्द के साथ चित्र का भी मोह है।

शब्द-चित्र

वस्तुत प्रत्येक शब्द उनके लिए एक चित्र है और प्रत्येक भाव एक आकार। पंत जी के शब्द-चित्र उन के पूर्ण चित्रों की अपेक्षा अधिक सुन्दर बन पड़े हैं।

अरे वह प्रथम-मिलन अज्ञात!
विकम्पित मृदु-उर, पुलकित-गात,
सशंकित ज्योत्स्ना-सी चुपचाप
जडितपद, नमित-पलक-दृग-पात,
पास जब आ न सकोगी, प्राण!

—पृ० ४३

रेखांकित शब्द-चित्र 'भावी पत्नी' के प्रथम-मिलन की प्रत्येक भाव-भंगिमा, गति, मुद्रा, सिहरन-पुलकन का सफल-मोहक आकार दे रहे हैं।

चित्रमय विशेषण

इन शब्द-चित्रों के आधार हैं चित्र-ध्वनिमय विशेषण। पंत की भाषा में ऐसे चित्र-ध्वनिमय विशेषणों की संख्या अनगिनत है।

अधर मर्मरयुत, पुलकित-अंग,
चूमती चल-पद चपल-तरंग,

---

१. कविता के लिए चित्र-भाषा की आवश्यकता पड़ती है, उसके शब्द सस्वर होने चाहिए, जो बोलते हों, सेब की तरह जिनके रस की मधुर-लालिमा भीतर न समा सकने के कारण बाहर झलक पड़े, जो अपने भाव को अपनी ही ध्वनि में आँखों के सामने चित्रित कर सकें, जो झङ्कार में चित्र और चित्र में झङ्कार हो।

—पंत, पल्लव की भूमिका, पृ० २०।

चटकती कलियाँ पा भ्रू-भग,
—पृ० ७८

अधर के लिए 'मर्मस्पृत', अग के लिए 'पुलकित', पद के लिए 'चल' और भ्रू के लिए 'भग' जैसे उपयुक्त विशेषणो के प्रयोग ने ही उपरोक्त पक्तियो मे अपेक्षित चित्र और गति की छवि लाई है।

चित्र तथा भाव-स्वर-साम्य के लिए पत जी ने व्याकरण की कडियाँ तोडी है और पुल्लिग शब्दो का स्त्रीलिंग प्रयोग किया है क्योकि उन्हें कोमल चित्र और मधुर स्वर ही अधिक भाते है।[1]

**लिग-परिवर्तन** उनकी भाषा में प्रभात, क्षण, बन, मधु, बान, हार, सौरभ, गजन, गुञ्जन इत्यादि अनेकानेक स्थानो मे स्त्रीलिग बनकर, आए है क्योकि पुल्लिग रूपो मे इन शब्दो के अपेक्षित चित्र उनके सामने नही आते।[1]

---

१ मैने अपनी रचनाओ में, कारणवश व्याकरण की लोहे की कडियाँ तोडी है, यहाँ कुछ उसके विषय में भी लिख देना उचित समझता हूँ। मुझे अर्थ के अनुसार ही शब्दो को स्त्री-लिङ्ग मानना अधिक उपयुक्त लगता है। जो शब्द केवल अकारान्त-इकारान्त के अनुसार ही पुल्लिग अथवा स्त्रीलिग हो गए है, और उनमें लिग के अथ के साथ सामञ्जस्य नही मिलता, उन शब्दो का ठीक ठीक चित्र ही आँखो के सामने नही उतरता और कविता में उनका प्रयोग करते समय कल्पना कुण्ठित-सी हो जाती है। वास्तव में जो शब्द स्वस्थ तथा परिपूर्ण क्षणो में बने हुए होते है उनमें भाव और स्वर का सामञ्जस्य मिलता है, और कविता में ऐसे ही शब्दो की आवश्यकता भी पडती है। 'प्रभात' और प्रभात के पर्यायवाची शब्दो का चित्र मेरे सामने स्त्रीलिङ्ग में ही आता है, चेप्टा करने पर भी मै कविता में उनका प्रयोग पुल्लिग मे नही कर सकता। 'प्रभात' आदि को पुल्लिग मान लेने पर मेरे सामने प्रभात का सारा जादू, स्वर्ण, श्री, सौरभ, मुकुमारता आदि नष्ट हो जाते है, उनका चित्र नही उतरता।

—पत, पल्लव का विज्ञापन पृ० ख-ग।

आज सोये खग को अज्ञात
स्वप्न में चौंका गई प्रभात,
—पृ० ७४

जीवन की अश्रु-नयन क्षण
—पृ० ९१

वह फूली बेला की वन
—पृ० ८८

कुसुमो की ही मधु प्रियतर,
—पृ० ७२

नवेली बेला उर की हार
—पृ० ५८

अँगुलियाँ मदन बान की बान
—पृ० ५८

अपने उर की सौरभ से
—पृ० ३१

करुणार्द्र विश्व की गर्जन
—पृ० २२

यह मेरे प्राणो की उन्मन गुञ्जन मात्र है।
—विज्ञापन

यह ठीक है कि हिन्दी में लिंग का निर्धारण अभी तक पूर्ण वैज्ञानिक नही है, पर जबतक इसकी कोई सर्वमान्य व्यवस्था नही होती तब तक इस प्रकार के व्याकरण-स्वातन्त्र्य को श्लाघ्य नही कहा जा सकता। हमारा व्याकरण अपवादो की भरमार के कारण योही पेंचीदा और भयावह है, इस प्रकार की अराजकता से तो उसकी कठिनाई और बढ जायेगी। फिर इस प्रकार के प्रयोग से कही-कही अर्थ में अनर्थ के उतर आने का भी डर बना रहता है। पंत जी की ही एक पंक्ति को लीजिए—

नवेली वेला उर की हार

यहाँ 'हार' का अपेक्षित अर्थ माला है, पर उसका प्रयोग स्त्रीलिङ्ग में हुआ है जिसका अर्थ पराजय है। ये दोनो अथ मिलकर पाठक के मन के भाव को छिन्न-भिन्न कर देते है।

**संगीत-साधना** पंत जी के लिए चित्र और संगीत परस्पर सापेक्ष है। उनके लिए 'भाषा संसार का नादमय-चित्र है, ध्वनिमय—स्वरूप है', वह 'झङ्कार में चित्र' और 'चित्र में झङ्कार' है। अत पंत जी में संगीत की बडी ममता है। संगीत के लिए कुछेक वर्णों (श-स, ण-न, ल, व) का बहुलता के साथ प्रयोग

**शब्द-निर्माण** और 'रे' की पुनरुक्ति तो की ही है, उच्चारण सौंदर्य और श्रुतिसुगमता के लिए कुछेक शब्दो का स्वतंत्र निर्माण भी किया है, जैसे 'प्रि' (प्रिय), 'अनिवच' (अनिवचनीय), 'सिंगार' (हरसिंगार) इत्यादि।

**प्रिय प्रिय विषाद रे इसका,**

**प्रिय प्रि' आह्लाद रे इसका।**

—पृ० १८

**वह है, वह नही, अनिवच,**

—पृ० ९१

**कुसुमित सुभग' सिंगार**

—पृ० ९७

**द्विरुक्तियो का प्रयोग** संगीत के स्वर-साम्य के हेतु पंत जी की भाषा में द्विरुक्तियो का प्रयोग भी खूब हुआ है—

**बन बन, उपवन—**

**छाया उन्मन-उन्मन गुञ्जन!**

—पृ० १

**तप रे मधुर मधुर मन!**

—पृ० ११

तप रे विधुर-विधुर मन !

—पृ० ११

हो उठता चंचल, चंचल ?

बज उठते प्रतिपल, प्रतिपल !

क्यों जाता पिघल-पिघल गल !

—पृ० १२

**अनुकरणात्मक शब्द**

पंत जी ने भाषा को नादमय-चित्र कहा है और नादमय चित्र के लिए अनुकरणात्मक शब्दों का, ऐसे शब्दों का, जिनके उच्चारण मात्र से अर्थ की गति झंकृत होजाय, प्रयोग अपेक्षित है । कविवर पोप ने कहा था कि कविता की भाषा के लिए केवल यही आवश्यक नहीं है कि उसमें श्रुति-कठोरता न हो वरन यह भी कि उसमें ऐसे शब्द हों जिनके नाद से अर्थ ध्वनित हो जाय । पंत और पोप में विचारैक्य है, अतः पंत जी की भाषा में अनुकरणात्मक शब्द भी पर्याप्त संख्या में मिलेंगे । निम्नलिखित पंक्तियाँ नादमय चित्र का एक सुन्दर-सुभग स्वरूप उपस्थित करती हैं—

सिहर लहर, मर्मर कर तरुवर,

तपक तड़ित अज्ञात,

—पृ० ८६

इस नादमय चित्र के कल्पक 'सिहर', 'मर्मर' और 'तपक' जैसे अनुकरणात्मक शब्द ही हैं ।

इसी प्रकार—

मृदु मन्द मन्द, मन्थर मन्थर, लघु तरणि, हंसिनी-सी सुन्दर

तिर रही, खोल पालों के पर ।

—पृ० १०२

—आदि पक्तियो में 'मृदु मन्द मन्द, मन्थर मन्थर' जैसे गतिविषयक शब्दो से मधुर वीचियो पर तिरनेवाली छोटी चपला की सम्पूर्ण तसवीर खिच आती है, तो—

रे फैल-फैल फेनिल हिलोल
उठती हिलोल पर लोल-लोल

जीवन का जलनिधि डोल-डोल
कल-कल छल-छल करता किलोल ।
—पृ० ७७

—आदि वाक्यो मे कतिपय अनुकरणात्मक पुनरुक्त शब्दो (फैल-फैल, कल-कल, छल-छल) के सयोग से जल की प्रवाह-क्षिप्रता और वात्याचक्र ध्वनित और मूर्त्त हुए हैं ।

**अनुप्रास-प्रयोग**

पत जी की भाषा में अनुप्रास का भी मोह है । अन्त्यानुप्रास के लिए उन्होने कही-कही णकारान्त शब्दो का नकारान्त कर दिया है।१ उनकी इस अनुप्रास-प्रियता का कारण भी सगीतप्रियता ही है ।

**अलकृति**

पत जी ने सादी, इकहरी निराभरण भाषा भी लिखी है—

कलख किस नही सुहाता ?
कौन नही इसको अपनाता ?
—पृ० ६६

और सादगी में कवि की 'शब्द-लालित्यवाली भाषा' खुलती भी है—

---

१ कहीं-कही अन्त्यानुप्रास मिलाने के लिए आवश्यकतानुसार 'कण', 'गण', 'मरण' आदि णकारात्मक शब्दो को नकारात्मक कर दिया है । यथा—एक छवि के असख्य उडगन ।
—पत, पल्लव का विज्ञापन, पृ० घ ।

अधिक अरुण है आज सकाल—
चहक उठे जग-जग खग-बाल,
चाहो तो सुन लो जी खोल
कुछ भी आज न लूगी मोल ।

—पृ० ७६

पर ये छायावादी पत की भाषा के अपवाद-स्थल है। छायायुगीन पत की भाषा प्राय विशेषरूप से अलकृत रही है। वह पार्वतीय कवि की नागरिक भाषा है—पौर्वात्य-पाश्चात्य प्रसाधनालकारो से विन्यस्त। उस भाषा में शायद ही कोई सज्ञा विशेषण रहित और कोई रूप अलकारविहीन हो।

तुम वहन कर सको जन मन में मेरे विचार
वाणी मेरी, चाहिए तुम्हें क्या अलकार

—यह प्रगतिवादी पत की वाणी है, छायावादी पत की नही। छाया-काल में तो वे अलकार को भाषा की पुष्टि और राग की पूर्णता के आवश्यक उपादान मानते रहे है।[1] 'पल्लव से गजन तक मेरी भाषा में एक प्रकार के अलकार रहे है और वे अलकार भाषा-सगीत को प्रेरणा देनेवाले तथा भाव सौंदर्य की पुष्टि करनेवाले रहे है। बाद की रचनाओ में भाषा के अधिक बुद्धिगर्भित (एब्सट्रैक्ट) हो जाने के कारण मेरी अलकारिता

१ (अलकार) भाषा की पुष्टि के लिए, राग की पूर्णता के लिए आवश्यक उपादान है, वे वाणी के आचार, व्यवहार, रीति, नीति है, पृथक् स्थितियो के पृथक् स्वरूप, भिन्न अवस्थाओ के भिन्न चित्र है। जैसे वाणी की झङ्कारें विशेष घटना से टकराकर फेनाकार हो गई हो, विशेष भावो के झोकें खाकर बाल-लहरियो, तरुण-तरगो में फूट गई हो, कल्पना के विशेष बहाव में पड आवर्त्तों में नृत्य करने लगी हो। वे वाणी के हास, अश्रु, स्वप्न, पुलक, हाव-भाव है।

—पत, पल्लव की भूमिका, पृ० २२।

अभिव्यक्तिजनित हो गई है।'१ अब रूप-चित्र से विचार-चित्र अधिक प्रधान हो उठे है। अब रूपपूजन का स्थान भावपूजन ने ले लिया है—'रूप रूप बन जाय भाव स्वर, चित्र गीत झङ्कार मनोहर'। अब विचार ही अलङ्कार बन गये है, युग का भाव-तत्त्व अभिव्यंजना से अधिक काव्य-गौरव रखने लगा है।

वैसे 'गुञ्जन' में गिनाने को अनेकानेक अलंकार मिलेंगे। जैसे —

छेकानुप्रास—रुपहले, सुनहले आम्र-बौर

—पृ० १०

सागर संगम में है सुख

—पृ० १८

मेरे गानों के गाने

—पृ० १५

वृत्यानुप्रास—साधन भी इच्छा ही है

सम इच्छा ही रे साधन

—पृ० २८

(एक व्यंजन 'स' की अनेक बार आवृत्ति)

काँटों से कुटिल भरी हो।

—पृ० ३२

(एक व्यंजन 'क' की एकबार आवृत्ति)

हम कूल विलोक न पावें।

—पृ० ३१

(अनेक व्यंजनों 'क ल' की एकबार स्वरूपतः आवृत्ति)

यमक—तुम्हारे परस-परस के साथ

—पृ० १०८

(यहाँ १ परस—पारस, २ परस—स्पर्श)

---

१ पंत, 'आधुनिक कवि' का पर्यालोचन, पृ० ८—९।

श्लेष—रूप-तारा तुम पूर्ण प्रकाम

—पृ० ६२

(तारा—१ तारिका, २ पचकन्या अर्थात् चिरकुमारिका)

वीप्सा—बन-बन, उपवन—

छाया उन्मन-उन्मन गुञ्जन

—पृ० १

पूर्णोपमा—बाल-रति-सी अनुपम, असमान

प्रिय, प्राणो की प्राण !

—पृ० २३९

लुप्तोपमा—मृगेक्षिणि ! इसमें खग अनजान।

(वाचकोपमेयलुप्ता)

—पृ० ४४

मालोपमा—नवल मधुऋतु-निकुज में प्रात

प्रथम-कलिका-सी अस्फुट गात,

नील नभ अत पुर में, तन्वि !

दूज की कला सदृश नवजात,

मधुरता, मृदुता-सी तुम प्राण !

—पृ० ४०

प्रतीप—झलकती, मेरी जीवन-स्वप्न ! प्रभात

तुम्हारी मुख-छबि-सी रुचिमान !

—पृ० ५३ (प्रथम प्रतीप)

रूपक (निरग)—मेरी जीवन-स्वप्न !

रूपक (साङ्ग)—प्रथम-यौवन मेरा मधुमास,

मुग्ध-उर मधुकर, तुम मधु, प्राण !

—पृ० ६५

रूपक (परम्परित)—जग के दुख-दैन्य-शयन पर

यह रुग्ना जीवन-बाला

रे कब से जाग रही, वह
आँसू की नीरव माला !

—पृ० ३४

उल्लेख—तुम मेरे मन के मानव,
मेरे गानों के गाने,
मेरे मानस के स्पन्दन
प्राणों के चिर पहचाने !
मेरे विमुग्ध-नयनों की
तुम कान्त-कनी हो उज्ज्वल
सुख की स्मिति की मृदु-रेखा
करुणा के आँसू कोमल

—पृ० ३५

स्मरण—दृगों में छा जाता सोल्लास
व्योमबाला का शरदाकाश,
तुम्हारा आता जब प्रिय ध्यान,

—पृ० ४१

सन्देह—कल्पना हो, जाने परिमाण ?
प्रिय, प्राणों की प्राण !

—पृ० ४०

उत्प्रेक्षा—आज गृह-वन-उपवन के पास
लोटता राशि-राशि हिम-हास,
खिल उठी आँगन में अवदात
कुन्द कलियों की कोमल प्रात ।

—पृ० ४६

रूपकातिशयोक्ति—कर दिए पलक-प्राण गतिहीन,
लाज के जल की मीन !

—पृ० ६४

समासोक्ति---विजन-वन के ओ विहग कुमार !
आज घर-घर रे तेरे गान,
मधुर-मुखरित हो उठा अपार
जीर्ण-जग का विषण्ण उद्यान !

---पृ० ८१

अन्योक्ति---रिक्त होते जब जब तरु-वास
रूप धर तू नव नव तत्काल,
नित्य-नादित रखता सोल्लास
विश्व के अक्षय-वट की डाल ।

---पृ० ८३

विरोधाभास---निखिल छवि की छवि ! तुम छवि-हीन

---पृ० ७८

अन्योन्य---वह है, वह नहीं अनिर्वच,'
जग उसमें वह जग में लय,

---पृ० ९१

कल्पना तुममें एकाकार
कल्पना में तुम आठो याम
तुम्हारी छवि में प्रेम-अपार
प्रेम में छवि अभिराम,

---पृ० ६५

एकावली---आज बन में पिक, पिक में गान
विटप में कलि, कलि में सुविकास
कुसुम में रज, रज में मधु प्राण !
सलिल में लहर, लहर में लास !

---पृ० ६०

यथासंख्य---बरसो कुसुमों में मधु बन,
प्राणों में अमर प्रणय-घन,

स्मिति स्वप्न अधर-पलकों में
उर-अंगों में सुख-यौवन
—पृ० ५९

(अधर में स्मिति, पलकों में स्वप्न, उर में सुख और अंगों में यौवन)

परिसंख्या—देह में पुलक, उरों में भार,
भ्रुओं में भंग, दृगों में बाल,
अधर में अमृत, हृदय में प्यार
गिरा में लाज, प्रणय में मान।
—पृ० ६०

काव्यलिंग—आत्मा है सरिता के भी
जिससे सरिता है सरिता
जल-जल है लहर-लहर रे
गति-गति, सृति-सृति चिरभरिता
—पृ० १४

भाविक—सुमुखि, वह मधु-क्षण! वह मधु-बार!
धरोगी कर में कर सुकुमार!
निखिल जब नर-नारी संसार
मिलेगा नव-सुख से नव-बार,
अधर-उर से उर-अधर समान,
पुलक से पुलक, प्राण से प्राण,
कहेंगे नीरव प्रणयाख्यान,
प्रिय, प्राणों की प्राण!
—पृ० ६४

संसृष्टि—वितरती गृह-वन मलय-समीर
साँस, सुधि, स्वप्न, सुरभि, सुख, गान,
मार केशर-शर मलय-समीर

हृदय हुलसित कर, पुलकित प्राण ।

(वृत्यानुप्रास, छेकानुप्रास, यमक)

गंगा के चल-जल में निर्मल, कुम्हला किरणों का रक्तोत्पल
. है मूंद चुका अपने मृदु-दल ।
लहरों पर स्वर्ण-रेख सुन्दर पड़ गई नील, ज्यों अधरों पर
अरुणाई प्रखर शिशिर से डर ।

—पृ० ८४

(रूपक और उत्प्रेक्षा)

**उपमा और वीप्सा की प्रधानता**

पंत जी को शब्द-चित्र (Pen pictures) और संगीत विशेष प्रिय हैं, इसलिए उनकी भाषा में शृंखला और विरोध-मूलक अलंकारों की अपेक्षा सादृश्य, संकेत और ध्वनि-मूलक अलंकारों, विशेषतः उपमा और वीप्सा की प्रधानता है।[1] पर अलंकारों की गणना और भारतीय अलंकार-शास्त्र के आधार पर उनका मूल्यांकन विशेष महत्त्व नहीं रखते क्योंकि छायावादी काव्य का अभिप्रेत रूप-चित्रण था न कि अलंकार योजना। भारतीय अलंकार-शास्त्र की पूर्णता के विश्वासी छायावाद के तथा-कथित नवीन अलंकारों—मानवीकरण, विशेषण-विपर्यय और ध्वनि-अलंकारों को रूपक और लक्षणा के भेद मात्र मान लेंगे, पर फिर भी छायावादी अभिव्यंजना के अनेक उपादान शेष रह जायँगे जिन्हें अलंकार-शास्त्र तक लाने में पर्याप्त कठिनाई होगी। महत्त्व की बात तो इतनी है कि पंत जी की भाषा चित्रित तथा अलंकृत है और उन्होंने अलंकारों का प्रयोग भाषा की पुष्टि, चित्र की अनुरूपता और राग की

---

१. 'भावी पत्नी के प्रति—' और 'रूपतारा तुम पूर्ण प्रकाम' आदि कविताओं में उपमा की झरी-सी लगी है। द्विरुक्तियों के रूप में वीप्सा अलंकार तो प्रायः सर्वत्र मिलेगा।

पूर्णता के लिए किया है, रूढि-अनुशीलन के हेतु नही। उन्होंने अलकारो

**अलकारो का नवीन सौंदर्य**

को नवीन दृष्टि से देखा है और अभिव्यजना की आधुनिक सरणी में उतार कर उन्हें नवीन भावगरिमा और शक्ति दी है। यहाँ उपमा ने गुण के सहारे रूप की सृष्टि की है—

मधुरता, मृदुता-सी तुम प्राण !

सरल शैशव-सी तुम साकार।

उत्प्रेक्षा के क्रम-विपर्यय से चित्र मनोरम, लाक्षणिक और अनुभूतिपूर्ण हो उठा है और उसमें एक विशेष प्रकार की स्पर्शशीलता आ गई है—

आज उन्मद मधु-प्रात
गगन के इन्दीवर से नील
झर रही स्वर्ण-मरन्द समान,
तुम्हारे शयन-शिथिल सरसिज उन्मील
छलकता ज्यो मदिरालस, प्राण !

—पृ० ८८

प्रतीक (यहाँ स्वर्ण) के सयोग से रूपक वाह्य सौंदर्य के साथ ही अन्तसौंदर्य (आध्यात्मिक प्रकाश) का अभिव्यजक हो उठा है—

अपने सजल-स्वर्ण से पावन,
रच जीवन की मूर्ति पूर्णतम,

—पृ० ११

इस प्रकार अलकार पत जी की भाषा का बोझ नही, बल है। उनके चित्र और सगीत बहुत-कुछ इन अलकारो पर आवृत है।

रूप-तारा तुम पूर्ण प्रकाम,
मृगेक्षिणि ! सार्थक नाम।

—पृ० ६२

यहाँ कवि की नारी-भावना की व्यापकता, उसके रूप-विस्तार और समन्वित कला का श्रेय उस श्लेष (तारा) का है जो अपने भीतर धरती और स्वर्ग के तत्त्वो को लिए बैठा है।

**एक दुबल-स्थल**

हाँ, कहीं-कहीं चित्रों की ऐसी भीड़ लगी रहती है जिसमें कविता का केंद्रस्थित भाव अपने विकास का मार्ग खो बैठता है और कहीं-कहीं अलकारों का ऐसा मेला लगा होता है जिसके पारस्परिक प्रदर्शन और प्रतियोगिता में प्रधान अलकार की प्रभविष्णुता नष्ट होने लगती है तथा कोई भाव मन पर ठीक-ठीक अकित नहीं होता (देखिए पृ० १८३–८४)।

**शैली-सौंदर्य के अन्य साधन**

कोमल वर्णों, अनुकरणात्मक शब्दों और ध्वनि-सकेत-सादृश्यमूलक अलकारों के अतिरिक्त पत जी ने शैली-सौन्दर्य के जिन अन्य साधनों का उपयोग किया है उनमें मुख्य हैं आश्चर्यवाक्य ( Epigrams ), सतुलित वाक्य ( Balanced sentences ) और प्रसग-गर्भित अवतरण।

आश्चर्य वाक्य—तेरी मधुर मुक्ति ही बधन

—पृ० ९१

जाता जीवन से जीवन

—पृ० १४

जग पीड़ित है अति-दुख से,
जग पीड़ित रे अति-सुख से,

—पृ० १६

दुख के तम को खा-खाकर
भरती प्रकाश से वह मन।

—पृ० २०

सतुलित वाक्य—सागर की लहर लहर में
है हास स्वर्ण किरणों का
सागर के अन्तस्तल में,
अवसाद अवाक् कणों का!

—पृ० १८

प्रसग-गर्भित अवतरण---लहरो के घूघट से झुक झुक
दशमी का शशि निज निर्यक-मुख
दिख जाता, मुग्धा-सा रुक-रुक ।

---पृ० १०३

विश्व के अक्षय-वट की डाल

---पृ० ८३

लगा अक से तडित-भीत शशि---
मृग शिशु को सुकुमार,

---पृ० ९५

नाग-दन्त-नत इन्द्रधनुष-पुल
करती तुम नित पार

---पृ० ०५

डाल अँगूठा शिशु के मुह में
देती मधुस्तन-दान

---पृ० ९३

पन जी ने कविता को 'परिपूर्ण क्षणो की वाणी' कहा है जिसमें भाव भाषा का स्वरैक्य होना है । पत जी के भाव सुकुमार

**सिंहावलोकन** हैं, अत उनकी भाषा कोमल है । उसमें लाक्षणिकता, मूर्तिमत्ता और सगीत है । यह काव्य-भाषा अलकृत है पर सामान्यत बोझिल नही । मुहावरो के अभाव में भी वह साफ है---

चल-सरित-पुलिन पर वह विकसी ,
उर के सौरभ से सहज-बसी,
सरला प्रात ही तो विहँसी,
रे कूद सलिल में गई चली !

---पृ० ३७

आज रहने दो यह गृह-काज,
प्राण ! रहने दो यह गृह-काज !

—पृ० ५१

मुहावरे

वैसे ढूढने पर कुछेक मुहावरे भी मिल जायंगे और बडे साफ—

आई लहरी चुम्बन करने,
अधरो पर मधुर अधर धरने,
फेनिल मोती से मुह भरने

—पृ० ३८

वह छबि की छुई मुई-सी

—पृ० ८९

न गुरु से सीखे वेद-पुराण

—पृ० १०५

न पिक-प्रतिमा पर कर अभिमान

—पृ० १०५

हँसते है विद्वान्
गीत खग तुझ पर सब विद्वान् !

—पृ० १०५

कही २ तो उन्होने अलकारो की तरह मुहावरो को भी सुसस्कृतकर ऐसा चमका दिया है कि उनके सामने पुराने मुहावरे हतप्रभ-से दीखने लगते है ।

फूटता नभ में स्वर्ण-विहान

—पृ० १०६

सुरुचिपूण ढग से सशोधित उपरोक्त मुहावरे के सामने उसका पुराना रूप 'पौ-फटना' कितना हीन और ग्राम्य लगता है ।

पर मुहावरे पत जी की भाषा में विशेष महत्त्व नही रखते । यह भाव और भाषा का स्वरैक्य, उपयुक्त शब्दो का चयन तथा उनकी

उचित स्थानापन्नता है जिनके कारण पंत जी की भाषा में सफाई, व्यापकता और गति आती है।

अब उथला सरिता का प्रवाह, लग्गी से ले-ले सहज थाह
हम बढ़ घाट को सहोत्साह।
—पृ० १०८

यहाँ उथला, लग्गी, थाह, घाट जैसे उपयुक्त शब्दों का यथास्थान प्रयोग हुआ है। इसीसे यह चित्र इतना साफ है। 'लग्गी' का प्रयोग ऐसे स्थान पर हुआ है कि स्वर उसपर एक क्षण के लिए रुक जाता है और ऐसा लगता है मानो सचमुच लग्गी पानी में सरक रही है।

सूक्तियाँ — फिर कुछ सूक्तियाँ भी हैं जो मुहावरों के अभाव को पूरा करने की चेष्टा करती हैं—

है लेन-देन ही जग-जीवन
—पृ० ३८

सागर-संगम में है सुख,
जीवन की गति में भी लय
—पृ० १८

सुख-दुख न कोई सका भूल
—पृ० १७

जग-जीवन में है सुख दुख
सुख-दुख में है जग-जीवन
—पृ० १८

हाँ, पंत जी की सूक्तियाँ उतनी पैनी नहीं है जितनी प्रेमचंद और प्रसाद जी की।[१]

---

१ देखिए—'प्रसाद और उनके नाटक' (प्रो० केसरी कुमार)

पंत जी की भाषा में कहीं-कहीं चलचित्र की त्वरा भरनेवाली तथा आकस्मिक परिवर्तन का तत्क्षण चित्रण करनेवाली नाटकीयता भी मिलती है। 'नौका-विहार', 'एक तारा' और 'चांदनी' इसके प्रमाण हैं।

नाटकीयता

सिकता की सस्मित-सीपी पर मोती की ज्योत्स्ना रही विचर,
लो पालें चढ़ीं, उठा लंगर।
मृदु मन्द मन्द, मन्थर मन्थर, लघु तरणि, हंसिनी-सी सुन्दर
तिर रही, खोल पालों के पर

—पृ० १०२ (नौका-विहार)

गुंजित अलि-सा निर्जन अपार, मधुमय लगता घन-अंधकार,
हल्का एकाकी व्यथा-भार!
जगमग जगमग नभ का आँगन, लद गया कुन्द कलियों से घन,
वह आत्मा और यह जग-दर्शन!

—पृ० ८६ (एक तारा)

पंत जी की भाषा में दोष हैं, पर कम। अलंकार पंत जी की भाषा की शक्ति है किन्तु जहाँ इनका आधिक्य हो जाता है वहाँ अलंकृति गुण न होकर दोष बन जाती है क्योंकि इसके कारण केन्द्रस्थित भाव गतिहीन हो जाता है और चित्र अपनी रूपात्मकता खोने लगता है।

दोष

व्याकरण सम्बन्धी स्वातंत्र्य के कारण एक-आध जगह भाव-सम्बन्धी अस्तव्यस्तता भी आगई है—**नवेली बेला उर की हार।**

कहीं-कहीं अस्थान प्रयोग दोष भी आ गया है—

**तेरी मधुर मुक्ति ही बंधन।**

यहाँ 'ही' का प्रयोग बंधन के बाद होना चाहिए था, न कि मुक्ति के बाद क्योंकि कवि का उद्देश्य यह कहना है कि बंधन ही तेरी मुक्ति है, न कि मुक्ति ही तेरा बंधन है जैसा कि ऊपर के शब्द-क्रम से ध्वनित होता है।

कहीं-कहीं भाषा किञ्चित शिथिल भी पड़ गई है—

कितने प्राणों के गाने
ठहरे हैं तुमको मन में !

—पृ० ४५

कई जगह 'चिर', 'नव' और 'रे' का प्रयोग निरर्थक हुआ है।

पर पंत जी की भाषा के गुणों के सामने उसके दोष सर्वथा नगण्य हैं।

**गुञ्जन का स्थान**

'गुञ्जन' पंत जी की भावधारा के साथ ही उनकी भाषा-साधना के विकास का द्योतक है। 'गुञ्जन' की भाषा-वीणा के तारों पर सधे हाथ पड़े हैं। पंत जी के शब्दों में 'गुञ्जन के भाषा संगीत में भी एक सुघरता, मधुरता और श्लक्ष्णता आ गई है, जो पल्लव में नहीं मिलती। गुंजन के संगीत में एकता है, पल्लव के स्वरों में बहुलता। पल्लव की भाषा दृश्य जगत के रूप रंग में मांसल और पल्लवित है। गुंजन की भाषा भाव और कल्पना के सूक्ष्म सौंदर्य से गुंजित।[1]

---

१ पंत, 'आधुनिक कवि' का पर्यालोचन, पृ० ५

## कला

व्यवहार में कला कलाकार की एक सृष्टि है जो उसकी दृष्टि में वस्तु जगत् से श्रेष्ठ है । स्वभावत कलाकार कल्पक होता है । कल्पना उसकी प्रतिभा का वाहन है जो उसे मात से अनन्त, मर्त्य से 'रसोवेंस' के लोक तक ले जाती है । कल्पना उसके मनोलोक की दीप्ति है जिसके प्रकाश में वह सत्य का आकलन करता है । कल्पना उसकी मौलिकता है जो ब्रह्मा और विश्वामित्र की सृष्टियो से भव्यतर ससार का निर्माण करती है—एक ऐसे लोक की, जिसका सत्य, विज्ञान के सत्य से भी वृहत्तर होता है, क्योकि वहा काल के वाद का प्रतिवाद नही है, जिसका शिव शिवशम्भू से भी महत्तर है, क्योकि वह विरूपाक्ष नही है और जिसका सौन्दर्य रतिरानी से भी मोहक है क्योकि उसकी दहली पर पञ्चशर के प्रहरी नही है । कल्पना के अभाव में वह परकटे पछी की भाँति मालिक के दानो पर पलनेवाला—जूठन की जूठन का अधिकारी बन जाता है—पथभ्रष्ट, अभिशप्त, गधर्व- लोक से छूटा हुआ किन्नर । कल्पना कला का पाञ्चजन्य है जो वस्तु-स्थिति के शृङ्ग पर उसकी विजय का उद्घोष करता है । मैथ्यू आर्नल्ड के शब्दो में कल्पना ही कविता का सर्वस्व है, कल्पना को छोडकर जो कुछ है वह भ्रममात्र है ।

**कला एक सृष्टि**

पर महज कल्पना का कोई अर्थ नही । करतार की सापेक्ष सृष्टि की कल्पना भी निरपेक्ष नही होती । और, मनीषी स्वयभू की कल्पना तो निरपेक्ष ही नही, निरुद्देश्य भी नही होती । निष्प्रयोजन वह नही बोलता । वैसे कल्पना तो पागल भी करता है और उसके बिगडे दिमाग की कल्पनाओ में भी उसके लिए खुशियाँ होती है । पर उसकी कल्पना भ्राति है—निराधार और कोरी वैयक्तिक । कलाकार की

**कला में कल्पना और अनुभूति**

कल्पना भ्रांति नहीं, प्रज्ञा है। वह माया नहीं, योगमाया है। 'विज्ञान में जो बुद्धि है, दर्शन में जो दृष्टि है, वही कविता में कल्पना है।' शेक्सपियर ने पागल, प्रेमी और कवि को एकही कोटि में बैठा दिया था। पर भ्रांत की कल्पना निराधार होती है। वह अमर-बेलि की तरह शून्य में उगती है और जीवन तक आते-आते सूख जाती है। कल्पक की कल्पना उद्भिज की भाँति धरती में उगती है और ऊपर के आलोक एवं वायु में फैलती है। मनुष्य के भीतर परम्परा से प्राप्त असंख्य संस्कार उपनिविष्ट होते हैं जो उसकी मनोदशाओं पर अज्ञात रूप से शासन करते रहते हैं। उसके मनोवेगों का नियंत्रण करते हैं और उसकी भावनाओं-कल्पनाओं को एक विशेष दिशा की ओर प्रेरित करते हैं। मनोविज्ञान के आचार्य फ्रायड ने शायद इसे ही उपचेतन का सत्य कहा है। हमारा अभाव उपचेतन से अपना अभिप्रेत-अभीप्सित माँगता है। उपचेतन कल्पना के पास जाता है। कल्पना कला को बुलाती है। कला अशोक की छाया तले खड़ी होकर पिपासुओं, मुमक्षुओं को उपकृत करती है। कला शेष की पूर्ति है। इसलिए जब अरस्तू ने कला को अनुकरण कहा तो मीमांसकों ने उसका अर्थ अनुकृति लगाया।

कवि को पूर्वोत्तर क्षितिज प्रदेश का अधिवासी कहा गया है। उसे पूर्ववर्ती कवियों का फल और उत्तरवर्ती कवियों का फल-स्वरूप कहा गया है। वह स्रष्टाओं की सृष्टि और सृष्टियों का स्रष्टा है। काल उसकी कला के स्वरूप का निर्धारण करता है और उसकी कला-सृष्टि से विकीर्ण होनेवाले आलोक में युग नयी राह देखता है। धरती का पानी आकाश में बादल बनकर छाता है और फिर बरस पड़ता है धरती को उर्वर करने के लिए। इसलिए उसकी कल्पना निराधार तो होती ही नहीं, सर्वथा नवीन भी नहीं होती। इलियट ने कोरी नवीनता की बुराई में जो तर्क उपस्थित किये हैं उनमें पर्याप्त बल है। कला में मौलिकता का अर्थ सर्वथा नवीनता नहीं, विकास है। फिर विराट् की अवतारणा करना कठिन नहीं उसे प्राणवान् बनाना दुष्कर है।

प्राण-प्रतिष्ठा के बिना देवता और पत्थर में क्या अन्तर है? और वह अनुभूति ही है जो कल्पना को प्राणवती बनाती है। यह अनुभूति ही है जो कल्पना को सत्य का परिधान देती है। यह हृदय का 'जाग्जरस' है जो कल्पना को अमरता का घूंट पिलाता है।

**कला और परम्परा**

यह कल्पना अपने आप में पूरी भी नहीं होती। वास्तुकलाविद भवन-निर्माण के पूर्व भवन की रूप-रेखा अपनी कल्पना के द्वारा प्रस्तुत करता है पर निर्माण तो उसे प्राप्त उपादानों से ही—ईंट, चूना, लोहा, लकड़ी आदि से ही—करना पड़ता है। जिस इमारत में परीक्षित सामग्रियों का उपयोग नहीं होता उसमें लोगों की दृढ़ निष्ठा नहीं होती, उसके ठहराव में विश्वास नहीं होता। कला भी एक सृष्टि है। कालगत अभाव उसकी रचना की प्रेरणा है। कल्पना उसकी रूपाकृति गढ़ती है, अनुभूति नींव डालती है और परम्परा उसे निर्माण के उपादान देती है। संसार के सर्वश्रेष्ठ ग्रंथों, चित्रों एवं मूर्तियों में अतीत की सामग्रियों का सर्वाधिक उपयोग हुआ है।

**कला का स्वरूप**

अवतार कला का अपूर्व उदाहरण है। अवतार के रूप-सौंदर्य की कल्पना की कोई इयत्ता है? अवतार के सत्य से बड़ा सत्य भी क्या होगा? फिर अवतार निष्प्रोजन नहीं होता। उसका उद्देश्य 'स्व' के कलन के साथ मंगल का विधान है।

**पंत जी की 'सौंदर्य-दर्शन-कला'**

पंत जी को कविता करने की आदि प्रेरणा प्रकृति से मिली जिसका श्रेय उनकी जन्मभूमि कूर्मांचल प्रदेश और कालिदास के अमर प्रकृति-काव्य 'मेघदूत' को है। तब प्रकृति के आकर्षण ने, उनके भीतर, एक अव्यक्त सौंदर्य का जाल बुनकर उनकी चेतना को तन्मय कर दिया था[1] और अपने प्रति एक नीरव संमोहन का आश्चर्य उत्पन्न करके उन्हें सौंदर्य-सृष्टि

---

१ ( 'आधुनिक कवि' (पंत), पृ० १-२ )

की प्रेरणा दी थी। फिर पत जी ने काव्य की स्वरसाधना एक ऐसे रोमाटिक काल में की जब सौदयभावना सादर्योपासना बन रही थी। अत पत जी की कला आरम्भ से ही 'सोदर्य-दशन-कला' रही है। उनके काव्य के दो मुख्य आलम्बन हे—प्रकृति और नारी। उनके कलाकार के उपचेतन ने काव्य के इन दो आलम्बनो में अपनी सोदर्यबुभुक्षा की परितृप्ति ढूढी है। प्रकृति के सुन्दर पक्ष ने ही उन्हें अधिक लुभाया है, 'वह्नि, बाढ, उल्का, झझा' के उग्र- भीषण रूपो न नही। पत जी की नारी भी रवीन्द्रनाथ की प्रेम-साधना करनेवाली कुरूपा अथवा 'नारीर उक्ति' वाली शीर्णा नही, 'अध-खिले अगो का मधुमास लुटानवाली, अकलुष दीपशिखा-सी जलनेवाली 'निखिल-छवि की छबि' है। पत जी के काव्य के समग्र उपादान सुन्दर है—उनमें वर्णसौदर्य, शब्द-लालित्य, चित्र-झकार, और छद-अलकार-सौष्ठव का मोह है। और, पत जी की इस 'सौदर्य-दशन-कला' में सूक्ष्म-दर्शिता और सक्रिय चेतना है जिसे हम वर्णों के उच्चारण-सौदर्य, शब्दो के सस्थापन, चित्रो की वर्णविपुलता, सगीत के अन्त राग और छन्दो की यति-गति में देखते है।

**वह नभ के स्नेह-श्रवण में**
**दिशि की गोपन-सम्भाषण,**
**नयनो के मौन-मिलन में**
**प्राणो की मधुर समर्पण।**

—पृ० ९०

इन पक्तियो का उच्चारण-सौदर्य अथवा सगीत 'ण' वर्ण पर टिका है आर खूब टिका है। इसी प्रकार—

**आज रहने दो यह गृह-काज,**
**प्राण रहने दो यह गृह-काज !**

—पृ० ५१

—यहाँ मधुर वातावरण के निर्दोष आकषण का श्रेय कवि के 'काज' और 'प्राण' जैसे शब्द-प्रयोग को है। यदि इनकी जगह इनके पर्यायवाची रूप लिख दिये जायें तो नवदम्पति की सारी भावप्रवणता नष्ट हो जाय। 'काज'

में शब्द माधुरी ही नही, अर्थ माधुरी भी है। पतजी की दृष्टि सौंदय-दृष्टि है। उनके लिए—

सुन्दर मृदु-मृदु रज का तन,
चिर सुन्दर सुख-दुख का मन

चिर सुन्दर जन्म-मरण रे

सुन्दर पुराण-नूतन रे

•

सुन्दर से नित सुन्दरतर,
सुन्दरतर से सुन्दरतम
सुन्दर जीवन का क्रम रे
सुन्दर सुन्दर जग जीवन !

यही सौदय-दृष्टि पत जी की प्रसन्नता, आशा और विश्व-प्रेम का आधार है। वैसे सौदय तो शेली की काव्य-प्रेरणा भी था, पर शेली और पत में अतर है। शेली की सौदर्यलिप्सा अतृप्त है, पत की, कीटस की तरह, तृप्त। इसीलिए पत की कला पर मादकता के साथ तृप्ति की शाति भी छायी रहती है और यही शाति उनके काव्य की वासना को परिमार्जितकर उसे स्वाभाविक श्रृगार का मोहक रूप दे देती है।

प्रकृति के साहचर्य ने पत जी को सौदर्यजीवी के साथ स्वप्न और कल्पनाजीवी भी बनाया है। पत जी कल्पना के सत्य को सबसे बडा सत्य और ईश्वरीय प्रतिमा का अश मानते हैं। 'वीणा' से लेकर सद्य-प्रकाशित रचनाओ तक में वे अपनी कल्पना को ही वाणी देते रहे है। 'शेष सब विचार, भाव, शैली आदि उसकी पुष्टि के लिए गौण रूप से काम करते रहे है।'[1] कला शेष की पूर्ति है, पतजी के लिए भी और पतजी

**पतजी की कला और कल्पना**

१. पत, 'आधुनिक कवि' का पर्यालोचन, पृ० २९।

के इस 'शेष' की पूर्ति कल्पना मे होती है। पत जी के 'मानव', नारी, और प्रकृति सभी कल्पना में ही सम्पूर्णता पाते है। पत जी का मानव उनके मन-लोक का मानव है——उनकी चरम आकांक्षाओ का प्रतीक——

तुम मेरे मन के मानव,
मेरे गानो के गाने,

——पृ० ३५

पत जी की नारी एक सौंदर्य-कल्पना है। स्वप्न-लोक की राजकुमारी होने के कारण वह परी-सी अपार रूप धरती है——

हृदय के पलको में गति-हीन
स्वप्न-ससृति-सी सुखमाकार,
बाल-भावुकता बीच नवीन
परी-सी धरती रूप अपार,

——पृ० ६०

कवि की 'मृगेक्षिणि!' कल्पना का पर्याय है——'कल्पना तुम में एकाकार, कल्पना में तुम आठो याम'। प्रकृति भी पत जी के लिए दृष्टि का विषय न होकर, अनुभूति का विषय है। प्रकृति की शोभा निहारने ही उनके लोचन मुग्ध होकर बन्द हो जाते है और मुदे नयनो के पलको पर प्राकृतिक सुषमा स्वप्न के चल-चित्र खीचने लगती है।[1] इस प्रकार पत जी की कला प्रत्येक वस्तु को कल्पना के रेशमी धागे में बाँधकर आत्मा तक खीच लाती है, यह उसका एक गुण है। इसी के कारण पत जी का नारी-चित्र मोहक हुआ है और सयोग-गीत सफल।[2]

हिन्दी में पत जी की कल्पना-शक्ति विरल है। उनकी कल्पना में सृष्टि रचने की अजेय क्षमता है। उनमें बडी ऊँची उडान है——शेली जैसी। शेली की तरह पत जी ने भी अपने वर्ण्य विषयो——भावीपत्नी,

---

१ देखिए पृ० ८५–८६
२ देखिए पृ० १०७–१०

चाँदनी, अप्सरा, एक तारा आदि को विविध भावो से अलकृतकर अद्भुत सृष्टि-प्रतिमा का परिचय दिया है। कवि की 'भावी-पत्नी' के रूप-परिधान साधारण नही है—

अरुण-अधरो का पल्लव-प्रात,
मोतियो सा हिलता-हिम-हास
इन्द्रधनुषी-पट से ढँक गात
बाल-विद्युत सा पावस-लास,

—पृ० ४१

और उसकी प्रेयसि की 'नील-नलिन-सी' आखें भी तो असाधारण है, जाने किन-किन तत्त्वो से उनका निर्माण हुआ है—

मुग्ध स्वर्ण-किरणो ने प्रात
प्रथम खिलाए वे जल जात,
नील व्योम ने ढल अज्ञात,
उन्हे नीलिमा दी नवजात,
जीवन की सरसी उस प्रात
लहरा उठी चूम मधु-वात,
आकुल लहरो ने तत्काल
उनमे चचलता दी ढाल,

—पृ० ४७

पत जी की कल्पना में ऐसी ही सक्रियता है। उनके पास कल्पना का अक्षय भव है। उनकी कल्पना के वैभव, उदात्तता और नवनवोन्मेषी प्रतिभा का उनके शब्द-चित्रो की विविधता ओर अलकारो की विपुलता में सरलता से देखा जा सकता है।

पत्रो के आनत अधरो पर सो गया निखिल बन का मर्मर,
ज्यो वीणा के तारो में स्वर।

—पृ० ८४

ऐसी उत्प्रेक्षा ओर ऐमा चित्र उदात्त कल्पना के बल पर ही किया जा सकता है। कल्पना ही पत जी के शब्द-चित्रो और अलकारो—नही, नही, उनकी सम्पूर्ण कविता के 'आकर्षण का रहस्य' है।

स्वप्निल कला

पत जी ने अपनी कविता में 'स्वप्न' शब्द और उसके विशेपण 'स्वप्निल' शब्द का प्रयोग बार-बार किया है।

स्वप्न-सा, विस्मय-सा अम्लान,
प्रिय, प्राणो की प्राण !

—पृ० ८३

झलकती मेरी जीवन-स्वप्न ! प्रभात
तुम्हारी मुख छवि-सी रुचिमान !

—पृ० ५३

स्वप्न आते उड-उड कर पास ।
इन्ही मे छिपा कही अनजान
मिला कवि को निज गान !

—पृ० ७४

जग के अस्फुट स्वप्नो का
वह हार गूथती प्रतिपल,

—पृ० ८९

जगती के अनिमिष पलको पर
स्वर्णिम-स्वप्न समान,

—पृ० ९८

'स्वप्न के अवगुण्ठन' से जब हम पत जी के काव्य को देखते है तब उनकी एक विशेप मनोदशा का परिचय मिलता है। स्वप्न कल्पना का बोधक है। अत पत जी स्वप्न अर्थात् कल्पना के चिर प्रेमी है। उनका आदर्शवादी मन स्वप्न अर्थात कल्पना-लोक में सुख-शाति का अनुभव करता है। पत जी की कला स्वप्निल है।

'स्वप्न' शब्द उनकी कला के अन्य पक्षो का भी उदघाटन करता है। 'स्वप्न' का प्रयोग कल्पना के अतिरिक्त सुन्दरता, कोमलता, क्षणिकता इत्यादि के अर्थो में भी होता है।

**कोमल नारी कला**

पत जी की स्वप्नदर्शिनी कला कोमल है, विराट् नही। कला का विराट वृहत् रूप प्रसाद और निराला मे विकसित हुआ है। पत जी की कला नारी कला है—कोमलागी, कोकिलकठी और इन्द्रधनुषी परिधान और प्रसाधनवाली। उनके वर्ण, शब्द, सगीत, चित्र आदि सभी कोमल है। उनके पुल्लिग शब्दो के स्त्रीलिंग प्रयोग से भी कोमलता और नारीत्व का मोह निगत होता है। उनके विचारो मे भी एक प्रकार का सौकुमार्य मिलेगा। उन्होने 'कोमल मनज कलेवर' की कल्पना की है और 'अविराम प्रेम की बाहो में' मुक्ति पाई है। उन्होने प्रकृति के कोमल रूप को ग्रहण किया है—प्रकृति की कल्पना नारी-रूप मे की है और निसर्ग से एकाकार होते स्वय अपने को भी नारी मान लिया है।[1] उनके काव्य मे विराट का सघर्ष नही, कोमल का समन्वय है क्योकि उनकी कल्पना ने विभिन्न काल-पुरुषो के विचार-सूत्रो का आशय ग्रहणकर एक समन्वयवादी आदर्शवाद को अवतरित किया है।[2] उसके कारण उनके काव्य मे कही-कही विषमवादी सुर भी सुनाई पडता है,[3] पर इसे हम उनकी प्रगतिशील आत्मा का प्रमाण भी मान सकते है।

**स्वप्न-चित्र**

'स्वप्न' शब्द की प्रयोग-बहुलता से पत जी की कला की एक और विशेषता प्रगट होती है। पत जी का काव्य 'चित्र-वाक्य काव्य' का उदाहरण है। उनके लिए प्रत्येक शब्द एक चित्र है और उनकी मूर्तिविधायिनी कल्पना प्रत्येक भाव को आकार देती है, इस पर हम विचार कर चुके

---

१. देखिए पृ० ८२
२ देखिए पृ० ६६
३ देखिए पृ० ६७

है।[1] यहाँ यह कहना अभीष्ट है कि पंत जी के चित्र मुख्यतः स्वप्न-चित्र हैं। स्वप्न के चित्र क्षणिक होते हैं। सपने में चित्र बनते और मिटते जाते हैं--चित्र पर चित्र खड़ा होता जाता है। पंतजी के काव्य में भी चित्रों का हुजूम उमड़ा रहता है--एक को ठेलकर दूसरा चित्र सामने आता जाता है, चल-चित्रों की रील की तरह। मानो, कवि स्वप्न देख रहा है। उसके स्वप्नाकाश में बादल की टुकड़ियाँ चित्र बनकर आ रही हैं और हवा के झोंकों से उड़ती जा रही हैं। इधर उसकी कुशल लेखनी उन सभी चित्रों को शब्दों में बाँधने के लिए यत्न कर रही है। इसलिए पंत जी के चित्रों की समग्रता की अपेक्षा खण्डता ही दर्शनीय है। वैसे 'बन-बन उपवन---' वाली कविता में वसन्त और भाव का एकतान विकास हुआ है और 'चाँदनी' (पहली) आदि रचनाओं में बाह्य और अन्तस की अखंड गतिशीलता अच्छी बन पड़ी है, पर सामूहिक रूप में पंत जी को शब्द और खण्ड-चित्रों में पूर्णचित्रों की अपेक्षा अधिक सफलता मिली है। शायद पंत जी में कल्पना की वह एकतानता नहीं है, जो प्रसाद और निराला में है। हाँ शब्द और खण्डचित्र का क्षेत्र पंत जी का है और उसपर उनका अधिकार है।

प्रथम यौवन मेरा मधुमास,
मुग्ध-उर मधुकर, तुम मधु, प्राण!
शयन लोचन, सुधि स्वप्न-विलास,
मधुर-तंद्रा प्रिय-ध्यान,
शून्य जीवन निसङ्ग आकाश,
इन्दु-मुख इन्दु समान,
हृदय सरसी, छवि पद्म-विकास,
स्पृहाएँ, ऊर्मिल-गान!

—पृ० ६५

---

1 देखिए पृ० १५०–५३

यहाँ चार चित्र है, चार रूपक है—एक मधुमास का, दूसरा स्वप्न का, तीसरा आकाश का और चौथा सरसी का। सर्वप्रथम कवि यौवन के मधुमास में प्रेयसि का मधु पाकर मुग्ध हो जाता है। तब उसकी आँखें बन्द हो जाती है और प्रियतमा की सुखद स्मृतिया स्वप्न बनकर छाने लगती है। स्वप्न में उसकी कल्पना जाग्रत हो उठती है और वह आकाश में जा पहुँचता है जहाँ चन्द्रमुखी इन्दु बनकर उसके शून्य जीवन को प्रकाशित करती है। अत म उस प्रकाश को पाकर वह फिर हृदय-सरोवर में उतर जाता है जहाँ उसकी प्रेमिका की छबि पद्म को विकसित कर रही है।

किस तरह एक चित्र क्षणभर प्रकाशित होकर मिट रहा है और उसकी जगह दूसरा प्रतिबिम्बित हो रहा है इसे बताने की विशेष आवश्यकता नही। ये चित्र स्वप्न-चित्र है। चारो चित्र, चारो रूपक अपनी सीमा मे बहुत सुन्दर और सुगठित है। उनमें एक प्रकार की समग्रता और भाव-विकास भी है। पर इस समग्रता और विकास तक पहुँचने के लिए पाठक को कसरत करनी पडती है—पहले तो वह वसन्त को देखता है पर तुरत ही उसे आँखें मूद लेनी पडती है, फिर वह झट से आकाश मे जा पहुँचता है पर दूसरे ही क्षण उसे सरोवर में कूदना पडता है। हाँ, स्वप्न की स्थिति में पहुँचने पर यह परिस्थिति उत्पन्न नही होती।

पत जी के चित्रो की असम्बद्धता को ध्यान में रखकर निराला ने उनकी 'चाँदनी' (दूसरी) शीर्षक कविता की बडी कटु आलोचना की है और पत जी की कला से अपनी कला को श्रेष्ठ बतलाया है। विषय के स्पष्टीकरण के लिए हम उसे समग्रता में उदधृत करते है।

" 'गुञ्जन' में पन्त जी की 'चाँदनी' कविता है, ७९ वें पृष्ठ से शुरू होती है।[१] जिस कवि की 'गुजन' की प्रति मेरे पास है उसमें उसने

---

१ नये सस्करण में यह कविता ८७ पृष्ठ से शुरू होती है। (लेखक)

'V good' (अति उत्तम) लिख रखा है। कविता काफी लम्बी है। थोडे उद्धरण से इसके ढग का विवेचन करूँगा। इस कविता में यह ढग सर्वत्र है। पाठक पुस्तक में पूरी कविता पढकर मिला लेंगे।

चाँदनी

'नीले नभ के शतदल पर वह बैठी शारद-हासिनि,
मृदु-करतल पर शशि-मुख धर, नीरव, अनिमिष, एकाकिनि !
वह सोई सरित-पुलिन पर साँसो में स्तब्ध समीरण,
केवल लघु-लघु लहरो पर मिलता मृदु-मृदु उर-स्पन्दन।
अपनी छाया में छिपकर वह खडी शिखर पर सुन्दर,
है नाच रही शत-प्रति[1] छवि सागर की लहर-लहर पर।
वह शशि-किरणो से उतरी चुपके मेरे आँगन पर,
उर की आभा में खोई अपनी ही छवि से सुन्दर।
वह है, वह नही, अनिर्वच, जग उसमें, वह जग में लय,
साकार चेतना-सी वह, जिसमें अचेत जीवाशय।'

पहले का मतलब—'नीले आकाश के शत-दल (कमल) पर शुभ्र या शरद हँसी हँसनेवाली (शरद चाँदनी), अपनी कोमल हथेली पर शशि-मुख रखकर, चुपचाप, एकटक देखती हुई अकेली बैठती है।'

बीच में दो बन्द छोडकर चौथे का मैंने उद्धरण दिया है। वे दोनो बन्द पहलेवाले की ही तारीफ में आये है। चौथा बन्द यह है—

'वह नदी के तट पर सोई हुई है। साँसो में हवा स्तब्ध है (रुकी है जैसे), केवल लघु-लघु लहरो पर उसके हृदय का मृदु-मृदु स्पन्दन मिलता है।'

पहले देखिए कि पहले बन्द से या पहले भाव से दूसरे भाव का सम्बन्ध क्या है। कुछ न मिलेगा। वहाँ बैठी है, यहाँ सोई है। पहले में एक आलकारिक वर्णन है, दूसरे में एक है। उद्धृत तीसरे

---

१ नये सस्करण में 'शत-शत' पाठ है। (लेखक)

बन्द में देखिए (दूसरा और तीसरा सिलसिलेवार हैं), वह सुन्दर, अपनी छाया में छिपकर, शिखर पर खडी है—कैसा सम्बन्ध परस्पर मिलता जा रहा है ! उद्धृत चौथे में, वह कवि के आगन पर शशि-किरणो से उतरी हुई है । अन्त में वह है और वह है भी नही, याने उपदेशात्मक दर्शन-शास्त्र । पहले कला का विवेचन लिख चुका हूँ ।[१] उसके अनुसार यह कविता नही आती । फूल का कलावाला रूप मिलाइए । तन से डालें भिन्न होकर भी जुडी है, इसीतरह डाल या पत्त, पत्ता से फूल, फूलो मे खुशबू । खुशबू अपने तत्त्व में सारे पेड को ढके हुए है । तने का रूखापन, डालो की थोडी-थोडी हरियाली, पत्रो की पूरी, फूलो का एक या अनेक रगो—केशर पराग आदि से विकसित रूप, सुगन्ध सारे पेड के उच्चतम विकास को स्पष्ट करती हुई, उसी में उसे ढके हुए—यह कला है । यह बात पत जी की इस कविता में नही । हर बन्द अपना राग अलग अलाप रहा है । इनकी अधिकाश रचनाएँ ऐसी ही

---

१ वह यह कि 'कला केवल वर्ण, शब्द, छन्द, अनुप्रास, रस, अलकार या ध्वनि की सुन्दरता नही, किन्तु इन सभी से सबद्ध सौंदर्य की पूर्ण सीमा है, पूरे अगो की सत्रह साल की सुन्दरी की आँखो की पहचान की तरह—देह की क्षीणता-पीनता में तरग-सी उतरती-चढती हुई, भिन्न वर्णों की बनी वाणी में खुलकर क्रमश मन्द-मधुरतर होकर लीन होती हुई—जैसे केवल बीज से पुष्प की पूरी कला विकसित नहीं होती, न अकुर से, न डाल से, न पौधे से, जड से लेकर, तना, डाल, पल्लव, और फूल के रग-रेणु-गध तक फूल की पूरी कला के लिए जरूरी है, वैसे ही काव्य की कला के लिए काव्य के सभी लक्षण, और जिस तरह फूलो की सुगन्ध पेड के ृश्य समस्त भाग को ढके हुए अपने सौदर्यतत्त्व के भीतर रखती है—पेड की काष्ठ-निष्ठुरता दिखती हुई भी छिपी रहती है, उसी तरह काव्य कला आवश्यक आशोभन वर्ण-सम्प्रदाय को अपनी मनोज्ञता के भीतर डाले रहती है ।'

ह । सब जगह एक-एक उपमा, रूपक या उत्प्रेक्षा काव्य को कला में परिगणित कराने के लिए है, और इसे ही आलोचकों ने अपूर्व कला समझ लिया है । उनकी दो-एक रचनाएं सम्बद्ध हैं पर वे भी उत्तम श्रेणी की नहीं बन सकीं, उनमें विषय की विशदता वैसी नहीं जैसी अलङ्कारों की चमक-दमक है । मैं लिख चुका हूँ, केवल रस, अलङ्कार या ध्वनि कला नहीं । अगर है तो कला के खण्डांश में है पूर्णांश में नहीं । खण्डांश में पंत जी की कला बहुत ही बन पड़ी है । उनके प्रशंसकों की दृष्टि इन्हीं खण्डरूपों में बँध गई है । वह विस्तृत होकर बृहत् विवेचन में नहीं जा सकी । वे प्रशंसक इस प्रकार की कला के देखने के आदी भी न थे । पहले से छन्द, दोहे, चौपाइयों की जो परिपाटी थी, वह इस कला के अनुरूप न थी ।

पन्त के उद्धृत बन्दों के सम्बद्ध भाव को छोड़कर एक-एक की आलोचना करके देखा गया, उनका रूप कहाँ तक ठीक है । इससे उनकी सौंदर्य-दर्शन-कला का कुछ हद तक भेद मालूम होगा । पहले बन्द का मतलब है—'नीले आकाश शतदल पर शरदहासिनी मृदु करतल पर शशि-मुख धारणकर, नीरव, अनिमिष, एकाकिनी बैठी है ।'—इसके लिए पहले तो यहाँ के साहित्यिक एतराज करेंगे कि रात को शतदल-कमल का ऐसा उल्लेख शास्त्र-विरुद्ध है, दूसरे, अच्छी तरह देखने पर यह शरद-हासिनी का नीले नभ के शतदल पर बैठना नहीं जँचता, कोई कल्पना ऐसी भले ही करे और इसे सच भी माने, पर असलियत कुछ और है, मालूम होता है—शशि-मुखवाली शरदहासिनी के सर पर नीला शतदल उलट दिया गया है, क्योंकि आकाश की नीलिमा चाँद और चाँदनी के ऊपर मालूम देती है, पाठक-साहित्यिक किसी चाँदनी-रात में चाहें तो यह सत्य प्रत्यक्ष कर लें । इस तरह का एक भाव श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर का याद आ रहा है—

'हेरो गगनेर नील शतदल खानि मेलिल नीरव वाणी, अरुण पक्ष प्रसारि सकौतुके सोनार भ्रमर आसिल ताहार बुके कोथा होते नाहीं जानी !'

अर्थ—'देखो, आकाश के नीले शतदल ने अपनी नीरव भाषा फैला दी, अरुण पख फैलाकर, सकौतुक, न जाने कहाँ से सोने का भौंरा उसके हृदय पर आ गया !'—

इस पद्य के अन्यान्य उच्चतर सम्बन्धों की चर्चा यहाँ न करूँगा। उतनी जगह नहीं। केवल प्रतिपाद्य विषय पर विचार करना है। यहाँ नभ का नील शतदल अपनी नीरव भाषा खोलता यानी खुलता है, प्रात -काल, रात्रि के समय नहीं, पुन , ऊपर दूसरा कोई चित्र न रहने के कारण आकाश केवल खुला हुआ शतदल मालूम देता है, इसके बाद सोने का भौंरा—सूर्य उसके हृदय पर कहीं से उड़कर आ जाता है। सूर्य भौंरे की तरह आकाश शतदल के एक बगल बैठता है, फिर धीरे-धीरे बीच हृदय पर आ जाता है। इसमें पत जी की जैसी अस्वाभाविकता नहीं मालूम देती। कारण, आकाश का कमल पहले रिक्त दिखलाया गया है।—केवल नील-नील मालूम देता है, फिर सूर्य भौंरे की तरह कहीं से उड़कर आ जाता है। पुन सूर्य चन्द्र से बहुत ऊँचे भी है। उसका नभ शतदल पर बैठना सार्थक मालूम देता है, दिन का समय तो है ही।

पन्त जी के उद्धृत दूसरे बन्द का मतलब—'वह सरित-पुलिन (नदी के तट) पर सोई है। साँसों में स्तब्ध समीरण है। केवल लघु-लघु लहरों पर मृदु-मृदु उर-स्पन्दन मिलता है।' बिना अर्थ की खींच-तान किये 'सरित-पुलिन पर' का अर्थ है 'नदी के तट पर'। स्वभावत शङ्का होती है कि वह नदी के तट पर सोई है तो उसके 'शशि मुख' का अब क्या हाल है, वह तो आकाश पर ही है। पुन , सोई तो वह नदी के तट पर है, पर उसकी हृदय की धड़कन है लहरों में !—यह है पन्त जी की बिगड़ी कला। यह किसी लक्षणा या व्यञ्जना से सार्थक नहीं हो सकती। कहीं-कहीं उनके चित्र सुन्दर हैं। पर इस उद्धरण में सर्वत्र ऐसा ही तमाशा है।"[१]

---

१ प्रबध प्रतिमा (निराला), पृ० २९१—२९५ ।

निराला जी के इस कथन को हम परिमार्जन के साथही स्वीकार करेंगे। चाँदनी पहले बन्द में बैठी है और दूसरे में अलसायी है—'वह स्वप्न-जड़ित नत-चितवन'। अत चौथे बन्द में उसका सो जाना अस्वाभाविक नही है। फिर चाँदनी कछार की रेत पर सोई है ओर धार रेत से मिली हुई है। अत उसके हृदय की धड़कन का लहरो पर प्रतिबिम्बित होना भी सिद्ध किया जा सकता है। पर इतना सही है कि इस प्रकार की सिद्धि महज सिद्धि नही, कष्टप्राप्य है। यह भी ठीक है कि पत जी की कला खण्डता में जितनी निखरी है उतनी समग्रता मे नही। अनेक कविताओ में कल्पना एकतान नही है। इस प्रकार की असावद्धता की पहले चर्चा हो चुकी है ओर कहा जा चुका है कि पत जी के चित्र स्वप्न-चित्र है। स्वप्न के भीतर से देखने पर इस प्रकार की असम्बद्धता पर आश्चर्य नही होता।

कविता में कल्पना का महत्त्वपूर्ण स्थान है, पर कोरी कल्पना का नही। पत जी की आरम्भिक रचनाओं में कल्पना जितनी सजग है उतनी अनुभूति नही, पर बाद की कृतियो में कल्पना अनुभूति और अनुभूति एकतान होने लगी है। यह उनकी कला के विकास का सूचक है। कल्पना और अनुभूति के सयोग के कारण हो 'गुञ्जन' के प्रणय-गीतो की निर्मिति में पत जी को इतनी सफलता मिली है। हिन्दी के शृगारिक कवियो पर अस्वाभाविकता का लाछन लगाया गया है। बात यह है कि जब व विरह-वणन करने लगते है तब तो कल्पना के कँगूरे पर चढ जाते है और जब सयोग-शृगार की अवतारणा करते है तब कल्पना और अनुभूति को झटककर अत्यत स्थूल और निम्न-चित्र उपस्थित कर देते हे। अनुभूति उनका साथ नही देती। इस विशृखलता का अभाव पत जी को रीतिकालीन शृगारी कवियो से अलग एक उच्चतर भावजगत् में प्रतिष्ठित करता है। उवर कल्पना और मार्मिक अनुभूति उनकी प्रेमवर्णना के अपरिहार्य उपकरण है। इनके

सयोग से जहाँ 'परिवर्तन' आदि कविताओ में वियोग का सुन्दर विकास हुआ है वहा 'मधुवन', 'आज रहने दो यह गृह-काज', 'लाई हूँ फूलो का हास' आदि रचनाओ में सयोग का ।[1]

**सत्य, शिव, और सुन्दर**

आरम्भ में कला की तुलना अवतार से की गई थी । राम अवतारादर्श है । समर्थ आलोचक स्वर्गीय शुक्ल जी के अनुसार तुलसी के राम में शील, शक्ति और सौंदर्य है । तुलसी के राम की भाँति कला में भी ये तीनो तत्त्व है, पर यहाँ इनके नाम शिव, सत्य और सुन्दर है । पत जी मुख्यत सुन्दरम के कवि है । वे स्वप्नदर्शी है, इसलिए आदर्शवादी है । उनमें शिवत्व है । वे कल्पना के सत्य को सबसे बडा सत्य मानते है और सत्य के वास्तविक रूप से उसके आदर्श रूप को अधिक महत्त्व देते है ।

पत जी की कला में शिव और सुन्दर की उपस्थिति है इस सम्बन्ध में मतभेद नही है । पर प्राय यह कहा जाता है कि पत जी की रचनाओ से सुन्दरम् और शिवम् से भी बडे लक्ष्य सत्यम का बोध नही होता है और न उनमें वह अनुभूति की तीव्रता मिलती है जो सत्य की अभिव्यक्ति के लिए आवश्यक है । पत जी ने इसका उत्तर इस प्रकार दिया है—'यह सच है कि व्यक्तिगत सुख दुख के सत्य को, अपने मानसिक सघर्ष को मैंने अपनी रचनाओ में वाणी नही दी है, क्योंकि वह मेरे स्वभाव के विरुद्ध है । मैंने उससे ऊपर उठने की चेष्टा की है । गुजन में 'तप रे मधुर मधुर मन', 'मैं सीख न पाया अबतक सुख से दुख को अपनाना' आदि अनेक रचनाएँ मेरी इस रुचि की द्योतक हैं । मुझे लगता है कि सत्य शिव में स्वय निहित है । जिस प्रकार फूल में रूप रग है, फल में जीवनोपयोगी रस, और फूल की परिणति फल में सत्य के नियमो द्वारा होती है उसी प्रकार सुन्दरम् की परिणति शिवम में सत्य के द्वारा हो सकती है । यदि कोई वस्तु उपयोगी (शिव) है तो उसके आधारभूत कारण उस

---

१. देखिए पृ० १०७

उपयोगिता से सबध रखनेवाले सत्य में अवश्य होने चाहिए, नही तो वह उपयोगी नही हो सकती। इसी प्रकार अनुभति की तीव्रता भी सापेक्ष है, और मेरी रचनाओ मे उसका सबध मेरे स्वभाव से है। सत्य के दोना रूप है,--शराबी शराब पीता है यह सत्य है, उसे शराब नही पीना चाहिए, यह भी सत्य है। एक उसका वास्तविक (फैक्चुवल) रूप है, दूसरा परिणाम से सम्बन्ध रखनेवाला। मेरी रचनाओ मे सत्य के दूसरे पक्ष के प्रति मोह मिलता है, वह मेरा सस्कार है, आत्मविकास (सबलिमेशन) की ओर जाना। अनुभूति की तीव्रता का बोध बहिर्मुखी (एक्स्ट्रोवर्ट) स्वभाव अधिक करवा सकता है, मगल का बोध अतमुखी (इट्रोवट) क्योकि दूसरा कारण रूप अन्तर्द्वन्द्व को अभिव्यक्त न कर उसके फलस्वरूप कल्याणमयी अनुभूति को वाणी देता है। मेरे पल्लव काल की रचनाओ में, तुलनात्मक दृष्टि से मानसिक सघर्ष और हार्दिकता मिलती है और बाद की रचनाओ में आत्मोत्कर्ष और सामाजिक अभ्युदय की इच्छा।"[१]

'पल्लव' से 'गुजन' की ओर आते हुए पत जी सुन्दरम् से शिवम् के क्षेत्र में आते हुए दीखते है। अत पूर्व रचनाओ मे 'गुजन' में शिवत्व ने अधिक प्राधान्य पाया है।

**'गुजन' मे शिव-तत्त्व और कला**

'गुजन' की कला मागलिक है और कला का मागलिक रूप वरेण्य है। पर 'गुजन' में पत जी की भावधारा के आकस्मिक दिशा-परिवर्तन के कारण शिवम् और सुन्दरम् का एकात समाहार प्राय नही हो सकता है। स्थान-स्थान पर कोरी दार्शनिकता और बौद्धिक विवेचन के कारण शुष्कता और एकरसता आ गई है। पत जी की भावुक कोमल कला ज्ञानोपदेश के इस अप्रत्याशित भार का वहन करने में सर्वत्र सफल नही हुई है।

**झर गई कली, झर गई कली।**
**चल-सरित-पुलिन पर वह विकसी,**

---

१. आधुनिक कवि (पत)--पृ० ५--६

उर के सौरभ से सहज-बसी,
सरला प्रात ही तो विहँसी,
  रे कूद सलिल में गई चली !
आई लहरी चुम्बन करने,
अधरो पर मधुर अधर धरने,
फेनिल मोती से मुह भरने,
  वह चचल मुख से गई छली !

निज वृत पर उसे खिलना था,
नव नव लहरो से मिलना था,
निज सुख-दुख सहज बदलना था,
  रे गेह छोड वह बह निकली ।

यह कविता एक सुन्दर अन्योक्ति हो सकती है । इसका आरम्भिक विकास अति प्रशस्त है । पर जब आगे के बन्द में हम पढते हैं 'निज वृत पर उसे खिलना था' इत्यादि—तो लगता है जैसे कविता की कमर टूट गई । कविता की भावुकता एव कल्पना चली गई और काव्य की जगह वेदान्त बैठ गया ।

'नौका-विहार' पत जी की एक अनूठी प्रकृति-गीतिका है और इसमें पत जी की कला का एक नया विकास हुआ है क्योकि इसमें कल्पना का सौदय नही, यथाथ चित्रण का सोदर्य है । किन्तु अत में जल-प्रवाह से एक दार्शनिक निष्कर्ष निकालकर कि—

इस धारा-सा ही जग का क्रम, शाश्वत इस जीवन का उद्गम,
  शाश्वत है गति, शाश्वत सगम ।
शाश्वत नभ का नीला-विकास, शाश्वत शशि का यह रजत-हास,

—उसके सहज सौदय को बिगाड दिया गया है । कविता का सहज सुन्दर प्रवाह इस निष्कर्षपूण उपसहार के लिये तैयार न था ।

पत जी की यह मागलिक कला आगे कल्पना और अनुभूति के सयोग से विकसित होगी ।

# मेरी कला

(श्री सुमित्रानन्दन पंत)

जब मैंने पहले लिखना प्रारंभ किया था, तब मेरे चारों ओर केवल प्राकृतिक परिस्थितियां तथा प्राकृतिक सौंदर्य का वातावरण ही ऐसी सजीव वस्तु थे, जिनसे मुझे प्रेरणा मिलती थी। और, किसी ऐसी परिस्थिति या वस्तु की मुझे याद नहीं, जो मेरे मन को आकर्षित कर मुझे गाने अथवा लिखने की ओर अग्रसर करती रही हो। मेरे चारों ओर की सामाजिक परिस्थितियाँ तब एक प्रकार से निश्चल तथा निष्क्रिय थी, उनके चिरपरिचित पदार्थ में मेरे किशोर-मन के लिए किसी प्रकार का आकर्षण नहीं था। फलतः मेरी प्रारंभिक रचनाएँ प्रकृति की ही लीलाभूमि में लिखी गई हैं। पर्वत प्रांत की प्रकृति के नित्य नवीन तथा परिवर्तनशील रूप से अनुप्राणित होकर मैंने स्वतः ही जैसे किसी अंतर्विवशता के कारण पक्षियों तथा भ्रमरों के स्वर में स्वर मिलाकर, जिन्हें तब मैंने विहग-बालिका तथा मधुबाला कहकर संबोधित किया है, पहले-पहल गुनगुनाना सीखा है।

मेरी प्रारंभिक रचनाएँ 'वीणा' नामक संग्रह के रूप में प्रकाशित हुई हैं। इन रचनाओं में प्रकृति ही अनेक रूप धारणकर चपल मुखर नूपुर बजाती हुई अपने चरण बढ़ाती रही है। समस्त काव्य-पट प्राकृतिक सुंदरता की धूप-छाँह से बुना हुआ है। चिड़िया, भौंरे, झिल्लियाँ, झरने, लहर आदि जैसे मेरे बाल कल्पना के छायावन में मिलकर वाद्यतरंग बजाते रहे हैं।

'प्रथम रश्मि का आना रंगिणि,
तूने कैसे पहचाना
कहो कहाँ हे बाल-विहंगिनि,
पाया तूने यह गाना।'

अथवा

'आओ सुकुमारी विहगबाले,
निज कोमल कलरव में भरकर
अपने कवि के गीत मनोहर
फैला आओ बन-बन, घर-घर
नाचे तृण तरु पात ।'

आदि गीत आपको 'वीणा' में मिलेंगे, जिनके भीतर से प्रकृति गाती है।

—'उस फैली हरियाली में, कौन अकेली खेल रही मॉ वह अपनी वयवाली मे ?' अथवा, 'छोड द्रुमो की मृदु छाया, तोड प्रकृति से भी माया बाले, तेरे बाल-जाल में कैसे उलझा दू लोचन' आदि अनेक उस समय की रचनाएँ तब मेरे प्रकृति-विहारी होने की साक्षी है।

जिस प्रकार प्रकृति ने मेरे किशोर-हृदय को अपने सौंदर्य से मोहित किया है, उसी प्रकार पर्वत-प्रदेश की निर्वाक अलघ्य गरिमा तथा हिम-राशि की स्वच्छ शुभ्र चेतना ने मेरे मन को आश्चर्य तथा भय से अभिभूत कर उसमे अपने रहस्यमय मौन सगीत की स्वर-लिपि भी अंकित की है। पर्वत-श्रेणियो का वह मौन सदेश मेरी प्रारभिक रचनाओं मे विराट् भावनाओ अथवा उदात्त स्वरो में अवश्य नही अभिव्यक्त हो सका है, किन्तु मेरे रूप-चित्रो के भीतर से एक प्रकार का अरूप-सौंदर्य यत्र-तत्र अवश्य छलकता रहा है, और मेरी किशोर-दृष्टि को चमत्कृत करनेवाले प्राकृतिक सौंदर्य में एक गभीर अवर्णनीय पवित्रता की भावना का भी अपने-आप ही समावेश हो गया है।

'अब न अगोचर रहो सुजान,
निशानाथ के प्रियवर सहचर—
अधकार स्वप्नो के यान,
तुम किसके पद की छाया हो,
किसका करते हो अभिमान ?

अथवा

तुहिन विदु बनकर सुदर,
कुमुद-किरण से उतर-उतर
मा, तेरे प्रिय पद-पद्मो में
अर्पण जीवन को कर दू
इस ऊशा की लाली में"

आदि पक्तियो म पवत-प्रदेश के रहस्यमय अधकार की गभीरता ओर वहा के प्रभात की पावनता तथा निर्मलता एक अतर्वातावरण की तरह अथवा सूक्ष्माकाश की तरह व्याप्त है । 'वीणा' की रचनाओ मे मेरे अध्ययन अथवा ज्ञान की कमी को जैसे प्रकृति ने अपने रहस्य सकेत तथा प्रेरणाबोध से पूरा कर दिया है । उनके भीतर से एक प्राकृतिक जगत का सहज उल्लास तथा अनिर्वचनीय पवित्रता फूटकर स्वत काव्य का उपकरण अथवा उपादान बन गई है ।

'वीणा' के बाद की रचनाएँ मेरे 'पल्लव'-नामक सग्रह में प्रकाशित हुई हैं । 'पल्लव'-काल में मझसे प्रकृति की गोद छिन जाती है । 'पल्लव' की रूप-रेखा में प्राकृतिक सौदय तथा उसकी रगीनी तो वर्तमान रहती है, किंतु केवल प्रभावो के रूप में—उसस वह सान्निध्य का सदेश लुप्त हो जाता है ।

'कहो हे सुदर विहग-कुमारि,
कहाँ से आया यह प्रिय गान'

अथवा

'सिखा दो ना हे मधुपकुमारि
मुझे भी अपना मीठा गान ।'

'आदि 'पल्लव'-काल की रचनाओं में विहग, मधुप, निर्झर आदि तो वर्तमान है, उनके प्रति हृदय की ममता ज्यो-की-त्यो बनी हुई है, लेकिन अब जैसे उनका साहचर्य अथवा साथ छूट जाने के कारण वे स्मृति-चित्र भावना के प्रतीक भर रह गए हैं । उनके शब्दो में कला का सौदय है,

प्रेरणा का सजीव स्पर्श नही। प्रकृति के उपकरण राग-वृत्ति के स्वर बन गए है, वे अकलुष हृदयिक मुग्धता के वाहन अथवा वाहक नही रह गए है। 'वीणा' काल के प्राकृतिक सौदर्य का सहचारी 'पल्लव' की रचनाओ में भावना के सौदर्य की माग बन गया है, प्राकृतिक रहस्य की भावना ज्ञान की जिज्ञासा मे परिणत हो गई है। 'वीणा' की रचनाओ में जो स्वाभाविकता मिलती है, वह 'पल्लव' में कला, सस्कार तथा अभिव्यक्ति के माजन मे बदल गई है। बाहर का रहस्यमय पर्वत-प्रदेश आँखो के सामने से ओझल हो जाने के कारण एक भीतरी रहस्यमय प्रदेश मन की आखो को विस्मित करने लगा है। अब भी 'पल-पल परिवर्तित प्रकृति-वेश' वाला पर्वत का दृश्य सामने आता है, पर उसके साथ सरल शैशव की सुखद स्मृति-सी एक बालिका भी मनोरम मित्र बनकर पास ही खडी दिखाई देती है। बाल-कल्पना की तरह अनेक रूप धरनेवाले उडते बादलो में हृदय का उच्छ्वास और तुहिन बिंदु-सी चचल जल की बूदे, आसुओ की धारा मिल गई है। प्रकृति का प्रागण छाया-प्रकाश की वीथी बन गया है, उसके भीतर से हृदय की भावना अनेक रूप धारणकर विचरण करती हुई दिखाई पडती है। उपलो पर नहुरगी लास तथा भगिमय भृकुटि-विलास दिखानेवाली निश्चल निर्झरी अब सजल आसुओ की अचल-सी प्रतीत होती है। निश्चय ही, 'पल्लव' की काव्य-भूमिका से 'वीणा'-काल का पवित्र प्राकृतिक सौदर्य 'उड गया अचानक लो भूधर, फडका अपार वारिद के पर' सदृश ही विलीन हो जाता है। उसके स्थान पर 'रव शेष रह गए है निर्झर' शेष रह जाते है। उस पवित्रता का स्पर्श पाने के लिए हृदय जैसे छटपटा कर प्रार्थना करने लगता है—'विहग-बालिका का मृदुस्वर, अध खिले वे कोमल अग, क्रीडा कौतूहलता मन की, वह मेरी आनद उमग'—'अहा दयामय, फिर लौटा दो मेरी पद-प्रिय चचलता, तरल तरगो-सी वह लीला, निर्विकार भावना-लता!'

'पल्लव' की अधिकाश रचनाएँ प्रयाग में लिखी गई है। १९२१ के असहयोग-आदोलन के साथ ही हमारे देश की बाहरी परिस्थितियो ने

भी जैसे हिलना-डुलना सीखा है। युग-युग से जड़ीभूत उनकी वास्तविकता में सक्रियता तथा जीवन के चिन्ह प्रकट होने लगे। उनके स्पंदन, कंपन तथा जागरण के भीतर से एक नवीन वास्तविकता की रूप-रेखाएँ मन को आकर्षित करने लगी। मेरे मन के भीतर वे संस्कार धीरे-धीरे संचित तो होने लगे, पर 'पल्लव' की रचनाओं में ये मुखरित नहीं हो सके। न उसके स्वर उस नवीन भावना को वाणी देने के लिए पर्याप्त तथा उपयुक्त ही प्रतीत हुए। 'पल्लव' की सीमाएँ छायावाद की अभिव्यंजना की सीमाएँ थीं। वह पिछली वास्तविकता के निर्जीव भार से आक्रांत उस भावना की पुकार थी, जो बाहर की ओर राह न पाकर 'भीतर' की ओर स्वप्न-सोपानों पर आरोहण करती हुई, युग के अवसाद तथा विवशता को वाणी देने का प्रयत्न कर रही थी और, साथ ही, काल्पनिक उड़ान द्वारा नवीन वास्तविकता की अनुभूति प्राप्त करने की चेष्टा कर रही थी। 'पल्लव' की सर्वोत्तम तथा प्रतिनिधि-रचना 'परिवर्तन' में विगत वास्तविकता के प्रति असंतोष तथा परिवर्तन के प्रति आग्रह की भावना विद्यमान है। साथ ही, जीवन की अनित्य वास्तविकता के भीतर से नित्य सत्य को खोजने का प्रयत्न भी है, जिसके आधार पर नवीन वास्तविकता का निर्माण किया जा सके। 'गुंजन'-काल की रचनाओं में नित्य सत्य पर जैसा मेरा दृढ़ विश्वास प्रतिष्ठित हो गया है।

'सुंदर से नित सुंदरतर,
सुंदरतर से सुंदरतम
सुंदर जीवन का क्रम रे,
सुंदर-सुंदर जग -जीवन'

आदि रचनाओं में मेरा मन परिवर्तनशील अनित्य वास्तविकता के ऊपर उठकर नित्य सत्य की विजय के गीत गाने को लालायित हो उठा है और उसके लिए आवश्यक साधना को भी अपनाने की तैयारी करने लगा है। उसे यह भी अनुभव होने लगा है कि 'चाहिए विश्व को नव जीवन !',

और वह इस आकाक्षा से व्याकुल भी रहने लगा है । 'ज्योत्स्ना' में मैंने इस नवीन जीवन तथा युग-परिवर्तन की धारणा को एक सामाजिक रूप प्रदान करने का प्रयत्न किया है । पल्लवकालीन जिज्ञासा तथा अवसाद के कुहासे से निखर कर 'ज्योत्स्ना' जगत-जीवन के प्रति एक नवीन विश्वास, आशा तथा उल्लास लेकर प्रकट होता है । 'युगात' में मेरा वह विश्वास बाहर की दिशा में भी सक्रिय हो गया है और विकास का हृदय क्रातिवादी भी हो गया है । 'युगात' की क्राति की भावना में आवेश है और है एक मनुष्यत्व के प्रति सकेत । अनित्य वास्तविकता का बोध मेरे मन में पहिले परिवर्तन और फिर क्राति का रूप धारण कर लेता है । नित्य सत्य के प्रति आकर्षण नवीन मानवता के रूप में प्रस्फुटित होने लगता है । दूसरे शब्दो में, बाहरी क्राति की अभावात्मकता की पूर्ति मेरा मन नवीन मनुष्यत्व की भावात्मक देन द्वारा करना चाहता है । 'द्रुत झरो जगत के जीर्ण पत्र, हे त्रस्त ध्वस्त, हे शुष्क शीर्ण' द्वारा जहाँ पिछली वास्तविकता को बदलने के लिए ओजपूर्ण आह्वान है वहाँ 'ककाल जाल जग में फैले फिर नवल रुधिर पल्लव लाली में' 'पल्लव'-काल की स्वप्न चेतना द्वारा उस रिक्त स्थान को भरने के लिए आग्रह भी है ।

'गा कोकिल ! बरसा पावककण !
नष्ट भ्रष्ट हो जीर्ण-पुरातन
ध्वस-भ्रश जग के जड बधन'

के साथ ही 'हो पल्लवित नवल मानवपन', 'रच मानव के हित नूतन मन' भी मैंने कहा है । यह क्राति-भावना, जो अब साहित्य में प्रगतिवाद के नाम से प्रसिद्ध हो चुकी है, मेरी ताज, कलरव आदि युगातकालीन रचनाओ में विशेष रूप से अभिव्यक्त हो सकी है और मानववाद की भावना 'युगात' की 'मानव', 'मधुस्मति', आदि रचनाओ में । 'बापू के प्रति' शीर्षक मेरी उस समय की रचना गाधीवाद की ओर झुकाव की द्योतक है, जो 'युगवाणी' में भूतवाद तथा अध्यात्मवाद के प्रारभिक समन्वय का रूप धारणकर

लेती हैं। 'युगवाणी' तथा 'ग्राम्या' में मेरी क्रांति की भावना मार्क्सवादी दर्शन से प्रभावित ही नहीं होती, उसे आत्मसात करने का भी प्रयत्न करती है।

'भूतवाद उस स्वर्ग के लिए है केवल सोपान,
जहाँ आत्मदर्शन अनादि से समासीन अम्लान'

अथवा

'मुझे स्वप्न दो, मन के स्वप्न––आज बनो तुम फिर नव मानव।'

'संस्कृति का प्रश्न,' 'सांस्कृतिक हृदय', आदि उस समय की अनेक रचनाएँ मेरी उस सांस्कृतिक तथा समन्वयात्मक प्रवृत्ति की द्योतक हैं। 'ग्राम्या' मेरी सन् १९४० की रचना है, जब प्रगतिवाद हिंदी-साहित्य मे घुटनो के बल चलना सीख रहा था। आज के दिन प्रगतिवाद जिस प्रकार वर्गयुद्ध की भावना के साथ दृढ कदम रखकर आगे बढ़ना चाहता है, इस दृष्टि से 'युगवाणी' और 'ग्राम्या' को प्रगतिवाद की तुतलाहट ही कहना पड़ेगा। सन् १९४० के बाद का समय द्वितीय विश्वयुद्ध का वह काल रहा है, जिसमें भौतिक विज्ञान तथा मांस-पेशियों की संगठित शक्ति ने मानवता के हृदय पर नग्न पैशाचिक नृत्य किया है। सन् ४२ के असहयोग-आंदोलन में भारत को जिस पाशविक अत्याचार तथा नृशंसता का सामना करना पड़ा, उससे हिंसात्मक बाह्य क्रांति के प्रति मेरा समस्त उत्साह अथवा मोह विलीन हो गया। मेरे हृदय में यह बात गंभीर रूप से अंकित हो गई कि नवीन सामाजिक संगठन राजनीतिक-आर्थिक आधार पर होना चाहिए। यह धारणा सर्वप्रथम सन् १९४२ में मेरी 'लोकायन' की योजना में प्रकट है। आगे चलकर 'स्वर्ण-किरण' और 'स्वर्णधूलि' की रूप-रेखा तथा नवीन मान्यताओं का आधार क्या हो, इस संबंध में मेरे मन में ऊहापोह चल ही रहा था कि इसी समय मैं श्री अरविंद के जीवनदर्शन के संपर्क में आ गया और मेरी 'ज्योत्स्ना'-काल की चेतना एक नवीन युग-प्रभात की व्यापक चेतना में प्रस्फुटित होने लगी जिसको मैंने प्रतीकात्मक रूप से स्वर्णचेतना कहा है। और, मेरा विश्वास धीरे-धीरे और भी

